# राजस्थान असैनिक सेवाएं

( वर्गीकरण, नियन्त्रण एव अपील )

## नियम, १९५८ पर व्याख्यात्मक टिप्पणी

( नियमो का विश्लेषण, विवेचन एव विस्तृत अध्ययन )

## ( राजस्थान सी सी ए रूल्स )


लेखक

**सावत राज भसाली**

एल एल एम साहित्य रत्न

व्याख्याता, विश्वविद्यालय विधि पीठ, जयपुर

अनुवाद सहायक

**गोविन्द नारायण माथुर**

बी ए, एल एल बी

एडवोकेट, राजस्थान उच्च न्यायालय

प्राक्कथन कर्ता

**माननीय न्यायाधीश श्री भगवती प्रसाद बेरी**

न्यायाधीश, राजस्थान उच्च न्यायालय, जोधपुर



प्रकाशक

# बाफना बुक डिपो

कानूनी पुस्तको के विक्रेता एव प्रकाशक

**घोडा रास्ता, जयपुर–3**

मूल्य १५) रुपये

प्रकाशक
बाफना बुक डिपो
चौड़ा रास्ता जयपुर-३

**With Supplement**
**1975**

( अप्राधिकृत अनुवाद )

# विषय-सूची



## राजस्थान असैनिक सेवाएं
## (वर्गीकरण नियन्त्रण एवं अपील)
## नियम १९५८

### भाग १
### सामान्य

नियम



### भाग २
### वर्गीकरण



### भाग ३
### नियुक्ति प्राधिकारीगण

पृष्ठ

## भाग ४

### निलम्बन



## भाग ५

### अनुशासन



## भाग ६

### अपीलें



## भाग ७

### पुनरावलोकन

पृष्ठ

भाग ८

विविध एवं अस्थायी



अनुसूचियाँ



परिशिष्ट

पृष्ठ

## भाग ८

### विविध एव अस्थायी



### अनुसूचियां



### परिशिष्ट

# निर्णय—तालिका

## अ



## आ

## इ



## ई



## उ

## ए

## च



## छ



## ज

पृष्ठ

# राजस्थान असैनिक सेवाएं
# (वर्गीकरण, नियन्त्रण एवं अपील)
# नियम, १९५८

[ प्रथम बार प्रकाशित हुआ राजस्थान राजपत्र असाधारण भाग ४-सी दिनांक ७ मई १९५९ ]

निुयक्ति 'डी' विभाग

अधिसूचना

जयपुर, दिसम्बर ११, १९५८

क्रमांक एफ १८ (२) नियुक्ति (ए) ५६—भारतीय संविधान के अनुच्छेद ३०९ के प्रतिबन्धात्मक वाक्य खंड द्वारा प्रदत्त शक्तियो का प्रयोग करते हुए, राजस्थान के राज्यपाल राजस्थान के असैनिक सेवाओ के सदस्यो के वर्गीकरण, नियन्त्रण एव उनके द्वारा की जानेवाली अपीलो के नियमन के लिये निम्न लिखित नियम बनाते हैं

## भाग १

### सामान्य

१ संक्षिप्त शीर्षक एव प्रारम्भ —(क) ये नियम राजस्थान असैनिक सेवाए ( वर्गीकरण, नियन्त्रण एव अपील ) नियम, १९५८ कहलायेंगे।

(ख) ये तुरन्त प्रभावशील होंगे।

### टिप्पणी

**प्रस्तावना तथा शीर्षक**

साधारणतया राज्यपाल द्वारा बनाया गया प्रत्येक नियम प्रस्तावना के साथ प्रारम्भ होता है जिसमें उसके उद्देश्य को व्यक्त करते हुए परिचय कराने वाले शब्द एव संबंधित अधिनियम के उन प्रावधानो का उल्लेख होता है जो राज्यपाल को ऐसे नियम बनाने का अधिकार प्रदान करते हैं। इन नियमों की प्रस्तावना के शब्द व्यवस्था करते हैं कि राज्यपाल ने ये नियम संविधान के अनुच्छेद ३०९ द्वारा प्रदत्त शक्तियो का प्रयोग करते हुए बनाये हैं। संविधान के अनुच्छेद ३०९ के अनुसार लोक सेवाओं के पदो पर भर्ती और राज्य सरकार के कार्यों के संबध में सेवा की शर्तें विधान मंडल के अधिनियमो द्वारा नियमित की जा सकती हैं। परन्तु जब तक समुचित विधान मंडल द्वारा बनाये गये किसी अधिनियम द्वारा प्रावधान नहीं हो जावे तब तक राज्य का राज्यपाल

विषय का इतिहास राज्य कर्मचारियों के विषय में "प्रसन्नता पर्यन्त कार्यकाल" के सिद्धान्त को लागू करने पर केन्द्रित है और इसका धीरे धीरे संवैधानिक अधिनियमों द्वारा विलियम चतुर्थ के काल से प्रारंभ होकर १९५० तक जब कि भारत का संविधान अपनाया गया संशोधन होता रहा।[1] आप देखेंगे कि भारत में प्रसन्नता का सिद्धांत विलियम चतुर्थ के कानून की देन है। सन् १८५८ में जब कि कंपनी का राज्य ब्रिटिश सरकार ने संभाला तब १८५८ के अधिनियम के पश्चात् दिनांक १ नवम्बर १८५८ को महारानी की घोषणा हुई जिस में ये शब्द सम्मिलित थे –

और हम उन सब व्यक्तियों को स्थायी करते हैं जो अभी माननीय ईस्ट इंडिया कंपनी की सेवा में विभिन्न असैनिक और सैनिक पदों पर कार्य करते हैं किन्तु वे हमारी भविष्य की प्रसन्नता एवं ऐसे कानूनों एवं नियमों के अधीनस्थ रहेंगे जो इसके बाद बनाये जावे।[2] सन् १९१९ तक यही कानून रहा। भारत सरकार अधिनियम १९१९ की धारा ९६बी ने अंग्रेजी सामान्य कानून के इस नियम को कानूनी वैधता एवं मान्यता दी कि सरकार के कर्मचारी सरकार की प्रसन्नता पर्यन्त अपने पद ग्रहण करते हैं। धारा ९६ बी की उपधारा (१) निर्धारित करती है कि उक्त सेवा में कोई भी व्यक्ति किसी ऐसे प्राधिकारी द्वारा पदच्युत नहीं किया जायगा जो उसको नियुक्त करने वाले प्राधिकारी के अधीनस्थ हो। उप-धारा (२) ने सेक्रेटरी ऑफ स्टेट फार इंडिया इन कौंसिल को असैनिक कर्मचारियों की सेवाओं के नियमन एवं वर्गीकरण तथा उनकी भर्ती की रीति और सेवा की शर्तों आदि के नियम बनाने का अधिकार दिया। ये नियम, मौलिक नियम कहलाये और दिनांक १ जनवरी १९२२ में प्रभाव में आये।

असैनिक सेवाएं ( वर्गीकरण नियन्त्रण एवं अपील ) नियम जो सबसे पहले दिसम्बर १९२० में बने और भारत सरकार के राजपत्र दिनांक २१ जून १९३० में पुनः प्रकाशित हुये वे इसी प्रकार भारत सरकार अधिनियम १९१९ की धारा ९६ बी के अन्तर्गत बनाये गये थे।[3] इन नियमों के नियम ५५ ने प्रावधान किया कि लोक सेवाएं जांच अधिनियम १८५० के प्रावधानों पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, सेवा के किसी सदस्य के विरुद्ध पदच्युति पृथक्करण अथवा पदावनति की कोई आज्ञा जारी नहीं की जायगी ( किसी दंड न्यायालय या सेना-न्यायालय द्वारा दोषसिद्धि करने वाले तथ्यों के आधार पर दी गई आज्ञा के अतिरिक्त ) जब तक जिन आधारों पर उसके विरुद्ध कार्यवाही करना प्रस्तावित है उनकी सूचना उसको लिखित में नहीं दी गई है और उसको अपनी प्रतिरक्षा करने के लिये पर्याप्त अवसर नहीं दे दिया गया है । किन्तु प्रिवी कौंसिल ने निर्णय दिया कि यद्यपि ये नियम विधिवत् कानून के प्राधिकार के अन्तर्गत बनाये गये फिर भी किसी कर्मचारी को अपनी इच्छानुसार पदच्युत करने के सरकार ( क्राउन ) के स्वविवेक

---

१ मोतीराम बनाम उत्तर-पूर्वीय सीमांत रेलवे ए आई आर १९६४ पृष्ट ६०० में सर्वोच्च न्यायालय ने बहुमत के निर्णय में सेवा नियमों के इस इतिहास को गवर्नमेंट आफ इन्डिया एक्ट १८३३ की धारा ७४ से माना है और गवर्नमेंट आफ इंडिया एक्ट १८५८ की धारा और धारा ३७ का अवलोकन किया। न्यायाधीश दास गुप्ता ने भी अपने पृथक निर्णय में चार्टर एक्ट १७९३ को उद्गम बताया है और इसी अधिनियम की धाराएं ३५ और ३६ को निर्दिष्ट किया है।

२ २१ वा एवं २२ वा विक्टोरियन प्रकरण १०६।

३ हीरेन्द्र बनाम पश्चिम बंगाल सरकार ( १९५४ ) ५९ सी डब्ल्यू एन ४५० श्यामलाल बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ( १९५५ ) एस सी आर २६

पर कोई प्रतिबन्ध नहीं लगा और इन नियमों के उल्लंघन से पदच्युत कर्मचारी को किसी विधि-न्यायालय में विनाश्यवाद पैदा नहीं होता। ऐसे नियमों एवं विनियमों को सामान्य पथ प्रदर्शन हेतु दिये गये सरकारी आदेश मानने चाहियें और इनके अतिक्रमण में की गई किसी कर्मचारी की पदच्युति या निष्कासन उसे किसी दीवानी अदालत में अपील करने का अधिकार नहीं देता किन्तु प्रशासनिक अधिकारियों के समक्ष वह अपील कर सकेगा।[1] भारत सरकार अधिनियम १९३५ पास करते समय इस विषय पर विचार किया गया था। इस अधिनियम की धारा २४० ने असैनिक कर्मचारियों के विषय में कानून बनाया। उपधारा (१) ने प्रसन्नता के सिद्धान्त को दोहराया उपधारा (२) ने १९१९ के अधिनियम की धारा ९६ बी द्वारा निर्दिष्ट परिसीमा का उद्धरण किया और उपधारा ( ) ने असैनिक सेवाएं ( वर्गीकरण नियन्त्रण एवं अपील ) नियमों के नियम ५५ द्वारा प्रदत्त अधिकार को कानूनी संरक्षण प्रदान किया। तदनुसार संघ न्यायालय ( फेडरल कोर्ट ) का निर्णय हुआ कि यदि इन परिसीमाओं में से किसी का उल्लंघन हुआ है तो पीड़ित असैनिक कर्मचारी को सरकार के विरुद्ध उचित समाधान प्राप्त करने के लिये जिसमें अवैध पदच्युति के दिनांक से चढ़ा हुआ वेतन भी सम्मिलित है दावा लाने का अधिकार था।[2] किन्तु प्रिवी कौंसिल ने[3] संघ न्यायालय के निर्णय को उलटते हुए बतलाया कि धारा २४० की किसी भी उपधारा के उल्लंघन में की गई पदच्युति की दशा में उपचार केवल यह था, अर्थात् यह घोषणा कि पदच्युति की आज्ञा शून्य एवं प्रभावहीन थी और वादी दावा दायर करने की तारीख को सेवा का सदस्य बरकरार था और सरकारी सेवा के लिये वेतन सरकार के अनुग्रह का मामला था इस आधार पर न तो चढ़ा हुआ वेतन न हर्जाना ही वसूल कर सकता था और क्षतिपूर्ति न कर पाने से सरकार हर्जाने की जिम्मेदार नहीं बनाई जा सकती थी। हमारा संविधान प्रारम्भ होने के पश्चात सर्वोच्च न्यायालय ने[4] प्रिवी कौंसिल के फैसले को उन्मूलन कर दिया और संघ न्यायालय ( फेडरल कोर्ट ) के फैसले को पुनः स्थापित कर दिया एवं निर्णय दिया कि धारा २४० की उपधारा (२) अथवा (३) में से किसी का भी उल्लंघन होने की दशा में पीड़ित असैनिक कर्मचारी सरकार के विरुद्ध उचित कानूनी सहायता, जिस में पदच्युति के दिनांक से चढ़े हुए वेतन की डिग्री भी शामिल है, पाने का अधिकारी है और यह उपचार केवल घोषणा तक सीमित नहीं है। सन् १९५७ में केन्द्रीय असैनिक सेवाएं ( वर्गीकरण, नियन्त्रण एवं अपील ) नियम बनाये गये जिन्होंने पुराने १९३० के नियम निरस्त कर दिये। पुनः सन् १९६५ में नये केन्द्रीय असैनिक सेवाएं ( वर्गीकरण, नियन्त्रण एवं अपील ) नियम बनाये गये जिन्होंने पहले के १९५७ के नियमों को निरस्त कर दिया।

सन् १९५० में राजस्थान बनने के पश्चात केन्द्रीय असैनिक सेवाएं ( वर्गीकरण, नियन्त्रण एवं अपील ) नियमों के आधार पर राजप्रमुख ने राजस्थान असैनिक सेवाएं ( वर्गीकरण, नियन्त्रण

---

[1] रंगाचारी बनाम सेक्रेटरी ऑफ स्टेट ए. आई. आर. १९३७ प्रिवी कौंसिल २७ वेंकट राव बनाम सेक्रेटरी ऑफ स्टेट ए. आई. आर. १९३७ प्रिवी कौंसिल ३१

[2] पंजाब प्रान्त बनाम तारासिंह ए. आई. आर. १९४७ फेडरल कोर्ट २३ उत्तर पश्चिमी सीमान्त प्रान्त बनाम सूरज नारायण ए. आई. आर. १९४८ फेडरल कोर्ट ११२

[3] हाई कमिश्नर बनाम लाल ए. आई. आर. १९४८ प्रिवी कौंसिल १२१

[4] बिहार सरकार बनाम अब्दुल मजीद ( १९५४ ) एस. सी. आर. ७८६

एव अपील) नियम, १९५० बनाये जो राजस्थान राज-पत्र मे दिनाक ७ मई १९५० को प्रकाशित हुए। सन् १९५७ मे जब कि भारत सरकार ने नये नियम बनाये तो राज्य सरकार ने भी उसी आधार पर, राजस्थान असैनिक सेवाए ( वर्गीकरण नियन्त्रण एव अपील ) नियम १९५८ का गठन किया और पहले के नियम निरस्त कर दिये। इन नियमो मे श्यामलाल के वाद[1] मे दिये गये सर्वोच्च न्यायालय के इस फसले को प्रभावशील किया गया कि नियत सेवा अवधी या सेवा निवृति सबधी प्रावधानो के अनुसार, किसी राज्य कर्मचारी की अनिवार्यत सेवा निवृति दड स्वरूप नहीं मानी जायेगी।[2]

**सेवा नियम एव मौलिक अधिकार**—अनुच्छेद ३०९ द्वारा प्रदत्त अधिकार सविधान के अन्य प्रावधानो के अधीन हैं। अत यदि कोई नियम सविधान के भाग ततीय म दिये प्रावधानो का उल्लघन करता है उदाहरणार्थ अनुच्छेद १५ या १६ तो वह नियम शून्य होगा। अनुच्छेद १९ (१) द्वारा गारटी किये गये अधिकार समस्त नागरिको के पक्ष म ह जिनम स्पष्टतया सरकारी कमचारी सम्मिलित हैं। अत प्राथमिक अवलोकन स प्रतीत होता है कि सरकारी कमचारियो के अधिकारो के प्रतिबन्धो मे कटौती केवल अनुच्छेद १९ के खड २ से ६ म निर्दिष्ट आधारो पर ही की जा सकती है और उस सीमा तक ही जहा तक प्रतिबन्ध उचित हो। इसके विपरीत, राज्य के हितों मे, नौकरी का तकाजा है कि सावजनिक कमचारी म काय दक्षता, सत्यशीलता, निष्पक्षता, अनुशासन एव इसी प्रकार के गुण हो। अत मद्रास उच्च न्यायालय[3] ने निणय दिया है कि सरकारी कमचारियो की कार्यदक्षता एव ईमानदारी कायम रखने की गज से यह अत्यावश्यक है कि उनको उनके सरकारी पद से असबधित किसी प्रयोजन के लिय किसी से पसे मागन अथवा प्राप्त करने स रोका जावें। राज्य कमचारी ससद के किसी भी सदन के लिये अथवा राज्य के विधान मडल के लिये चुने जाने क अयोग्य है (अनुच्छेद १०२ (१) (क) या १९१ (१) (क) )

२ व्याख्या—इन नियमो मे जब तक कि सदभ से किसी अन्य अथ की आवश्यकता न हो —

(क) 'नियुक्ति प्राधिकारी" से किसी राज्य कमचारी के सबध में अभिप्राय है—

(i) वह प्राधिकारी जो उस सेवा के लिये, जिसका वह राज्य कमचारी तत्समय सदस्य हो अथवा सेवा के उस ग्रेड के लिये जिसमें वह राज्य कर्मचारी तत्समय सम्मिलित हो नियुक्तिया करने के लिये सशक्त हो, अथवा

(ii) वह प्राधिकारी जो उस राज्य कमचारी द्वारा तत्समय धारण किये हुये पद पर नियुक्तिया करने मे सशक्त हो, अथवा

---

१ श्यामलाल बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५४ सर्वोच्च न्यायालय ३६९

२ गगाराम बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर (१९६१) ११ राजस्थान ३६९

३ मधुमाधव बनाम कलेक्टर, ए आई आर १९५५ मद्रास ४६८

(iii) वह प्राधिकारी जिसने उस राज्य कर्मचारी को ऐसी सेवा, ग्रेड या पद पर, जैसी भी दशा हो, नियुक्त किया था अथवा

(iv) जब कि वह राज्य कर्मचारी किसी अन्य सेवा का स्थायी सदस्य रह चुका है, या किसी अन्य स्थायी पद को मौलिक रूप में धारण करते हुये राज्य सेवा में निरंतर कार्य कर रहा है, तो वह प्राधिकारी जिसने उसको उस सेवा पर, या सेवा के किसी ग्रेड पद या उस पद पर नियुक्त किया था।

जो भी प्राधिकारी सर्वोच्च प्राधिकारी हो

परन्तु जब कि विभागाध्यक्ष ने अपनी शक्तियां किसी अधीनस्थ प्राधिकारी को प्रत्यायुक्त कर दी हो तो सम्बन्धित विभागाध्यक्ष नियम २८ (२) (क) (ख) के प्रयोजनार्थ "नियुक्ति प्राधिकारी" होगा।[1]

(ख) "आयोग" से अभिप्राय राजस्थान लोक सेवा आयोग से है।

(ग) "अनुशासन प्राधिकारी" से अभिप्राय किसी राज्य कर्मचारी को शास्ति देने के सम्बन्ध में, उस प्राधिकारी से है जो इन नियमों के अन्तर्गत वैसी शास्ति देने के लिये सक्षम हो।

(घ) "राजपत्र" से अभिप्राय राजस्थान राजपत्र से है।

(ङ) "सरकार" से अभिप्राय राजस्थान सरकार से है।

(च) "राज्य कर्मचारी" से अभिप्राय उस व्यक्ति से है जो किसी सेवा का सदस्य है और जो राजस्थान सरकार के अधीन कोई असैनिक पद धारण किये हुये हो और इस में सम्मिलित होगा-वैदेशिक सेवा में कोई ऐसा व्यक्ति, अथवा जिसकी सेवाएं अस्थायी रूप से किसी स्थानीय या अन्य प्राधिकारी के अधीन सुपुर्द कर दी गई हैं या किसी स्थानीय अथवा अन्य प्राधिकारी की सेवा का वह व्यक्ति भी जिसकी सेवाएं अस्थायी रूप से राजस्थान सरकार के अधीन सुपुर्द कर दी गई हैं, अथवा किसी संविदा पर सेवा में कार्य करने वाला व्यक्ति, अथवा वह व्यक्ति जो किसी अन्य सरकार की सेवा से रिटायर हुआ हो और जो राजस्थान सरकार के अधीन पुनः नियुक्त किया गया हो परन्तु इसमें वह व्यक्ति सम्मिलित नहीं होगा जो भारतीय संघ की असैनिक सेवा में हो या किसी अन्य राज्य सरकार की असैनिक सेवा में हो और जो राजस्थान में प्रतिनियुक्ति ( डेपूटेशन ) पर नौकरी कर रहा हो, जो कि उस व्यक्ति पर लागू होने वाले नियमों से शासित होता रहेगा।

---

1 संशोधित राजस्थान राजपत्र भाग ४ (ग) दिनांक १४ जुलाई १९६० पृष्ठ ६२

*(छ) "विभागाध्यक्ष" से अभिप्राय उस प्राधिकारी से है जो राज्य के प्रशासनिक नियन्त्रण के अधीन अनुसूचि 'क' में विभाग का अध्यक्ष निर्दिष्ट है और इसमें विभागीय जाच आयुक्त भी उन मामलो के सम्बंध में सम्मिलित है जिसमें उसको विभिन्न विभागो के रू० ५०) या इससे अधिक के गबन के मामलो की जाच सरकार द्वारा सौंपी गई हो।

†(ज) "कार्यालयाध्यक्ष" से अभिप्राय उस प्राधिकारी से है जो राज्य के प्रशासनिक नियन्त्रण के अधीन अनुसूचि 'ख' मे प्रत्येक कार्यालय के लिये कार्यालय का अध्यक्ष' निर्दिष्ट है और इस में विभिन्न विभागो के उन गबन के मामलो के लिये गबन की जाच के विशेष कार्याधिकारी एव सहायक आयुक्त विभागीय जाच भी सम्मिलित होंगे जिनकी मालियत रु० ५०) या इससे अधिक हो और जो आयुक्त विभागीय जाच को सौंप गये हो।

(झ) "अनुसूचि" से अभिप्राय इन नियमो से सलग्न अनुसूचि से है।

(ञ) 'सेवा" से अभिप्राय राजस्थान राज्य की किसी असैनिक सेवा से है।

## टिप्पणी

इन नियमो के प्रयोजनार्थ परिभाषित शब्दो का अर्थ निकालने के लिये इस नियम के प्रारंभिक शब्द- 'जब तक कि सदर्भ से किसी अन्य अर्थ की आवश्यकता न हो' का ध्यान रखना चाहिये। परन्तु इन शब्दो को अल्प महत्व दिया है। कार्तिक चन्द्र बनाम हृसा मुखि दास[1] के वाद मे यह व्यक्त किया गया कि शब्द- 'जब तक कि विषय अथवा सदर्भ मे कोई प्रतिकूल बात न हो' किसी अधिनियम मे कहा भी लिखे हो तो भी उनका होना सदैव मान लेना चाहिये। जब कि किसी शब्द अथवा वाक्य खड की परिभाषा नियमो मे विशेष अर्थ की दी हुई हो तो उसका केवल वही अर्थ लगाना चाहिए, चाहे सामान्य कानूनी सभाषण मे उसका कोई भिन्न तात्पर्य निकलता हो।[2] एक मौलिक नियम यह भी है कि एक नियम या अधिनियम में एक शब्द जहा कही भी आवे उसका वही अर्थ समझना चाहिये जब तक कि सदर्भ उसका निषिद्ध न करदे।[3]

---

* इन शब्दो के स्थान पर बदले गये - (विभागाध्यक्ष) से अभिप्राय उस प्राधिकारी से है जो अनुसूचि 'क' मे सरकार के प्रशासनिक नियन्त्रण के अधीन किसी विभाग के अध्यक्ष निर्दिष्ट है।

देखिये अधिसूचना क्रमाक एफ ३ (३) नियुक्ति (ए) III/६३ दिनाक २७ अप्रल १९६४ जो दिनाक ६ जुलाई १९५९ से प्रभावशील हुआ।

† इन शब्दो के स्थान पर बदले गये - 'कार्यालयाध्यक्ष' से अभिप्राय उस प्राधिकारी से है जो अनुसूचि 'ख' मे सरकार के प्रशासनिक नियन्त्रण के अधीन प्रत्येक पद के लिये कार्यालय का अध्यक्ष निर्दिष्ट है।

देखिये अधिसूचना क्रमाक एफ ३ (३) नियुक्ति (ए) III/६३ दिनाक २७ अप्रल १९६४ जो दिनाक ६ जुलाई १९५९ से प्रभावशील हुआ

१ ए आई आर १९४३ कलकत्ता ३४५ पूर्णपीठ

२ दियालसिंह बनाम गुरुद्वारा श्री असाला वल्ल, १९२८ लाहौर ३२५

३ गनपत कि० सुनार बनाम विठ्ठल भीका० ४५ बम्बई एल आर ९७६

**(३) नियुक्ति प्राधिकारी एवं उच्चतर प्राधिकारी कार्यवाही की वैधता**—यदि किसी व्यक्ति की नियुक्ति एक प्राधिकारी ने की है और उसके विरुद्ध कार्यवाही करने वाला प्राधिकारी ऐसे नियुक्ति प्राधिकारी से भी उच्चतर प्राधिकारी है तो कार्यवाही वैध समझी जायगी। जब कि प्रार्थी की नियुक्ति उप आयुक्त के कार्यालय में लिपिक की हैसियत से हुई और नियुक्ति-पत्र राज्य के सहायक शासन सचिव के हस्ताक्षरों से जारी हुआ और उप-आयुक्त ने उसकी पदच्युति की आज्ञा जारी करदी तो निर्णय हुआ कि बर्खास्तगी यथोचित थी क्योंकि उप आयुक्त कोई अधीनस्थ प्राधिकारी नहीं था।[१] जब कि वन विभाग के संरक्षक ने प्रार्थी की नियुक्ति की और पदच्युति की आज्ञा वन विभाग के मुख्य संरक्षक द्वारा जारी की गई तो निर्णय हुआ कि नियुक्ति प्राधिकारी से उच्चतर प्राधिकारी द्वारा इस प्रकार नियुक्त हुए व्यक्ति को पदच्युत अथवा सेवा से पृथक करने में अनुच्छेद ३११ रोक नहीं लगाता।[२] जब कि एक रेलवे के ट्रैफिक मैनेजर ने डिस्ट्रिक्ट ट्रैफिक सुपेरिंटेंडेंट को पत्र भेजकर चुन गये अभ्यर्थी को नियुक्त करने को कहा और डिस्ट्रिक्ट ट्रैफिक सुपेरिंटेंडेंट ने नियुक्ति का देश जारी किया, तो यह निर्णय हुआ कि डिस्ट्रिक्ट ट्रैफिक सुपेरिंटेंडेंट प्रार्थी को हटा सकता था क्यों कि वही नियुक्ति प्राधिकारी था।[३] जब कि एक चपरासी की नियुक्ति अतिरिक्त मुख्य अभियंता द्वारा हुई और पुष्टिकरण मुख्य अभियंता द्वारा हुआ और बाद में मुख्य अभियंता द्वारा उसे सेवा से हटा दिया गया तो निर्णय हुआ कि अस्थायी तौर पर अतिरिक्त मुख्य अभियंता द्वारा जारी किया गया आरंभिक नियुक्ति आदेश अनुच्छेद ३११(१) के प्रयोजन के लिए महत्वपूर्ण नहीं था।[४] जब कि राज्य के सहायक शासन सचिव ने प्रार्थी की नियुक्ति पुस्तकालयाध्यक्ष के पद पर की और राज्य के उपशासन सचिव द्वारा बर्खास्त कर दिया गया तो यह निर्णय हुआ कि बर्खास्तगी अनुचित नहीं थी और यह तय नहीं किया जा सकता कि बर्खास्तगी किसी अधीनस्थ प्राधिकारी द्वारा की गई।[५] पुनः राज्य का राज्यपाल जो कि उच्चतम अधिशासी प्राधिकारी है निस्सन्देह अनुच्छेद ३११ (१) के अन्तर्गत कार्यवाही कर सकता है, परन्तु उसको ऐसा करने की आवश्यकता नहीं क्योंकि उसके अधीनस्थ कोई भी प्राधिकारी जिसमें नीचे तक नियुक्ति करने वाला प्राधिकारी भी सम्मिलित है, ऐसा कर सकता है।[६]

**(४) नियुक्ति प्राधिकारी एवं अधीनस्थ प्राधिकारी—कार्यवाही की वैधता**—जब कि राज्य में एक व्यक्ति की नियुक्ति एक प्राधिकारी ने की है तो इन नियमों के अन्तर्गत किसी अधीनस्थ प्राधिकारी द्वारा की गई पदच्युति अथवा पृथकीकरण की कार्यवाही अवैध होगी। अधीनस्थ प्राधिकारी की संवैधानिक अभिव्यक्ति उसकी वर्तमान अधीनता की ओर संकेत करती है। परन्तु इस उपर्युक्त संवैधानिक नियम को ऐसे मूर्खतापूर्ण अंधविश्वास में नहीं बदलना चाहिये

---

१ लक्ष्मी नारायण सारंगी बनाम उड़ीसा सरकार ए० आई० आर० १९६३ उड़ीसा ८
२ करमदेव सिंह बनाम बिहार सरकार ए० आई० आर० १९५६ पटना २२८
३ गंगाधर पाण्डे बनाम भारतीय संघ, ए० आई० आर० १९६४ पटना १०२
४ साधूराम बनाम इंजिनियर टेलीग्राफ जबलपुर ए० आई० आर० १९५७ मध्य प्रदेश ४२
५ शतीशचन्द्र गुप्ता बनाम प० बंगाल सरकार ए० आई० आर० १९६० कल० २७८
६ जोसफ जान बनाम ट्रावन कोर कोचीन राज्य ए० आई० आर० १९५५ ट्रावन कोर १३०

किये गये एक इकरार के अन्तर्गत हुई थी और उसे डिवीजनल सुप्रिन्टेंडेंट ने हटा दिया, तो निर्णय हुआ कि पृथक्करण अवैध था।[1] जब कि प्रार्थी को राजप्रमुख ने उप आयुक्त के पद के लिये नियुक्त किया था और बाद मे राजप्रमुख के सलाहकार ने उसे अतिरिक्त सहायक आयुक्त के पद पर नियुक्त किया तो निर्णय हुआ कि आज्ञा वैध नहीं थी और इसकी राजप्रमुख ने असम्मति नहीं दन के आधार से ही ऐसी आज्ञा का अनुमोदन होना नहीं माना जासकता जो नियमो के अन्तर्गत राज प्रमुख को देनी चाहिये थी।[2] परन्तु जब कि कर्मचारी की सेवा दड स्वरूप समाप्त नहीं की गई तो यह निर्णय हुआ कि यह पृथक्करण की सीमा मे नहीं आता, और यद्यपि सेवा की समाप्ति का आदेश नियुक्ति प्राधिकारी के अधीनस्थ प्राधिकारी ने जारी किया था फिर भी अनुच्छेद ३११ लागू नहीं हुआ।[3]

**(५) नियुक्ति प्राधिकारी एवं उसी स्तर का प्राधिकारी-कार्यवाही को वरना —** यदि किसी व्यक्ति की नियुक्ति राज्य के एक प्राधिकारी ने की है तो उसी स्तर के प्राधिकारी द्वारा इन नियमो के अन्तर्गत की गई कार्यवाही वैध होगी। जब कि प्रार्थी की नियुक्ति पुलिस अधीक्षक द्वारा हुई थी परन्तु उसकी बर्खास्तगी अतिरिक्त पुलिस अधीक्षक द्वारा हुई तो यह निर्णय हुआ कि कार्यवाही वैध थी क्योंकि शब्द पुलिस अधीक्षक मे शब्द अतिरिक्त पुलिस अधीक्षक भी शामिल है।[4] परन्तु जब कि प्रार्थी की नियुक्ति भूतपूर्व इन्दौर राज्य के डिप्टी आई जी द्वारा हुई थी, और उसका सेवा से पृथक्करण मध्य भारत के पुलिस अधीक्षक द्वारा हुआ तो निर्णय हुआ कि आपसी राज्यीय अधीनस्थता के कानूनी नियमो के अभाव मे यह नहीं कहा जा सकता कि मध्यभारत राज्य का पुलिस अधीक्षक तत्कालीन इन्दौर रियासत के डिप्टी आई जी का वास्तव मे अधीनस्थ प्राधिकारी था।[5] इसी प्रकार जब कि विलीनीकरण से पूर्व प्रार्थी की नियुक्ति हैड कान्स्टेबल के पद पर ग्वालियर के आई जी पी ने की थी और मध्यभारत के डिप्टी आई जी की आज्ञानुसार उसकी पदच्युति हुई तो यह निर्णय हुआ कि किसी भी आधार पर मध्य भारत के डिप्टी आई जी का नियुक्ति प्राधिकारी अर्थात आई जी पी ग्वालियर से अधीनस्थ प्राधिकारी नहीं कहा जा सकता।[6] पुन जब कि प्रार्थी की प्रारंभिक नियुक्ति पश्चिम बगाल के आयकर कमीश्नर ने की था परन्तु बाद मे उसका स्थानान्तरण कलकत्ता हो गया। उस पद के लिये कार्यालयाध्यक्ष और विभागाध्यक्ष कलकत्ता का आयकर कमीश्नर था। अत यह निर्णय हुआ कि वाद का प्राधिकारी प्रार्थी को बर्खास्त करने के लिये उपयुक्त व्यक्ति था।[7] अत यह नहीं कहा

१ एम एम सिद्दिकी बनाम सघ सरकार, ए आई आर १९५५ इलाहबाद ५६५ यह भी देखें—मोहम्मद मतीन किदवई बनाम गवर्नर जनरल इन कौंसिल, ए आई आर १९५३ इलाहबाद १७

२ सरदार बलदेवसिंह बनाम पटियाला सरकार, ए आई आर १९५४ पप्सू ९८

३ वी एम श्रीवास्तव बनाम कलेक्टर ए आई आर १९६१ इलाहबाद २८४

४ आर आर हल्दर बनाम आई जी पी पश्चिम बगाल, ए आई आर १९५९ कलकत्ता १०३

५ अ तर सिंह बापूसिंह बनाम मध्य प्रदेश सरकार, ए आई आर १९६० मध्य प्रदेश २५४

६ मगल सिंह बनाम सरकार ए आई आर १९५६ मध्य भारत २५७

७ ए सी मडल बनाम कमीश्नर आयकर पश्चिम बगाल ए आई आर १९६२ कलकत्ता ३

अनुशासन प्राधिकारी होगा। कठोर शास्तियों से संबंधित मामलों में जांच उच्च न्यायालय द्वारा की जा सकती है। अतः संविधान के अनुच्छेद ३११ के प्रावधान का अभिप्राय अनुच्छेद २३५ द्वारा प्रदत्त उच्च न्यायालय के नियंत्रण संबंधी अधिकार का लोप करना नहीं है परन्तु उसका तात्पर्य केवल इन शर्तों का नियमन एवं निर्धारण करना है जिसके अन्तर्गत दो दशाओं (१) पदच्युति और (२) पृथकीकरण में उक्त नियंत्रण का संचालन करना है। अनुशासन प्राधिकारी द्वारा जांच करने और उसके निष्कर्षों का प्रतिवेदन प्रेषित करने के पश्चात पदच्युति अथवा पृथकीकरण के मामले में उच्च न्यायालय राज्यपाल को प्रेषित करेगा और यदि पदच्युति पृथकीकरण अथवा पंक्तिच्युति की शास्ति का दंड दिया जाना है तो अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत कार्यवाही की जानी चाहिये।[1]

(च) राज्य कर्मचारी—(१) राज्य कर्मचारी से अभिप्राय उस व्यक्ति से है जो (१) किसी राज्य सेवा का सदस्य है या (२) जो राजस्थान सरकार के अधीन कोई असैनिक पद पर आसीन है। निम्नलिखित भी इसमें सम्मिलित होंगे—

(१) वह व्यक्ति जो किसी पारदेशिक (विदेशी) सेवा में है या

(२) वह व्यक्ति जिसकी सेवाएं अस्थायी रूप से किसी स्थानीय संस्था अथवा किसी अन्य प्राधिकारी के अधीन सुपुर्द करदी गई हो या

(३) किसी स्थानीय संस्था अथवा किसी अन्य प्राधिकारी का कर्मचारी जिसकी सेवाएं अस्थायी रूप से राजस्थान सरकार के सुपुर्द करदी गई हो या

(४) वह व्यक्ति जो किसी संविदा के आधार पर सरकारी सेवा में हो और

(५) वह व्यक्ति जो किसी अन्य स्थान से सरकारी सेवा से निवृत हो चुका हो और जो राजस्थान सरकार के अधीन पुनः नियुक्त किया गया हो।

इस परिभाषा के अनुसार निम्नलिखित व्यक्ति "शब्द राज्य कर्मचारी" में सम्मिलित नहीं होंगे—

(१) जो भारतीय संघ की असैनिक सेवाओं में हो या

(२) वह व्यक्ति जो की अन्य राज्य सरकार की असैनिक सेवाओं में हो और जो राजस्थान में प्रतिनियुक्ति के रूप में (डेपुटेशन) सेवा कर रहा हो।

इस खण्ड में दी गई परिभाषा उदाहरणार्थ मात्र है—यह परिभाषा संपूर्ण नहीं है। शब्द असैनिक पद की परिभाषा कहीं भी दी हुई नहीं है और ऐसी परिभाषा जो नियमों में उल्लिखित गणना के अनुरूप सही बैठती हो ज्ञात करने के लिये हमें न्यायालयों द्वारा प्रदत्त निर्णयों में शोध करना होगा।

१ नृपेंद्र नाथ बागची बनाम पश्चिम बंगाल सरकार का मुख्य सचिव ए० आई० आर० १९६१ कलकत्ता १ यह भी देखिये मोहम्मद गाऊस बनाम आन्ध्र प्रदेश सरकार, ए० आई० आर० १९५५ आन्ध्र प्रदेश ६५ ए० आई० आर० १९५७ सर्वोच्च न्यायालय २८६ ए० आई० आर० १९५९ आन्ध्र प्रदेश ४६७।

(२) "असैनिक पद" का तात्पर्य —राज्य के "असैनिक पद" से तात्पर्य उस पद से है जो राज्य सरकार के नियन्त्रण में हो और यदि राज्य सरकार चाहे तो वह पद समाप्त कर सकती है अथवा उस पद की शर्तों को निर्धारित कर सकती है जिनके आधार पर उक्त पद की पूर्ति होना है या पूर्ति की जावेगी। अतः वास्तविक परीक्षण यह है कि उक्त पद के सम्बन्ध में राज्य सरकार का नियन्त्रण सीधा एवं अन्तिम है।[1] दूसरी बात यह है कि इस शब्द का अभिप्राय शासन की उस नियुक्ति एवं पद से है जो असैनिक क्षेत्र के अन्तर्गत हो अर्थात् जो सैनिक क्षेत्र से भिन्न माने हों।[2] अन्य शब्दों में समस्त पद जो राज्य कर्मचारियों द्वारा धारण किये हुए हैं असैनिक पद समझे जावेंगे यदि वह सैनिक विभाग या सुरक्षा के अन्तर्गत नहीं हों।[3] तृतीय यदि कोई राज्य सरकार के अधीनस्थ किसी पद पर आसीन हो परन्तु उसे कोई वेतन नहीं मिलता हो तो भी उसकी स्थिति राज्य सरकार के अधीन किसी अन्य असैनिक सरकारी कर्मचारी के स्तर से कम नहीं होती।[4] चौथे राज्य निधि में से वेतन प्राप्ति मात्र अथवा किन्हीं संस्थाओं पर सरकारी नियन्त्रण होने से ही स्वतः किसी व्यक्ति को राज्य सरकार के अधीन असैनिक पद पर आरूढ़ होने का स्तर प्राप्त नहीं होता।[5] जिला कमाण्डेंट व प्रधान होम गार्ड[6] प्रतिपालक अधिकरण विभाग (महकमा कोर्ट निगरान) का मुख्य व्यवस्थापक[7] सरकारी खजाने का तहवीलदार[8] और असैनिक कर्मचारी[9] राज्य के अधीन असैनिक पद धारण करने वाले माने जावेंगे और उनको अधिकार है कि उनके विरुद्ध पदच्युत करने की, नौकरी से हटाने की या पदावनति की आज्ञा प्रदान करने से पूर्व उनको सफाई कारण बताने का नोटिस यथावत् दिया जावे।

(३) जो "असैनिक पद" की परिभाषा में सम्मिलित नहीं हैं —राज्य का अधीन कोई व्यक्ति असैनिक पदधारी है अथवा नहीं इस तथ्य का निर्णय करने हेतु वास्तविक परीक्षण यह नहीं है कि वह व्यक्ति सरकारी निधि से वेतन प्राप्त करता है परन्तु आवश्यक बात यह है कि उसका पद एवं उस पद पर नियुक्ति राज्य की इच्छा पर आधारित हो और राज्य के नियन्त्रण में हो और वास्तव में जो कार्य वह करता है वह सरकारी कार्य हो। अतः स्टेट बैंक आफ इण्डिया

१ लक्ष्मी इत्यादि बनाम राज्यपाल के सचिव सचिव ए०आई०आर० १९५६ पटना ३९८
प्रफुल्लकुमार सेन बनाम कलकत्ता राज्य परिवहन निगम ए आई आर. १९६३ कलकत्ता ११६
२ शेरसिंह बनाम मध्य प्रदेश सरकार, ए०आई०आर० १९५५ नागपुर १७५
३ मोहन सिंह बनाम पेप्सू राज्य ए०आई०आर० १९५४ पेप्सू १३६
४ बृजगोपाल बनाम पुलिस आयुक्त ए०आई०आर० १९५५ कलकत्ता ५५६
५ जी०एम० कादरी बनाम राज्य सचिव ए०आई०आर० १९५८ जम्मु और कश्मीर २६
६ शेरसिंह बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए०आई०आर० १९५५ नागपुर १७५
७ पी०एन० सरकार बनाम बिहार सरकार, ए०आई०आर० १९६० पटना ९६६
८ उत्तर प्रदेश सरकार बनाम अवध नारायण सिंह, पी ए०आई०आर० १९६५ सुप्रीम कोर्ट ३६०
एवं बलभद्र प्रसाद बनाम कलेक्टर, ए०आई०आर० १९५९ इलाहाबाद ७३६
९ उपरोक्त नोट/क्रमांक ४

का खजान्ची,[1] राज्य सहकारी बैंक का कर्मचारी,[2] सहकारी समिति का कर्मचारी,[3] सुरक्षा सेवाओं में असैनिक पदाधिकारी, सेना से सम्बन्धित धातु एवं लोह कारखाने का कर्मचारी,[4] सैनिक अभियन्ता सेवाओं का ओवरसीयर,[5] राज्य परिवहन निगम का कर्मचारी[6] कलकत्ता बन्दरगाह आयुक्त[8] सरकार द्वारा नियुक्त नगर पालिका समिति का कर्मचारी[9] जिला बोर्ड का कर्मचारी[10] डाकखाने की अविभागीय शाखा का पोस्टमास्टर[11] पंचायत का सचिव एवं अधिशासी अधिकारी[12] नक्ल नवीस[13] सुधार प्रयास (इम्प्रूवमेंट ट्रस्ट) का कर्मचारी[14] सरकारी होजरी मिल का

१ वी रानाई बनाम स्टेट बैंक आफ इण्डिया ए० आई० आर १९६५ मद्रास ३३५ यह भी देखिये सुप्रसाद मुखर्जी बनाम स्टेट बैंक आफ इण्डिया ए आई आर १९६२ कलकत्ता ७२ बालेश्वर प्रसाद बनाम एजेंट स्टेट बैंक ऑफ इण्डिया ए आई आर १९५८ पटना ४१८ एस मोहन सिंह बनाम पेप्सू ए आई आर १९५४ पेप्सू १३९

२ चतुर्भुज सहाय बनाम सभापति राज्य सहकारी बैंक ए आई आर १९६२ पटना २२३

राम नाथ शर्मा बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर १९५६ मध्यप्रदेश २१८ यह भी देखिये-कुमारन बनाम ट्रावनकोर सरकार ए आई आर १९५२ ट्रावनकोर २६३ दलेल सिंह बनाम सचिव कोआपरेटिव यूनियन लि० ए आई आर १९५६ इलाहाबाद ४३

४ कपूर सिंह बनाम भारत संघ ए आई आर १९६० मध्य प्रदेश १९९ तारासिंह बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६० बम्बई १०१ दासमल बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६५ पंजाब ४२ सुबोध राजन बनाम मेजर एल ए ओ सी केलाधन ए आई आर १९५६ कलकत्ता ५३२

५ प्रतीन्द्र नाथ मुखर्जी बनाम जी एफ मल्लट ए आई आर १९५५ कलकत्ता ५४३

६ सुबोध राजन बनाम मेजर एन ए ओ केलाधन ए आई आर १९५३ कलकत्ता ३१९

७ प्रफुल्ल कुमार सेन बनाम कमाण्डर कलकत्ता बन्दरगाह ए आई आर १९६३ कलकत्ता ११९

८ पतित पावन बोस बनाम कमाण्डर कलकत्ता बन्दरगाह ए आई आर १९५७ कलकत्ता ७९०, *यह भी देखिये नगेंद्र कुमार रोय बनाम कमाण्डर, कलकत्ता बन्दरगाह* ए आई आर १९५५ कलकत्ता ५९

९ विशम्भर नाथ नेहरु बनाम एच एच सरकार जम्मू और कश्मीर, ए आई आर १९५८ जम्मू कश्मीर ६, यह भी देखिये-किशोरी लाल बत्रा बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९५८ पंजाब ४०२ मंगल सेन बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९५२ पंजाब ५८ पंजाब सरकार बनाम प्रेम प्रकाश ए आई आर १९५७ पंजाब २१९

१० रंग नाथ मिश्रा बनाम सभापति जिला बोर्ड ए आई आर, १९५७ पटना ३३३। यह भी देखिये—आर श्री निवासन् बनाम सभापति जिलाबोर्ड ए आई आर १९५८ मद्रास २११

११ सी एच वेंकटास्वामी बनाम अधीक्षक, डाकखाना ए आई आर १९५७ उड़ीसा ११२, यह भी देखें-सुब्रामलू बनाम अधीक्षक डाकखाना ए आई आर १९६१ मद्रास १६६

१२ रूप सिंह बनाम पंचायत एवं समाज सेवा इन्दौर ए आई आर १९६२ मध्य प्रदेश ५० और एम युगान्धा राव बनाम आंध्र प्रदेश सरकार ए आई आर १९५९ आंध्र प्रदेश ५३६

१३ भगवान सहाय बनाम सय्यद नावनी ए आई आर १९५६ पटना २५७

१४ मोहम्मद एहमद किदवई बनाम सभापति, इम्प्रूवमेंट ट्रस्ट, ए आई आर १९५८ इलाहाबाद ३५३

मजदूर,[1] किसी कम्पनी या निगम का कर्मचारी [2] सरकारी अधिवक्ता (गवर्नमेंट एडवोकेट) [3] निजी ( प्राइवेट ) पाठशाला और उच्च विद्यालयों के कर्मचारी [4] राज्य सरकार द्वारा नियुक्त मन्दिर-अधिकारी [5] गाँव चौकीदार [6] राज भवन के मालीगण [7] एवं सरकार का आकस्मिक या प्रासंगिक कर्मचारी वर्ग (कन्टिन्जेंट स्टाफ) [8] राज्य के सिविल ( असैनिक ) सेवाओं के सदस्य नहीं है और न वे राज्य सरकार के अधीन सरकार द्वारा 'नियन्त्रित पद' ही धारण करते हैं और इस कारण से वे अनुच्छेद ३११ द्वारा प्रदत्त संवैधानिक सुरक्षा पाने के हकदार नहीं हैं।

(४) **जो व्यक्ति संविदा ( कॉन्ट्रैक्ट ) पर सरकारी सेवा में है**—साधारणतया सरकारी नियुक्तियाँ नियुक्ति पत्रों के द्वारा होती हैं जिसे राज्य सरकार जारी करती है और नौकरी पानेवाला उसे स्वीकार करता है। उन समस्त असैनिक कर्मचारियों की नियुक्ति जिनकी नियुक्ति संविधान के अनुच्छेद ३०९ के अन्तर्गत बनाए हुए नियमों के अनुसार होती है एसी नियुक्ति हेतु सरकार एवं कर्मचारी के मध्य कोई संविदा करने की आवश्यकता नहीं होती।[9] संविधान का अनुच्छेद २९९ ऐसे मामलों में सम्बन्धित है जिनमें उभयपक्ष लिखित रूप में गंभीरता पूर्वक संविदा करते हैं। संविधान के अनुच्छेद २९९ में शब्द संविदा के अर्थ की परिधि इस प्रकार सीमित समझनी चाहिये कि इस सरकारी कर्मचारियों के मामले बाहर रह जावें जिनकी नियुक्ति संविदा से प्रारम्भ होती है परन्तु जो नियुक्ति के पश्चात संविदा के अनुसार नहीं वरन् कानूनी नियमों के

---

१ जा एम कान्रा बनाम शासन सचिव उद्योग एवं वाणिज्य विभाग ए आई आर १९५६ जम्मू कश्मीर २६

२ एस वर्गीस बनाम पश्चिम बंगाल सरकार ए आई आर १९६३ कलकत्ता ५०१ एस के मुकर्जी बनाम कमिश्नर एण्ड एनाइड प्राइवेट्स नियात विकास परिषद ए आई आर १९६२ कलकत्ता १० भगवान राजनाथ बनाम सिन्दरी फर्टिलाइजर्स एण्ड केमि कल्स लि० ए आई आर. १९५७ पटना १० दामोदर वैली कारपोरेशन ए आई आर १९५३ कलकत्ता ५८१ राम बाबू राठौर बनाम डिवीजनल मैनेजर जीवन बीमा निगम ए आई आर. १९६१ इलाहाबाद ५०२

३ राजस्थान सरकार बनाम मदन स्वरूप ए आई आर १९६० राजस्थान १३८

४ श्रीमती ऐना धोप बनाम पश्चिमी बंगाल सरकार ए आई आर १९६२ कलकत्ता ४२० यह भी देखिये—विश्वनारायण सोम बनाम सचिव राम कृष्ण मिशन ए. आई आर. १९५८ पटना ६५३, जोसेफ मुडासे बनाम व्यवस्थापक सेन्ट थामस कालेज ए आई आर. १९५४ ट्रावन कोर कोचीन १६६

५ महेन्द्र लाल चक्रवर्ती बनाम भारत संघीय क्षेत्र त्रिपुरा ए आई आर १९५८ त्रिपुरा २१

६ धर्मसिंह बनाम राजस्थान राज्य ए आई आर. १९५६ राजस्थान ३३५

७ लक्ष्मी एवं अन्य बनाम राज्यपाल का सचिव सचिव ए आई आर १९५६ पटना ३६८

८ कर्तारसिंह बनाम पेप्सू सरकार, ए आई आर पेप्सू ७५

९ बेदी बनाम पेप्सू सरकार, ए आई आर. १९५३ पेप्सू १८६

द्वारा नियमित होते हैं।[१] अस्थायी कर्मचारियों के लिये नौकरी की विशेष संविदा बनाने में सरकार स्वतन्त्र है बशर्ते कि नौकरी की शर्तें संविधान के विपरीत नहीं हो।[२] पुनः राज्य सरकार एवं कर्मचारी दोनों ही संविदा में उल्लिखित इकरार और शर्तों का पालन करने के लिये बाध्य है।[३] जबकि कोई अस्थायी कर्मचारी निश्चित अवधि तक के लिये नियुक्त हुआ हो तो उक्त अवधि की समाप्ति पर उसकी नियुक्ति समाप्त हो जाती है और उसके लिये कोई एक महिने का नोटिस देना आवश्यक नहीं है।[४]

केवल इस आधार पर कि किसी अन्य व्यक्ति को नोटिस दिया गया था जिसका देना कानूनन आवश्यक नहीं था अदालत के लिये यह निर्णय देना कि प्रार्थी के अधिकारों का गैर कानूनी ढंग से अतिक्रमण हुआ है, उचित नहीं है।[५] संविधान के अनुच्छेद १९ (१) (छ) का तात्पर्य यह नहीं है कि जो व्यक्ति किसी संविदा की शर्तों पर सेवा में लिया गया हो वह उन शर्तों के अनुसार हटाया नहीं जा सकता।[६] परन्तु संविदा में दर्ज की गई यह शर्त कि कर्मचारी को पदच्युत करने अथवा हटाने से पहले उसको सुनने का कोई अवसर नहीं दिया जावेगा स्पष्टतया संविधान के अनुच्छेद ३११ का अतिक्रमण है।[७] यदि कोई व्यक्ति निश्चित अवधि के लिये संविदा पर नियुक्त किया गया हो तो वह उस संपूर्ण अवधि तक के लिये सेवा में रहने का अधिकारी होगा।[८] यदि एक राज्य दूसरे राज्य में संविलीन हो जावे—चाहे, स्वेच्छा से या पराजय के कारण विलीनीकरण में अथवा एकीकरण (इन्टीग्रेशन) होने के कारण, तो सेवाओं की समस्त संविदाएं जो पहले की सरकार एवं कर्मचारियों के मध्य हुई होंगी स्वतः समाप्त हो जाएगी, तत्पश्चात् जो व्यक्ति नौकरी करना चाहेंगे उन्हें नये राज्य द्वारा लागू की गई शर्तें माननी होंगी।[९]

**३ प्रभाव**—(१) ये नियम समस्त राज्य कर्मचारियों पर प्रभावशील होंगे सिवाय,—

(क) उन व्यक्तियों पर जो भारत सरकार या अन्य राज्य या केन्द्र प्रशासित क्षेत्र से प्रतिनियुक्ति (डेपूटेशन) पर आए हुए हों,

(ख) उन व्यक्तियों पर जो सरकार के ऐसे औद्योगिक संगठनों में नियुक्त हों जिन्हें समय समय पर अधिसूचित किया जाय और जो कि औद्योगिक विवाद अधि-नियम के अन्तर्गत मजदूर (कारीगर या वर्कमेन) हों,

---

१ रणजीत कुमार चक्रवर्ती बनाम बंगाल सरकार, ए आई आर. १९५९ कलकत्ता ५५१

२ शारदा प्रसाद श्रीवास्तव बनाम ए जी उत्तर प्रदेश ए आई आर. १९५५ इलाहाबाद ५९६

३ सतीशचन्द्र आनन्द बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९५३ सुप्रीम कोर्ट २५०

४ थामस गौरीसिंह बनाम भारतीय गणतन्त्र नई दिल्ली ए आई आर. १९६२ मनी ५२

५ सरदार अर्जुनसिंह बनाम पंजाब सरकार ए आई आर. १९५० पंजाब २५४

६ चतुर्भुज सहाय बनाम सभापति राजकीय सहकारी बैंक ए आई आर. १९५५ पटना २२३

७ फकीरचन्द बनाम चक्रवर्ती, ए आई आर. १९५४ कलकत्ता ५५६

८ बम्बई राज्य बनाम डा० एम टी अडवानी, ए आई आर. १९६३ बम्बई १३

९ मन्यायम मावोसिंह बनाम भा एस डी मनीपुर राज्य-परिवहन १९६० मनीपुर ४१

(ग) राजस्थान उच्च न्यायालय के न्यायाधीशो पर,

(घ) उन पर जो उपरोक्त न्यायालय के अधिकारी एव कमचारी हैं, जो कि सविधान के अनुच्छेद २२९ के खड (२) के अन्तगत बनाए गये नियमों से शासित होंगे

(ङ) उन पर जो राजस्थान लोक सेवा आयोग के अध्यक्ष और सदस्य हैं, जो कि सविधान के अनुच्छेद ३१८ के अन्तगत बनाए गये विनियमों से शासित होंगे

(च) उन व्यक्तियो पर जिनकी नियुक्ति तथा अन्य मामला के लिय जो इन नियमा के अन्तगत आते हो, तत्समय प्रचलित किसी विधि द्वारा या उसके अन्तगत कोई विशेष प्रावधान रखा गया हो,

(छ) आकस्मिक (केजूअल) नौकरी मे रखे गए व्यक्तिया पर,

(ज) उन व्यक्तिया पर जिन्ह एक मास से कम अवधि के नोटिस द्वारा नौकरी से मुक्त किया जा सकता है और

(झ) अखिल भारतीय सेवाओं के सदस्यों पर।

(२) उपरोक्त-उपनियम (१) मे कोई बात होते हुए भी और सविधान के अनुच्छेद ३११ के प्रावधान के अधीन सरकार यदि चाहे तो आज्ञा जारी करके किसी राज्य कर्मचारी को या राज्य कमचारिया के किसी वर्ग को इन समस्त नियमा या इनमें से कुछ नियम लागू होने स अपवजन (पृथक) कर सकती है।

(३) यदि कोई शका उत्पन्न हो कि—

(क) ये नियम या इनमे से कुछ अमुक व्यक्ति पर लागू हैं या नही या

(ख) कोई व्यक्ति जिस पर ये नियम लागू होते हैं, किसी विशेष सेवा का सदस्य है

तो मामला सरकार के नियुक्ति विभाग में निर्देश हेतु भेजा जावेगा, जिसका निर्णय उस पर अन्तिम होगा।

## टिप्पणी

ये नियम सिवाय उन व्यक्तियों के जिनका वर्णन उपनियम (१) के खण्ड (क) से (झ) में किया गया है समस्त सरकारी कमचारियों पर लागू किये गये हैं। इसके अतिरिक्त राज्य सरकार किसी सरकारी कमचारी या उनके वर्ग विशेष का इन नियमों के प्रभाव से उप-नियम (२) के अन्तगत अपवर्जित (मुक्त या पृथक) कर सकता है।

(१) प्रतिनियुक्ति (डेपूटेशन) पर आए व्यक्ति—वे समस्त व्यक्ति जो भारत सरकार अथवा किसी अन्य राज्य से प्रतिनियुक्ति पर आए हों वे अपने निजी नियमो से शासित होते रहेंगे। एक मामले में प्रार्थी मध्यप्रदेश पुलिस का थानेदार हैदराबाद में प्रतिनियुक्ति पर था और

करने की शर्त का

उसके विरुद्ध कोई आरोपों पर उप-अधीक्षक आरक्षी ने हैदराबाद के कानून के अन्तर्गत अतिक्रमण था तो यह पाया गया कि जाच सर्वथा अनाधिकार माध्यम द्वारा की गई।[1] अवधि

(२) राजकीय उद्योग सगठन का कारीगर ( वर्कमैन ) —वे समस्त व्यक्ति जो राजकीय उद्योग सगठना म कार्य करते हैं और जो कि कारीगर (वर्कमैन) हैं वे इन नियमो से शासित नही होते। औद्योगिक विवाद अधिनियम १६४७ मे शब्द 'कारीगर (वर्कमैन) की परिभाषा यह दी गई है कि इससे तात्पर्य ऐसे किसी भी व्यक्ति से है जो किसी कारखाने मे शिष्यमाण (एप्रेंटिस) सहित प्रवीण अथवा अप्रवीण (स्किल्ड या अनस्किल्ड) या हाथ का काम करने के लिये या पर्यवेक्षण के लिये विशेष विषयक (टक्निकल) या लिखा पढी का (क्लेरीकल) कार्य करने के लिये नियुक्त किया गया हो, चाहे किराये पर हो या पारितोषिक ( रिवार्ड ) के आधार पर हो और उनमे वह व्यक्ति भी सम्मिलित है जो कि किसी विवाद के सबध म नौकरी से बर्खास्त या मुक्त कर दिया गया हो या जो छंटनी म आ गया हो परन्तु इस परिभाषा मे वह व्यक्ति शामिल नहीं है जो कि सैनिक अधिनियम के अधीनस्थ हो या जो पुलिस सेवा म कार्य करता हो या जो किसी कारागार का अधिकारी या कर्मचारी हो या किसी व्यवस्थापनीय अथवा शासकीय पद पर कार्य करता हो अथवा जो निगरानी रखने वाले की हैसियत से कार्य करता हुआ रु० ५००/ माहवार से अधिक वेतन प्राप्त करता हो। ऐसे कारीगर ( वर्कमैन ) औद्योगिक विवाद अधिनियम, १६४७ के अन्तर्गत शासित होगें।

(३) उच्च न्यायालय के न्यायाधीश अधिकारी गण एव कर्मचारी —राजस्थान उच्च न्यायालय के न्यायाधीश की नियुक्ति राष्ट्रपति अपने निजी हस्ताक्षर एव मुहर द्वारा सविधान के अनुच्छेद २१७ के अन्तर्गत करते ह और उनका पृथक्कीकरण राष्ट्रपति सविधान के अनुच्छेद २१८ और अनुच्छेद १२४ (४) (५) के अनुसार निर्दिष्ट प्रणाली द्वारा कर सकते हैं। आगे व उच्च न्यायालयो के न्यायाधीश ( सेवा की शर्तें ) अधिनियम, १६५४ (हाई कोर्ट जजेज् कन्डिशनस् आफ सर्विस एक्ट १६५४ ) एव उच्च न्यायालय न्यायाधीश नियम, १६५६ ( हाई कोर्ट जजेज् रूल्स १६५६ ) द्वारा शासित होते हैं। सविधान के अनुच्छेद २२६ (२) के अनुसार उच्चन्यायालय के अधिकारी एव कर्मचारीगण उन नियमो से शासित होते हैं जो इस उद्देश्य से उच्च न्यायालय के मुख्य न्यायाधीश बनावें या मुख्य न्यायाधीश द्वारा अधिकार प्राप्त न्यायालय के कोई अन्य न्यायाधीश अथवा अधिकारी गठन करें। इस राज्य मे उच्च न्यायालय ने ऐसे नियम १६५६ मे बनाए जो कि उच्च न्यायालय के अधिकारियो एव कर्मचारियो पर लागू हैं। एक मामले मे सर्वोच्च न्यायालय ने यह निर्णय दिया है कि उच्च न्यायालय के कर्मचारीगण उच्च न्यायालय के मुख्य न्यायाधीश के नियन्त्रण मे हैं और सविधान के अन्तर्गत उनको नियुक्त करने, हटाने एव उनके मामलो मे अन्य प्रकार का व्यवहार करने म मुख्य न्यायाधीश सक्षम हैं।[2]

(४) लोक सेवा आयोग के अध्यक्ष एव सदस्य—सविधान के अनुच्छेद ३१८ के अधीन लोक सेवा आयोग के अध्यक्ष एव सदस्यो की सेवाओं की शर्तों का निर्धारण राज्यपाल

---

१ जगराम बनाम मध्यप्रदेश सरकार ए आई आर. १६५५ नागपुर १६०

२ प्रद्योत कुमार बनाम चीफ जस्टिस ए आई आर. १६५६ सुप्रीम कोर्ट २८५

इकरारनामे के अनुसार समाप्त करदी गई तो यह निर्णय हुआ कि सेवा समाप्त करने की शर्त का समावेश उसकी नियोजन संविदा मे होने के कारण संविधान के अनुच्छेद ३११ के अतिक्रमण का प्रश्न ही नहा उठता।[1] पुन जबकि कोई अस्थायी कर्मचारी की नियुक्ति एक निश्चित सेवा अवधि तक की गई है तो उस अवधि के समाप्त होने पर उसकी नियुक्ति समाप्त हो जाती है और उसको एक महीने का नोटिस देना आवश्यक नही है। अस्थायी नौकरी मे एक महीने का नोटिस देने का प्रश्न तभी आता है जब कि वह नौकरी अनिश्चित काल तक के लिये होती है।[2] इस प्रकार का नोटिस देना आवश्यक नहीं होता जबकि राष्ट्रीय सुरक्षा नियमो के अन्तर्गत सेवा समाप्त की जाती है।[3] *आवश्यक स्तर की शारीरिक स्वस्थता का अभाव होने के फलस्वरूप नौकरी समाप्त करने के* लिये कोई नोटिस देना आवश्यक नही हैं क्योंकि ऐसी सेवा मुक्ति को नौकरी से निकालना या बर्खास्तगी नही समझा जाता है।[4]

**४ इकरार द्वारा विशेष प्रावधान**—जहा किसी राज्य कर्मचारी के सबध मे यह आवश्यक समझा जावे कि उसके लिये विशेष प्रावधान बनें जो कि इन नियमो मे से किसी नियम से असगत हो तो नियुक्ति प्राधिकारी ऐसे राज्य कर्मचारी से इकरार द्वारा ऐसे विशेष प्रावधान बना सकता है, और तत्पश्चात ये नियम उस सीमा तक उस राज्य कर्मचारी पर लागू नही होंगे जिस सीमा तक इस प्रकार बनाये गये प्रावधान इन नियमो से असगत हो

परन्तु यदि नियुक्ति प्राधिकारी राजकीय नियुक्ति विभाग के अतिरिक्त कोई है तो ऐसे प्राधिकारी को नियुक्ति विभाग[5] की पूर्व स्वीकृति प्राप्त करनी होगी।

### टिप्पणी

साधारणतया समस्त प्रसनिक कर्मचारी इन नियमो के प्रावधानो से शासित होंगे परन्तु यदि किसी ऐसे व्यक्ति को नियुक्त करना पड़े जिसे इन नियमो के प्रावधानो से मुक्त रखना हो तो नियुक्ति प्राधिकारी उक्त राज्य कर्मचारी के साथ किये गये इकरार में विशेष प्रावधान कर सकता है और तदुपरान्त ये नियम ऐसे सरकारी कर्मचारी पर उस सीमा तक लागू नही होंगे जिस सीमा तक इस प्रकार बनाये गये विशेष प्रावधान इनसे असगत है। ऐसे इकरार के लिये दो चीजें आवश्यक होती हैं, अर्थात् (१) इन नियमो से असगत विशेष प्रावधान करना और (२) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा राजकीय नियुक्ति विभाग की स्वीकृति प्राप्त करना।

---

१ भारतीय सघ बनाम पाडुरग काशीनाथ मोरे, ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय ६३०
प्रिय गुप्ता बनाम जनरल मनेजर उत्तर-पूर्वीय रेलवे ए आई आर १९५९ इलाहाबाद ६४३,
सोमेश्वर प्रसाद बनाम बिहार सरकार ए आई आर १९५७ पटना ३२६

२ *थागरा गौरीसिंह बनाम भारतीय गणतंत्र ए आई आर १९६२ मनीपुर ५२*

३ पी बालाकोटाइश बनाम भारतीय सघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय २३२,
यह भी देखिये—अजीतकुमार मुकर्जी बनाम मुख्य ओपरेटिंग अधीक्षक ईस्ट इण्डिया रेलवे ए आई आर १९५३ पटना ८८

४ फकीरचंद्र बनाम चक्रवर्ती ए. आई आर १९५४ कलकत्ता ५६६

५ अधिसूचना सख्या १६ (६) नियुक्ति/ए/५६/प्र III दिनाक २३-२ ६२ द्वारा जोड़ा गया

> एवं सरकारी नौकरी का इच्छुक नागरिक आपसी इकरार द्वारा इस प्रकार का बना सकते हैं कि नौकरी की संविदा पर संविधान लागू नहीं होगा।[1]

संविदा में यह प्रावधान कि कर्मचारी को बिना सुनवाई का अवसर दिये नौकरी से पदच्युत या अलग किया जा सकता है स्पष्टतया संविधान के अनुच्छेद ३११ का अतिक्रमण है।[2] इससे यह स्पष्ट है कि अस्थायी कर्मचारियों के साथ राज्य सरकार विशेष सेवा संविदा कर सकती है परन्तु ऐसी नौकरी की शर्तें संविधान से असंगत नहीं होनी चाहिए।[3] नियोजक को सेवा संविदा की शर्तों के अनुसार एक महीने का नोटिस देकर या नोटिस के एवज में एक महीने का वेतन देकर सेवक को सेवा से पृथक करने का अधिकार हो सकता है। उसको यह भी अधिकार हो सकता है कि दुराचरण के कारण दण्ड स्वरूप सेवक की सेवाएं समाप्त करे। संविधान का अनुच्छेद ३११ इन तमाम मामलों में लागू होता है जिनमें किसी राजकीय असैनिक कर्मचारी की सेवा दण्ड स्वरूप समाप्त की जाती है और बर्खास्तगी अथवा पृथक्करण की आज्ञा जारी की जाती है चाहे नियुक्ति करने वाला सेवक के साथ की गई संविदा की शर्तों एवं इकरार के अनुसार उसकी सेवा समाप्त कर सकता हो अथवा नहीं।[4] युद्ध में सरकार को किसी व्यक्ति को नौकर रखने हेतु किसी सेवा-संविदा में भाग लेने की स्वतन्त्रता है बशर्ते कि ऐसी संविदा से संविधान के किसी प्रावधान का उल्लंघन नहीं होता हो और यदि ऐसा सेवक उसके साथ किये गये संविदा के प्रावधानों के अनुसार हटा दिया गया है तो संविधान का अनुच्छेद ३११ (२) आकर्षित नहीं होता।[5] जबकि प्रार्थी को भारत सरकार ने एक पांच वर्षीय संविदा पर नियुक्त किया था और संविदा की समाप्ती से पूर्व प्रार्थी एवं सरकार के मध्य दोबारा इकरार हुआ कि संविदा की समाप्ती पर उसे अस्थायी रूप से आगे रहने दिया जाएगा और वह असैनिक सेवाएं प्रतिनियम से शासित होगा। इन नियमों में यह प्रावधान था कि सेवाएं एक महीने का नोटिस देने पर समाप्त की जा सकती थी। मौलिक पांच वर्ष की अवधि की समाप्ती के पश्चात एक महीने का नोटिस देकर प्रार्थी को सेवा से डिसचार्ज (पृथक) कर दिया गया तो यह निर्णय हुआ कि सेवा से डिसचार्ज (पृथक) संविदा की शर्तों के अनुरूप ही था इसलिये वैध था।[5] जब कि एक व्यक्ति की नियुक्ति इस अनुबन्ध पर हुई कि वह युद्ध काल में और उसके पश्चात् यदि आवश्यकता हुई तो नौकरी में रखा जाएगा, यदि युद्ध बन्द हो जाने के पश्चात् किसी समय उसे सेवा मुक्त कर दिया जावे तो उसे शिकायत का कोई कारण नहीं मिलता।[6]

जबकि निश्चित काल तक के लिये की गई संविदा समाप्त हो जावे तो नवीन आधार पर उस अधिकारी को सरकार पुनः नियुक्त कर सकती है और यदि पुनः नियुक्ति भिन्न शर्तों पर की जावे तो वह अधिकारी पुनः नियुक्ति की शर्तों पर आधारित रहेगा चाहे नई शर्तें निम्न श्रेणी की

---

१ पतित पावन दास बनाम कलकत्ता बन्दरगाह का आयुक्त ए आई आर. १९५७ कलकत्ता ७२०
२ फकीरचन्द्र बनाम चक्रवर्ती ए आई आर १९५४ कलकत्ता ५६६
३ शारदा प्रसाद बनाम ए जी उत्तर प्रदेश ए आई आर. १९५५ इलाहाबाद ४९६
४ ईश्वरनारायण सिन्हा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५७ इलाहाबाद ४३६
५ सतीशचन्द्र आनन्द बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९५३ सर्वोच्च न्यायालय २५०
६ जामिनी बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५५ कलकत्ता ४५

हों।[1] किन्तु यदि संविदा की अवधि समाप्त होने पर कोई ताजा सबध नहीं होता और बिना अवधि निश्चय किये वह अधिकारी काय करता रहे तो ऐसी दशा में वह अस्थायी राजकीय सेवा में होना माना जावेगा और उसकी अस्थायी सेवा समाप्ति पर संविधान का अनुच्छेद ३११ (२) प्रयोगित होगा।[2]

जबकि एक राज्य दूसरे म सविलीन हो जावे चाहे स्वेच्छा से, पराजय के कारण, विलीनीकरण से अथवा एकीकरण (इन्टीग्रेशन) के कारण तो सेवाओ की समस्त संविदाए जो पहले की सरकार एवं सेवको के मध्य हुई थी स्वत समाप्त हो जाएगी, तत्पश्चात् जो व्यक्ति नौकरी करना चाहेंगे उन्हें नये राज्य द्वारा लागू की गई शर्तें माननी होगी।[3] किन्तु इन नियमो के नियम ३७ मे यह प्रावधान है कि जब कि कोई अधिकारी एकीकरण की किसी भी योजना के अतगत किसी पद पर नियुक्त नहीं किया गया है तो वह राजस्थान म सम्मिलित होने वाली उसी इकाई के नियमों से शासित होता रहेगा जो उसकी पिछली अन्तिम नियुक्ति पर लागू होते थे।

संविधान के अनुच्छेद ३१० (२) के अनुसार इच्छानुसार बर्खास्तगी के नियम के प्रभाव को कम एवं सीमित करते हुए सरकार को नये भर्ती होने वालो के साथ विशेष संविदा मे प्रवेश करने का अधिकार है। यह कानून बनाता है कि विशेष योग्यता रखने वाले व्यक्तियो की सेवाए प्राप्त करने के लिये यदि राज्यपाल चाहे तो सेवा-संविदा म अवधि से पूर्व पद की समाप्ति अथवा बिना दुराचरण के सेवा निवृत हो जाने की दशा में क्षति पूर्ति (मुआवजा) का विशेष प्रावधान रख सकेंगे। ध्यान रहे कि ऐसी संविदा केवल नये प्रवेश पाने वाले के साथ ही की जा सकती है अर्थात उसके साथ जो पहले से राज्य की असैनिक सेवा का सदस्य नही है। किन्तु इसका अभिप्राय यह नही है कि यदि किसी विशेष योग्यताधारी व्यक्ति के साथ कोई संविदा है तो उसमे क्षति पूर्ति की शर्तें अनिवार्य रूप से हो या ऐसी शर्त के अभाव मे वह संविदा अनुच्छेद ३१० (२) के उल्लंघन मे अवैध समझ ली जावे।[4] अत अनुच्छेद ३१० (२) का परिधि अत्यन्त संकीर्ण है और केवल उन मामलो तक सीमित है जिनका पद किन्ही नियमित सेवाओ म नहीं है एवं किसी विशेष योग्यताधारी की सेवाए प्राप्त करने हेतु सरकार को संविदा विशेष म प्रवेश होने के लिये बाध्य होना पडे। परन्तु इस प्रकार के मामलो मे भी यदि किसी की सेवा निवृति संविदा की अवधि म दुराचरण के कारण कर दी जावे तो इस अनुच्छेद ३१० (२) के अतगत कोई क्षतिपूर्ति देय नहीं होगी।

**५ किसी विधि या इकरार द्वारा प्रदत्त अधिकारो एवं विशेषाधिकारों का संरक्षण**—इन नियमो की कोई बात किसी राज्य कर्मचारी को उसके किसी अधिकार या विशेषाधिकार से वंचित नहीं करेगी जिसका वह निम्न आधार पर हकदार है—

(क) तत्समय प्रभावित किसी विधि द्वारा या उसके अतगत, अथवा

---

[1] उपरोक्त नोट ५ पृष्ठ २२

[2] उपरोक्त नोट २ पृष्ठ २२

[3] अन्धीकम मोबीसिंह बनाम विशेष सेवाधिकारी ए आई आर १९५० मनीपुर ६० यह भी देखिये अमरसिंह बनाम राजस्थान सरकार ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय २२८

[4] मोहन बनाम पेपसू ए आई आर १९५४ पेपसू ११६

■ एवं सरकारी नौकरी का इच्छुक नागरिक आपसी इकरार द्वारा इस प्रकार का बना सकते हैं कि नौकरी की संविदा पर संविधान लागू नहीं होगा।[1]

संविदा में यह प्रावधान कि कर्मचारी को बिना सुनवाई का अवसर दिये नौकरी से बर्खास्त या अलग किया जा सकता है स्पष्टतया संविधान के अनुच्छेद ३११ का अतिक्रमण है।[2] इससे यह स्पष्ट है कि अस्थायी कर्मचारियों के साथ राज्य सरकार विशेष संविदा कर सकती है परन्तु ऐसी नौकरी की शर्तें संविधान से असंगत नहीं होनी चाहिए।[3] नियोजक को तथा संविदा की शर्तों के अनुसार एक महीने का नोटिस देकर या नोटिस के एवजाने में एक महीने का वेतन देकर सेवक को सेवा से पृथक करने का अधिकार हो सकता है। उसको यह भी अधिकार हो सकता है कि दुराचरण के कारण दण्ड स्वरूप सेवा का संविदा समाप्त करे। संविधान का अनुच्छेद ३११ उन तमाम मामलों में लागू होता है जिनमें किसी राजकीय कर्मचारी की सेवा दण्ड स्वरूप समाप्त की जाती है और बर्खास्तगी अथवा पदच्यावरण की आज्ञा जारी की जाती है चाहे नियुक्ति करने वाला सेवक के साथ की गई संविदा की शर्तों एवं इकरार के अनुसार उसकी सेवा समाप्त कर सकता हो अथवा नहीं।[4] संक्षेप में सरकार का किसी व्यक्ति को नौकर रखने हेतु किसी सेवा—संविदा में भाग लेने की स्वतन्त्रता है बशर्ते कि ऐसी संविदा से संविधान के किसी प्रावधान का उल्लंघन नहीं होता हो और यदि ऐसा सेवक उसके साथ किये गये संविदा के प्रावधानों के अनुसार हटा दिया गया है तो संविधान का अनुच्छेद ३११ (२) आकर्षित नहीं होता।[5] जबकि प्रार्थी को भारत सरकार ने एक पांच वर्षीय संविदा पर नियोजन किया था और संविदा की समाप्ति से पूर्व प्रार्थी एवं सरकार के मध्य दीगर इकरार हुआ कि संविदा की समाप्ती पर उसे अस्थायी रूप से आगे रहन किया जायगा और वह असैनिक सेवाएं अधिनियम से शासित होगा। इन नियमों में यह प्रावधान था कि सेवाएं एक महीने का नोटिस देने पर समाप्त की जा सकती थी। मौलिक पांच वर्ष की अवधि की समाप्ती के पश्चात एक महीने का नोटिस देकर प्रार्थी का सेवा से डिसचार्ज (पृथक) कर दिया गया तो यह निर्णय हुआ कि सेवा से डिसचार्ज (पृथक) संविदा की शर्तों के अनुरूप ही था इसलिये वैध था।[6] जब कि एक व्यक्ति की नियुक्ति इस अनुबन्ध पर हुई कि वह युद्ध काल में और उसके पश्चात् यदि आवश्यकता हुई तो नौकरी में रखा जाएगा, यदि युद्ध बन्द हो जाने के पश्चात् किसी समय उस सेवा मुक्त कर दिया जाव तो उस शिकायत का कोई कारण नहीं मिलता।[6]

जबकि निश्चित काल तक के लिये की गई संविदा समाप्त हो जावे तो नवीन आधार पर उस अधिकारी को सरकार पुनः नियुक्त कर सकती है और यदि पुनः नियुक्ति भिन्न शर्तों पर की जावे तो वह अधिकारी पुनः नियुक्ति की शर्तों पर आधारित रहेगा चाहे नई शर्तें निम्न श्रेणी की

१ पतित पावन बोस बनाम कलकत्ता बन्दरगाह का आयुक्त ए आई आर. १९५७ कलकत्ता ७२०
२ फकीरचन्द्र बनाम चक्रवर्ती ए आइ आर १९५४ कलकत्ता ५९६
३ शारदा प्रसाद बनाम ए जी उत्तर प्रदेश ए आई आर. १९५५ इलाहाबाद ४१६
४ ईश्वरनारायण सिन्हा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५७ इलाहाबाद ४३९
५. सतीशचन्द्र आनन्द बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९५३ सर्वोच्च न्यायालय २५०
६ जामिनी बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५५ कलकत्ता ४५

हों।[1] किन्तु यदि संविदा की अवधि समाप्त होने पर कोई ताजा संविदा नहीं होता और बिना अवधि निश्चय किये वह अधिकारी काम करता रहे तो ऐसी दशा में वह अस्थायी राजकीय सेवा में होना माना जावेगा और उसकी अस्थायी सेवा समाप्ति पर संविधान का अनुच्छेद ३११ (२) प्रयोगित होगा।[2]

जबकि एक राज्य दूसरे में सविलीन हो जावे, चाहे स्वेच्छा से, पराजय के कारण, विलीनीकरण से अथवा एकीकरण (इन्टीग्रेशन) के कारण तो सेवाओं की समस्त संविदाएं जो पहले का सरकार एवं सेवकों के मध्य हुई थी स्वतः समाप्त हो जाएगी, तत्पश्चात् जो व्यक्ति नौकरी करना चाहेंगे उन्हें नये राज्य द्वारा लागू की गई शर्तें माननी होंगी।[3] किन्तु इन नियमों के नियम ३७ में यह प्रावधान है कि जब कि कोई अधिकारी एकीकरण की किसी भी योजना के अन्तर्गत किसी पद पर नियुक्त नहीं किया गया है तो वह राजस्थान में सम्मिलित होने वाली उसी इकाई के नियमों से शासित होता रहेगा जो उसकी पिछली अन्तिम नियुक्ति पर लागू होते थे।

संविधान के अनुच्छेद ३१० (२) के अनुसार इच्छानुसार बर्खास्तगी के नियम के प्रभाव को कम एवं सीमित करते हुए सरकार को नये भर्ती होने वालों के साथ विशेष संविदा में प्रवेश करने का अधिकार है। यह कानून बताता है कि विशेष योग्यता रखने वाले व्यक्तियों की सेवाएं प्राप्त करने के लिये यदि राज्यपाल चाहे तो सेवा-संविदा में अवधि से पूर्व पद की समाप्ति अथवा बिना दुराचरण के सेवा निवृत्त हो जाने की दशा में क्षति पूर्ति (मुआवजा) का विशेष प्रावधान रख सकेंगे। ध्यान रहे कि ऐसी संविदा केवल नये प्रवेश पाने वाले के साथ ही की जा सकती है अर्थात उसके साथ जो पहले से राज्य की असैनिक सेवा का सदस्य नहीं है। किन्तु इसका अभिप्राय यह नहीं है कि यदि किसी विशेष योग्यताधारी व्यक्ति के साथ कोई संविदा है तो उसमें क्षति पूर्ति की शर्तें अनिवार्य रूप से हों या ऐसी शर्त के अभाव में वह संविदा अनुच्छेद ३१० (२) के उल्लंघन में अवैध समझ ली जावे।[4] अतः अनुच्छेद ३१० (२) की परिधि अत्यन्त संकीर्ण है और केवल उन मामलों तक सीमित है जिनका पद किन्हीं नियमित सेवाओं में नहीं है एवं किसी विशेष योग्यताधारी की सेवाएं प्राप्त करने हेतु सरकार को संविदा विशेष में प्रवेश होने के लिये बाध्य होना पड़े। परन्तु इस प्रकार के मामलों में भी यदि किसी की सेवा निवृत्ति संविदा की अवधि में दुराचरण के कारण कर दी जावे तो इस अनुच्छेद ३१० (२) के अन्तर्गत कोई क्षतिपूर्ति देय नहीं होगी।

**५. किसी विधि या इकरार द्वारा प्रदत्त अधिकारों एवं विशेषाधिकारों का संरक्षण**—इन नियमों की कोई बात किसी राज्य कर्मचारी को उसके किसी अधिकार या विशेषाधिकार से वंचित नहीं करेगी जिसका वह निम्न आधार पर हकदार है—

(क) तत्समय प्रभावित किसी विधि द्वारा या उसके अन्तर्गत, अथवा

---

१ उपरोक्त नोट ५ पृष्ठ २२

२ उपरोक्त नोट २ पृष्ठ २२

३ अन्धोवम मार्कासिंह बनाम विशेष सेवाधिकारी ए आई आर १९५० मनीपुर ६० यह भी देखिये अमरसिंह बनाम राजस्थान सरकार ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय २२८

४ मोहन बनाम पेपसू ए आई आर १९५४ पेपसू १३६

(ग) इन नियमों के आरम्भ होने से पूर्व ऐसे व्यक्ति एवं सरकार के मध्य विद्यमान किसी इकरार की शर्तों के अन्तर्गत।

## टिप्पणी

यह नियम राज्य कर्मचारी के उन अधिकारों एवं विशेषाधिकारों का संरक्षण करता है जो उसको—

(१) किसी कानून के प्रावधानों से मिले हैं, अथवा

(२) किसी ऐसे इकरार की शर्तों से प्राप्त हुए हैं जो इन नियमों के आरम्भ होने तक विद्यमान थे।

**(१) सरकारी कर्मचारियों के अधिकार एवं विशेषाधिकार**—कोई असैनिक कर्मचारी जो कि राजस्थान का असैनिक पद्धन्य कोई पद धारण करता है—किसी ऐसे प्राधिकारी द्वारा पदच्युत (बर्खास्त) या हटाया नहीं जा सकता जो उसको नियुक्त करने वाले प्राधिकारी के अधीनस्थ है,[1] और उसको बचाव (सफाई) रखने का अवसर दिए बिना किसी असैनिक कर्मचारी को बर्खास्तगी, पदावनरण एवं पदावनति का दण्ड नहीं दिया जा सकता। यह संरक्षण एक व्यक्ति को तब उपलब्ध है जब कि उस व्यक्ति को वह पद धारण करने का अधिकार हो जिससे वह हटाया जा रहा है। किसी स्थायी पद पर मूल नियुक्ति उस पद को धारण करने का अधिकार तब तक प्रदान करता है जब तक कि वह पदधारी किसी सेवा अवधि को नहीं पा जाता या उसकी अनिवार्य रूप से सेवा निवृत्ति (रिटायरमेंट) नहीं हो जाता। एक निश्चित काल तक के लिए अस्थायी पद पर नियुक्ति भी इस प्रकार का अधिकार प्रदान करती है। किन्तु स्थानापन्न हैसियत—(आफिशिएटिंग केपेसिटी) में या परीक्षण काल में की गई नियुक्ति उस पद को धारण करने का अधिकार प्रदान नहीं करती। अस्थायी पद पर मूल नियुक्ति तब तक इस दशा में सुधार नहीं करती जब तक कि नियमों के अन्तर्गत यह सेवा परिपक्व होकर स्थायी अथवा अर्ध-स्थायी सेवा नहीं बन जाती।[2] यदि किसी अस्थायी अथवा परीक्षण पर नियुक्त सेवक को संविदा की शर्तों एवं सेवा-नियमों के अनुसार नोटिस देकर या नोटिस की एवज में वेतन देकर सेवा मुक्त (डिसचार्ज) कर दिया जावे तो उसको संरक्षण नहीं मिलता। केवल उसी दशा में जब कि किसी अस्थायी सेवक की सेवा निवृत्ति दण्ड स्वरूप की जावे तो अनुच्छेद ३११ (२) की परिधि के अन्तर्गत ऐसी सेवा निवृत्ति (डिसचार्ज) बर्खास्तगी रूप में मानी जावेगी और इससे प्रभावित व्यक्ति संरक्षण का अधिकारी है।[3] यह संरक्षण उन मामलों में उपलब्ध नहीं है जो कि सेवा से निलम्बन के या मूल पद पर स्थानापन्न पद से अथवा अस्थायी पद

१ अनुच्छेद ३११ (१) बिहार राज्य बनाम अब्दुल मजीद, ए. आई. आर. १९५०, पटना १७

२ पुरुषोत्तमलाल धींगरा बनाम भारतीय संघ ए. आई. आर. १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६

३ मोतीराम बनाम उत्तर पूर्वीय सीमान्त रेलवे ए. आई. आर. १९६४, सर्वोच्च न्यायालय ६०० सुखबन्त सिंह बनाम पंजाब राज्य ए. आई. आर. १९६२ सर्वोच्च न्यायालय १७११ मदन गोपाल बनाम पंजाब राज्य ए. आई. आर. १९६२ सर्वोच्च न्यायालय ५३१ उड़ीसा राज्य बनाम रामनारायण दास ए. आई. आर. १९६१ सर्वोच्च न्यायालय १७७ बिहार राज्य बनाम गोपी किशोर प्रसाद ए. आई. आर. १९६० सर्वोच्च न्यायालय ६८९।

से अथवा अवकाश पर गए कर्मचारी के लौटने से सद्भावपूर्ण प्रत्यावर्तन (रिवर्शन) के एवं परीक्षण अवधि से पूर्व परीक्षणार्थी (प्रोबेशनर) को हटा देने के संबंध में हो।

संविधान के अनुच्छेद ३११ द्वारा निर्मित अधिकार में विधान मंडल द्वारा गठित कानून अथवा राज्यपाल द्वारा बनाये गये नियम के अन्तर्गत कमी नहीं की जा सकती।[1] सरकारी कर्मचारी न्यायालय में इस घोषणा की मांग कर सकता है कि बर्खास्तगी अथवा नौकरी से हटाये जाने का आदेश शून्य एवं अप्रभावशील है और वह वाद प्रस्तुत करने की तारीख के दिन राज्य-सेवा का सदस्य कायम है।[2] वह बकाया वेतन पाने का भी हकदार है। आंग्ल देश का यह विधान कि कोई असैनिक कर्मचारी बकाया वेतन का वाद सरकार के विरुद्ध नहीं ला सकता, भारत में लागू नहीं होता। उक्त विधान भारत के वैधानिक कानून (स्टेट्यूटरी ला) के प्रावधान द्वारा समाप्त कर दिया गया है।[3]

(२) क्या संरक्षण का परित्याग किया जा सकता है—एक प्रश्न यह उठ सकता है कि क्या सरकार और राज्य कर्मचारी ऐसा इकरार कर सकते हैं जिसका प्रभाव संविधान द्वारा प्रत्याभूत (गारन्टीड) अधिकारों में संशोधन करने का हो। एक वाद में[4] मुख्य न्यायाधीश छागला ने बताया है कि अनुच्छेद ३११ द्वारा प्रदत्त संरक्षण ऐसा अनिवार्य कानूनी देय है जो कर्मचारी द्वारा मांगे जाने पर आधारित नहीं है। एक अन्य वाद[5] में न्यायाधीश मेनन ने बताया है कि मौलिक अधिकारों पर उचित प्रतिबन्ध जो राजकीय सेवा संबंधी संविदा द्वारा लगाये गये हों अधिकारबाह्य (अल्ट्रा वाईरिस) नहीं हैं क्योंकि कर्मचारी द्वारा नौकरी स्वीकार करने के साथ यह मान लिया जायगा कि उक्त कर्मचारी ने अपने उन अधिकारों का परित्याग करना चुन लिया है जो उससे असंगत हों।

---

१ टा मुनीस्वामी बनाम मैसूर सरकार ए आई आर १९६४, मैसूर २५०
२ भारतवर्ष का उच्च आयुक्त (हाईकमीश्नर फॉर इंडिया) बनाम आई एम लाल, ए आई आर १९४७ प्रीवी कौंसिल २३
३ बिहार सरकार बनाम अब्दुल मजीद ए आई आर १९५४ सर्वोच्च न्यायालय २४५
४ सरकार बनाम गजानन महादेव, ए आई आर १९५४ बम्बई ३५।
५ सी एन छत्रप्पन पिनाई बनाम ट्रेवनकोर कोचीन राज्य, ए आई आर १९५७ करल ४३

# भाग २

## वर्गीकरण

६ असैनिक सेवाओं का वर्गीकरण निम्न प्रकार होगा—

(१) राज्य सेवाएं

(२) अधीनस्थ सेवाएं (सबोर्डिनेट सर्विसेज),

(३) लेखक वर्गीय सेवाएं (मिनिस्ट्रियल सर्विसेज),

(४) चतुर्थ श्रेणी की सेवाएं।

यदि एक सेवा के पद[1] में एक से अधिक ग्रेड हों तो विभिन्न ग्रेडों के पद विभिन्न श्रेणियों (क्लासेज) में सम्मिलित किये जा सकेंगे।

## टिप्पणी

यह नियम असैनिक सेवाओं का चार श्रेणियों में वर्गीकरण करता है, उदाहरणार्थ (१) राज्य सेवाएं (२) अधीनस्थ सेवाएं (३) लेखक वर्गीय सेवाएं एवं (४) चतुर्थ श्रेणी सेवाएं। विभिन्न श्रेणियों के अन्तर्गत पदों का विवरण इन नियमों से संलग्न चार अनुसूचियों में उपलब्ध है। यह वर्गीकरण अनुशासन की दृष्टि से महत्वपूर्ण है क्योंकि विभिन्न श्रेणियों के अधिकारी कर्मचारी अपने अपने उच्चतर प्राधिकारियों द्वारा नियंत्रित होते हैं। इसमें प्रथम श्रेणी द्वितीय वर्ग से उच्चतर है, द्वितीय तृतीय से उच्चतर है और तृतीय श्रेणी चतुर्थ श्रेणी से उच्चतर है। नियुक्ति प्राधिकारी के लिये भी यह वर्गीकरण महत्व का है। जबकि एक ड्राइवर को चतुर्थ श्रेणी में समझ लिये जाने के कारण ६० वर्ष की आयु तक नौकरी में रहने दिया गया जब कि वह अधीनस्थ सेवा का सदस्य था तो ऐसी त्रुटियों पर नियंत्रण लगाने के लिये राज्य के नियुक्ति विभाग को परिपत्र (सरक्यूलर) जारी करना पड़ा।[2]

असैनिक कर्मचारियों के पहले से विद्यमान अधिकारों की मान्यता के आधार पर निर्मित वर्गीकरण अनुचित अथवा स्वच्छन्द (आरबिट्ररी) नहीं कहा जा सकता।[3] तथा उचित वर्गीकरण संविधान द्वारा प्रत्याभूत (गारंटी किया हुआ) समान संरक्षण के अधिकार का अतिक्रमण नहीं है।[4]

उप नियम (२) विभिन्न श्रेणियों में पदों के ग्रेडों के विभाजन बाबत है। एक सेवा में अनेक ग्रेड हो सकते हैं और प्रत्येक ग्रेड को सेवाओं की विभिन्न श्रेणियों में सम्मिलित किया जा सकता है। उदाहरणार्थ यदि सचिवालय सेवा में (क) उत्कृष्ट ग्रेड, (ख) प्रथम ग्रेड (ग) द्वितीय ग्रेड (घ) तृतीय ग्रेड और (ङ) चतुर्थ ग्रेड है तो उत्कृष्ट ग्रेड एवं प्रथम ग्रेड को राज्य सेवाओं में सम्मिलित किया जा सकता है, द्वितीय ग्रेड अधीनस्थ सेवाओं में सम्मिलित किया जा सकता है,

---

१ अधिसूचना संख्या एफ १६ (६) नियुक्ति (ए) ५८ ग्रुप ३ दिनांक २३ २ ६३ द्वारा जोड़ा गया

२ सरक्यूलर संख्या एफ ८ (३१) नियुक्ति (ए) । ५५ दि० २६ मई १९५६

३ एच एन नंजुंडा स्वामी बनाम मैसूर सरकार, ए आई आर १९६३ मैसूर, २०३

४ एम बी सेशगिरराव बनाम हैदराबाद सरकार, ए आई आर १९५६ आन्ध्र प्रदेश २५१

तृतीय ग्रेड को लेखक वर्गीय सेवाओं मे और चतुर्थ ग्रेड को चतुर्थ श्रेणी सेवाओं म सम्मिलित किया जा सकता है। इन सेवाओं के नियुक्ति प्राधिकारी वह व्यक्ति होंगे जिनका उल्लेख इन नियमो के नियम १२ मे किया गया है।

ये नियम विभिन्न सेवाओं का कुछ श्रेणियों मे वर्गीकरण करते हैं परन्तु असनिक पदो का वर्गीकरण नहीं किया है। नियम २ म शब्द "राजकीय कर्मचारी की परिभाषा दी गई है जिसका अभिप्राय है किसी सेवा का सदस्य, अथवा किसी असनिक पद को धारण करने वाला। कोई व्यक्ति जो असनिक पद धारण करता है राजकीय कर्मचारी है चाहे उसे सेवाओं म से किसी म भी सम्मिलित नही किया गया है। केन्द्रीय असनिक सेवाए (वर्गीकरण नियन्त्रण एव अपील) नियम १९६५ के नियम ६ म असैनिक पदो का वर्गीकरण किया गया है और नियम ■ म यह प्रावधान किया गया है किसी भी श्रेणी के असनिक पद जो किसी अन्य सेवाओं म सम्मिलित नही है उन्हे जनरल केन्द्रीय सेवाओं की समवर्ती श्रेणी म समझा जावेगा तथा यदि किसी राज्य कर्मचारी की नियुक्ति किसी एसे पद पर हो तो उसे उस सेवा का सदस्य समझा जावेगा यदि वह उसी श्रेणी के किसी अन्य असनिक सेवा का सदस्य नही है।

७ राज्य सेवा मे ये सम्मिलित होंगे—

(क) अनुसूची १ में सम्मिलित सेवाओं के सदस्य।

(ख) वे व्यक्ति जो मौलिक रूप से अनुसूची १ मे सम्मिलित पद धारण करते हैं और जो किसी अन्य सेवा की मूल रचना मे ( केडर पर ) स्थित नही है।

(ग) वे व्यक्ति जिनका एकीकरण विभाग के नियमानुसार अंतिम चुनाव (सलेक्शन) विचाराधीन होने की दशा मे तदर्थ आधार पर ऐसे पदो पर नियुक्त किये गये हो जो कि खण्ड (क) में उल्लिखित सेवाओं के या खण्ड (ख) में उल्लिखित पदो की मूल रचना (केडर) पर स्थित हैं।

८ अधीनस्थ सेवाओं मे ये सम्मिलित होंगे—

(क) अनुसूची २ में सम्मिलित सेवाओं के सदस्य।

(ख) वे व्यक्ति जो मौलिक रूप से अनुसूचि २ में सम्मिलित पद धारण करत हैं और जो किसी अन्य सेवा की मूल रचना में (केडर पर) स्थित नही हैं।

(ग) वे व्यक्ति जो एकीकरण विभाग के नियमानुसार अन्तिम चुनाव (सलेक्शन) विचाराधीन होने की दशा में तदर्थ आधार पर ऐसे पदो पर नियुक्त किये गये गये हो जो कि खण्ड (क) में उल्लिखित सेवाओं के या खण्ड (ख) में उल्लिखित पदो की मूल-रचना में (केडर पर) स्थित हैं।

९ लेखक वर्गीय सेवाओं में ये सम्मिलित होंगे—

(क) अनुसूची ३ में सम्मिलित सेवाओं के सदस्य।

(ख) वे व्यक्ति जो मौलिक रूप से अनुसूचि ३ में सम्मिलित पद धारण करते हैं और जो किसी अन्य सेवा की मूल रचना में (केडर पर) स्थित नही हैं।

(ग) वे व्यक्ति जो एकीकरण विभाग के नियमानुसार अ तिम चुनाव विचाराधीन होने की दशा में तदथ आधार पर ऐसे पदा पर नियुक्त किये गये हो जो कि खण्ड (क) म उल्लिखित सेवाओ के या खण्ड (ख) में उल्लिखित पदा की मूल रचना में (केडर पर) स्थित नहीं हैं।

१० चतुर्थ श्रेणी सेवा मे ये सम्मिलित होंगे—

(क) अनुसूची ४ में सम्मिलित सेवा के सदस्य।

(ख) वे व्यक्ति जो मौलिक रूप से अनुसूचि ४ में सम्मिलित पद धारण करते हैं और जो किसी अन्य सेवा की मूल रचना में (केडर पर) स्थित नहीं हैं।

(ग) वे व्यक्ति जो एकीकरण विभाग के नियमानुसार अन्तिम चुनाव विचाराधीन होने की दशा में तदथ आधार पर ऐसे पदा पर नियुक्त किए गये हो जो कि खण्ड (क) में उल्लिखित सेवाओं के या खण्ड (ख) में उल्लिखित पदा की मूल रचना में (केडर पर) स्थित नहीं है।

११ (क) समय समय पर सरकार अनुसूचिया के इन्द्राजा में वृद्धि अथवा परिवर्तन कर सकती है।

(ख) जब कि कोई विद्यमान पद किसी भी अनुसूचि में सम्मिलित नहीं है तो मामला सरकार के नियुक्ति विभाग मे निर्णय हेतु भेजा जाकर निश्चय किया जावेगा।

# भाग ३

## नियुक्ति प्राधिकारीगण

१२ (१) राज्य सेवा म समस्त[1] नियुक्तिया सरकार द्वारा अथवा इस प्रयाजन के लिये विशेष रूप से अधिकृत प्राधिकारी द्वारा की जायगी।

(२) अधीनस्थ सेवा में समस्त[1] नियुक्तिया विभागाध्यक्ष द्वारा अथवा सरकार के अनुमोदन से विभागाध्यक्ष द्वारा विशेष रूप से अधिकृत प्राधिकारी द्वारा की जायगी।

(३) लेखक वर्गीय सेवा और चतुर्थ श्रेणी सेवा मे समस्त[1] नियुक्तिया कार्यालय अध्यक्ष द्वारा विभागाध्यक्ष के बनाए हुए सबधित नियमा एव आदेशा के अधीन की जायगी।

### टिप्पणी

यह नियम यह सिद्धान्त निर्धारित करता है कि राजकीय सेवा की सब नियुक्तिया राज्य सरकार करेगी और अधीनस्थ सेवा की समस्त नियुक्तिया विभागाध्यक्ष करेंगे। उप नियम (१) के अंतर्गत राज्य सरकार किसी प्राधिकारी को राज्य सेवा म नियुक्तिया करने का अधिकार दे सकती है। इसी प्रकार उप नियम (२) के अन्तर्गत विभागाध्यक्ष किसी प्राधिकारी को अधीनस्थ सेवा म नियुक्तिया करने का अधिकार दे सकते हैं और ऐसा प्राधिकारी नियुक्ति अधिकारी कहलाएगा। अधीनस्थ सेवा के विषय मे शर्त केवल यह है कि किसी अधिकारी को ऐसे अधिकार प्रयोग करने का अधिकार देने से पहले विभागाध्यक्ष को राज्य सरकार का पूर्व अनुमोदन प्राप्त कर लेना चाहिये। यह नही हो सकता कि विभागाध्यक्ष पहले अधिकार दे दे और सरकार की स्वीकृति अथवा अनुमोदन तत्पश्चात प्राप्त करे।

उपनियम (३) प्रावधान करता है कि लेखक वर्गीय सेवाओ एव चतुर्थ श्रेणी सेवाओ म नियुक्तिया कार्यालय अध्यक्ष करेगा। परन्तु कार्यालय के अध्यक्ष द्वारा की गई नियुक्तिया विभाग के अध्यक्ष द्वारा निर्मित नियमा तथा समय समय पर जारी किये गये आदेशा के अधीन होगी। यदि विभागाध्यक्ष ने यह आज्ञा जारी की है कि आगामी आदेशा तक कोई नियुक्तिया नही की जाव तो ऐसा भावी तारीख तक कार्यालय अध्यक्ष नियुक्ति अधिकारी नही रहेगा।

इस नियम में निर्धारित नियुक्ति प्राधिकारी के अख्तियारा म यह अधिकार भी सम्मिलित है कि एक ही व्यक्ति की वह प्रथम नियुक्ति एव पश्चात्वर्ती यानी बाद की नियुक्ति करदे। परन्तु जब कि एक राज्य कर्मचारी को किसी पद विशेष पर बिना पिछले पद पर पदाधिकार रखे जिस पद पर वह आरम्भ म नियुक्त हुआ था अन्तिम रूप से किसी पद के लिये नियुक्त किया जाता है तो उसके मामले में नियुक्ति प्राधिकारी वह होगा जिसको नए पद पर नियुक्त करने का अधिकार हो।[2]

---

१ शब्द 'प्रथम' अधिसूचना सख्या एफ १६(८) नियुक्ति ए/५६ ग्रुप ३ दिनाक २३-२-६२ द्वारा हटाया गया।

२ शफीक एहमद बनाम डाकखाने का वरिष्ठ अधीक्षक ए आई आर १९५६ इलाहाबाद ४७५। नियम २ के अन्तर्गत नियुक्ति अधिकारी के शीर्षक के नीचे विवरण युक्त वाद विवाद देखिये।

यदि नियुक्ति प्राधिकारी राज्य सरकार है तो उसे किसी राज्य कर्मचारी को निलम्बित एवं बर्खास्त करने से पहले व्यवहार नियमों में निर्धारित कार्य प्रणाली का अनुसरण करना चाहिये। जबकि एक पुलिस सब इन्सपेक्टर की नियुक्ति राज्य सरकार द्वारा हुई थी और उसकी अनिवार्य रूप से सेवा निवृत्ति का आदेश भी राज्य सरकार ने जारी की तो यह तय पाया हुआ कि उक्त आदेश मुख्यमंत्री से आगे राज्यपाल तक पहुंचा ही नहीं। व्यवहार नियमों के नियम ३१ (vii) में प्रावधान है कि किसी एक अधिकारी के संबंध में जिसका नियुक्ति अधिकारी राज्य सरकार है, आदेश जारी करने से पूर्व बर्खास्त करने, हटाने या अनिवार्य रूप से सेवा निवृत्त करने के प्रस्ताव राज्यपाल एवं मुख्यमंत्री के समक्ष प्रस्तुत किये जायेंगे। उक्त आदेश केवल मुख्यमंत्री के समक्ष रखे गये और राज्यपाल के समक्ष पेश नहीं किये गये तो यह निर्णय हुआ कि उक्त आदेश कानून के अनुरूप नहीं था।[1]

संविधान का अनुच्छेद ३११ बर्खास्तगी अधिकारी के विषय में कुछ नहीं कहता परन्तु यह केवल यह कहता है कि किसी कर्मचारी को बर्खास्त करने वाला या हटाने वाला अधिकारी उसको नियुक्त करने वाले अधिकारी का अधीनस्थ अधिकारी नहीं होना चाहिये इसका अभिप्राय यह हुआ कि इस अनुच्छेद द्वारा नियुक्ति अधिकारी को बर्खास्तगी के अधिकार प्राप्त हुए हैं।[2]

**कर्मचारी का पुष्टीकरण ( कनफर्मिंग ) प्राधिकारी नियुक्ति प्राधिकारी है —** कोई प्राधिकारी परीक्षण के आधार पर सेवा की किसी विशेष श्रेणी में नियुक्ति कर सकता है परन्तु परीक्षणार्थी की परीक्षण अवधि की समाप्ति पर मौलिक पद पर पुष्टीकरण यानि पक्का करने वाला अधिकारी ही उसका नियुक्ति अधिकारी माना जायगा।[3]

विवरण युक्त टिप्पणी नियुक्ति प्राधिकारी' की परिभाषा के अन्तर्गत देखिये।

---

१ आनन्द जैन बनाम पुलिस महानिरीक्षक राजस्थान आई एल आर. (१९६१) ११ राजस्थान ५२६

२ मदनलाल बनाम एच बी टी इन्स्टीट्यूट ए. आई आर. १९६२, इलाहाबाद १६६
ईश्वर नारायण सिन्हा बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९५७ इलाहाबाद ४२६, सातुराम बनाम कमिश्नर वार, ए. आई आर. १९५३ मध्य प्रदेश ५०, नन्दशंकर बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर. १९५७, राजस्थान १४८।

# भाग ४

## निलम्बन

१३ निलम्बन —(१) नियुक्ति प्राधिकारी या वह प्राधिकारी जिसके अधीनस्थ नियुक्ति प्राधिकारी है अथवा इस विषय में सरकार द्वारा अधिकृत कोई अन्य प्राधिकारी किसी राज्य कर्मचारी को निलम्बित कर सकता है—

(क) जबकि उसके विरुद्ध कोई अनुशासनात्मक कार्यवाही सोची जा रही हो अथवा चालू हो, या

(ख) जबकि उसके विरुद्ध किसी फौजदारी अपराध के विषय में तफतीश या मुकद्दमा जारी हो

परन्तु जबकि निलम्बन की आज्ञा नियुक्ति प्राधिकारी से निम्नतर प्राधिकारी ने दी हो, तो वह नियुक्ति प्राधिकारी को उन परिस्थितियो की रिपोर्ट तुरन्त देगा जिनमें वह आज्ञा दी गई थी।

राजस्थान सरकार का निर्णय*—राजस्थान असैनिक सेवाए ( वर्गीकरण नियन्त्रण एव अपील ) नियम, १९५८ के नियम १३ के उपनियम (१) द्वारा प्रदत्त शक्तियो का प्रयोग करते हुए राज्य सरकार इन नियमो के नियम १४ में बताई गई छोटी शास्तियो में से कोई एक को लगा सकने वाले सक्षम अधिकारी को सरकारी कर्मचारी को निलम्बित करने का अधिकार प्रदान करती है।

(२) यदि कोई राज्य कर्मचारी फौजदारी दोषारोपण पर या अन्य कारण से ४८ घण्टों से अधिक समय तक हिरासत में अवरुद्ध रखा गया हो तो उसे नियुक्ति प्राधिकारी की आज्ञा से निलम्बित किया जाना समझा जायगा और अगली आज्ञा तक निलम्बित रहेगा।

(३) जबकि निलम्बित राज्य कर्मचारी को दिया गया पदच्युति (बर्खास्तगी), हटाये जाने या अनिवायत सेवा निवृति का दण्ड इन नियमो के अन्तर्गत की गई अपील या पुनर्वलोकन (निगरानी) में खारिज कर दिया गया हो और मामला और अधिक (दीगर) जाच या कार्यवाही के लिये या अन्य किसी निर्देश के साथ वापिस लौटा दिया जाता है तो उसके पदच्युत, हटाने या अनिवायत सेवा निवृति की मूल आज्ञा की तारीख से उस कर्मचारी का निलम्बन आगामी आज्ञा तक जारी रहना समझा जावेगा।

(४) जबकि किसी राज्य कर्मचारी को दिया गया, पदच्युति, हटाये जाने या अनिवायत सेवा निवृति का दण्ड किसी विधि न्यायालय के फसले द्वारा या उसके फल

---

*अधिसूचना स० एफ ३ (६) नियुक्ति (ख) ६२, दिनाक १०-६-६२ द्वारा प्रतिस्थापित।

विशेषाधिकार का पद धारण करने से वंचित किया जाता है।[१] उसको कार्य सम्पादन से या अपने विशेषाधिकार का प्रयोग करने से रोका जाता है और वह एक प्रकार से अपने कार्य एवं विशेषाधिकारों से कुछ समय के लिये पृथक कर दिया जाता है।[२] जांच विचाराधीन रहते निलम्बन की आज्ञा अस्थाई काल के लिये सेवा के किसी सदस्य को केवल कर्तव्यों के पालन से वंचित रखने के समान है और वह इस शब्द के किसी अर्थ में बर्खास्तगी या डिसचार्ज नहीं होता जिससे कि संविधान के प्रावधान आकर्षित हो सकें।[३] यहां यह बतादें कि निलम्बन दो प्रकार के होते हैं उदाहरणार्थ (१) दंड-स्वरूप एवं (२) आरोपों की जांच के दरमियान। प्रथम प्रकार में कर्मचारी को कारण बताने के लिये उचित नोटिस दिये बिना मूल दंड स्वरूप निलम्बन की सजा देने का अधिकार राज्य सरकार को नहीं है।[४] दूसरे प्रकार में अर्थात् किसी विभागीय जांच या फौजदारी अभियोग के विचाराधीन रहते कर्मचारी को प्रत्यक्षतः नौकरी के कार्य से सक्रिय सम्बन्ध रखने से मना किया जाता है क्योंकि अपने पद के कार्यों से सीधा सक्रिय सम्बन्ध रहने से समस्त सम्बन्धित पक्षों को कठिनाई रहेगी। ऐसे मामलों में उसके निर्वाह करने के लिये कोई अन्तरिम व्यवस्था की जाती है और यदि कार्यवाही का निर्णय उसके हक में होता है तो यह उपलक्षित है कि उसे उसका पूरा वेतन मिल जायेगा।[५]

(२) **उप-नियम (१)—निलम्बन की आज्ञा कौन जारी कर सकता है**—यह उप नियम प्रावधान करता है कि किसी राज्य कर्मचारी को निलम्बन आदेश देने के लिये निम्नलिखित व्यक्ति सक्षम प्राधिकारी माने जावेंगे —

(i) नियुक्ति प्राधिकारी,[६] अथवा

(ii) वह प्राधिकारी जिसका नियुक्ति प्राधिकारी अधीनस्थ है, अथवा

(iii) इस कार्य हेतु राज्य सरकार द्वारा अधिकृत कोई अन्य प्राधिकारी। राज्य कर्मचारी को निलम्बित करने के अधिकार, राज्य सरकार ने एक अधिसूचना द्वारा उस प्राधिकारी को दिये हैं जो इन नियमों के अधीन नियम १४ में निर्दिष्ट कोई सी भी लघु शास्ति प्रदान करने में सक्षम है।[७]

---

१ मोहम्मद आजम बनाम हैदराबाद सरकार, ए आई आर १९५८ आंध्र प्रदेश ६१९

२ हेमन्तकुमार भट्टाचार्य बनाम एस बी मुखर्जी ए आई आर १९५४ कलकत्ता ३४० यह भी देखिये दंडपानी गौडा बनाम उडीसा सरकार ए आई आर १९७३ उडीसा ३२९ एवं प्रतापसिंह बनाम पंजाब राज्य ए आई आर १९६४ सर्वोच्च न्यायालय ७२

३ डी एन गंगा बनाम जम्मू कश्मीर सरकार, ए आई आर १९५४ जम्मू कश्मीर १४, आसाम सरकार बनाम हरनाथ बरुहा, ए आई आर १९५७ आसाम ७७

४ गोपाल कृष्ण बनाम मध्यप्रदेश सरकार, ए आई आर १९५२ नागपुर १७०, काली प्रसन्न बनाम पश्चिमी बंगाल सरकार (१९५२) ५६ सी डब्ल्यू एन ४९२

५ मुरारी चक्रवर्ती बनाम जिला मजिस्ट्रेट और कलेक्टर, ए आई आर १९६१ कलकत्ता २२५

६ विशेष विवरण के लिये नियम (२) (क) के अन्तर्गत पढ़िये

७ अधिसूचना क्रमांक एफ ३ (६) नियुक्ति (ए) ६२ दिनांक ११ ६ ६२

उपनियम (१) का परन्तुक यह प्रावधान करता है कि यदि निलम्बन का आदेश नियुक्ति प्राधिकारी से निम्न स्तर के प्राधिकारी द्वारा दी गई है तो वह प्राधिकारी तुरन्त निलम्बन करने की परिस्थितियों की रिपोर्ट नियुक्ति प्राधिकारी को देगा। एक विवाद में जब कि जिला पंचायत ने नौकर का गबन तथा मिथ्या कथा और स्वास्थ्य का प्रथमावस्थान (प्राइमाफेसी) मामला बनने के कारण सरकारी अनुमोदन की आशा में तुरन्त जिला पंचायत ने उपजिला पंचायत के विरुद्ध जांच के दौरान निलम्बन की आज्ञा जारी कर दी तो यह निर्णय हुआ कि उक्त आज्ञा नियमों के प्रावधानों के प्रतिकूल नहीं था।[१]

(३) निलम्बन के कारण — राज्य कर्मचारी निम्नलिखित कारणों से सम्बन्धित प्राधिकारी द्वारा निलम्बित किया जा सकता है —

(i) जब कि कोई अनुशासनात्मक कार्यवाही सोची जा रही हो या
(ii) जब कि कोई अनुशासनात्मक कार्यवाही चालू हो या
(iii) जब कि किसी फौजदारी अभियोग की जांच जारी हो या
(iv) जब कि कोई फौजदारी मुकदमा विचाराधीन हो।

किसी सरकारी कर्मचारी के विरुद्ध जांच विचाराधीन होने के समय उसका निलम्बन एक ऐसा विषय है जो अनुशासन प्राधिकारी के स्व विवेक का है[२] और उस संविधान के अनुच्छेद ३११ का उल्लंघन होना नहीं कहा जा सकता।[३]

अगर कोई राज्य कर्मचारी गिरफ्तार हो गया है तथा हिरासत में बन्द हो गया है[४] अथवा उसके विरुद्ध फौजदारी मुकदमा चालू है[५] अथवा भारत की सुरक्षा के कारण या नजरबन्दी निरोधक अधिनियम[६] के अन्तर्गत गिरफ्तार कर लिया गया है[६] तो निलम्बन की आज्ञा जारी की जा सकती है एवं ऐसी आज्ञा वैध होगी। किसी राज्य सेवक (पब्लिक सर्वेन्ट) का निलम्बन जारी रहने के लिये कोई फौजदारी दोषारोपण (चार्ज) कहीं न कहीं विचाराधीन (पेंडिंग) होना चाहिये। यदि कोई चार्ज न तो साधारण और न किसी विशेष न्यायालय में ही विचाराधीन है तो वह विचाराधीन होना नहीं कहा जा सकता और चार्ज का कहीं न कहीं विचाराधीन होना समाप्त होने हो उस तारीख के पश्चात् निलम्बन आज्ञा जारी नहीं रह सकती।[८]

---

१ दण्डापानी गोडा बनाम उड़ीसा सरकार, ए आई आर १९५२ उड़ीसा ३२९
२ निरीमलसिंह बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९६४ मनीपुर १८
३ जोतीप्रसाद रामकृपाल बनाम पुलिस अधीक्षक ए आई आर. १९६५ पंजाब १०२ गुरुदेव नारायण श्रीवास्तव बनाम बिहार सरकार ए आई आर. १९५७ पटना १३१ डा० नो थिम्मा रेड्डी बनाम आन्ध्र सरकार ए आई आर १९७८ आन्ध्र प्रदेश ५५
४ सरोजकुमार दत्ता बनाम पश्चिम बंगाल सरकार ए आई आर १९४८ कलकत्ता २६४
५ आर पी कपूर बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६३ पंजाब ८७
६ राजस्थान सरकार की अधिसूचना क्रमांक एफ डी २६४७ । ५६ एफ ७ ए (१) एफ डी ए रूल्स । ५८ १ दिनांक १८ ८ ५९
७ मोहम्मद घोष बनाम आन्ध्र प्रदेश सरकार, ए आई आर १९५७ सर्वोच्च न्यायालय २४६
८ एच के भट्टाचार्यजी बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९५९ कलकत्ता २२९

(४) **निलम्बन पदच्युति नहीं है** — विभागीय जाच के दौरान निलम्बन अस्थायी चीज है और वह सजा में सम्मिलित नही है। उसका अभिप्राय अधिकारी को काम करने से अथवा अपना कर्तव्य करने के हक को अस्थायी तौर पर वंचित रखने में है और यह उसकी पद पदवि अथवा रुतबे की अवनति करना नही माना जाता। अत इस प्रकार की निलम्बन आज्ञा जारी करने से पूर्व अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत उसका कारण बताने का अवसर देना आवश्यक नही है। इसके विपरीत नया नागपुर उच्च न्यायालय ने **मध्य प्रदेश बनाम शमसु हुसन** मे कायम की है[१] जिसमे जस्टिस बोस ने कहा है कि जबकि एक व्यक्ति निलम्बित किया जाता है तो हमारी राय मे यह उसका पदच्युत करना है। यह साबित है कि निलम्बन बरखास्तगी के समतुल्य नही है क्योकि यदि ऐसा होता तो मौजूदा तक असफल हो जाता। परन्तु यदि वह व्यक्ति सेवा में कायम रहता तो वह कौन सा पद धारण करता ? स्पष्टतया वह पद नही जो कि वह निलम्बन की तारीख को धारण किये हुआ था। निलम्बन की दशा म उस कोई भी नौकरी करने का हक नही है। तब यह साबित है कि वह अपने मौलिक पद का धारण नही कर रहा है क्योकि पद के दो मूलभूत अंग, सिवाय उस दशा म कि वह अवैतनिक हो अपनी नौकरी अदा करने का हक और नौकरी का वेतन पाने का हक होते है। तब यदि वह व्यक्ति सेवा म तो जारी है परन्तु जो पद वह धारण करता था वह अब नही करता तब वह पदच्युत अवश्य हुआ और हमारी राय मे निलम्बित अधिकारी जिस शब्द से वह अधिकार पूर्वक पुकारा जाता है उसका तात्पर्य उस अधिकारी से है जिसकी पद पदवि अवनत करदी गई है। दूसरी ओर कलकत्ता[२] उडीसा,[३] मद्रास[४] मध्यभारत[५] पटना,[६] पंजाब[७] आसाम[८] आन्ध्र प्रदेश[९] एव केरल[१०] उच्च न्यायालयो ने यह सम्मति प्रकट की है कि निलम्बन की आज्ञा अनुच्छेद ३११ की परिभाषा म पदच्युति नही है। इन समस्त न्यायालयो ने अब नागपुर की राय से असहमति प्रकट की है। सर्वोच्च न्यायालय[११] ने अब यह निर्णय दिया है कि एक अधीनस्थ न्यायिक अधिकारी के विरुद्ध उच्च न्यायालय ने स्वय ने जाच करके और उस अधिकारी के विरुद्ध सरकारी कार्यवाही विचाराधीन रहते निलम्बन की आज्ञा दी उसस अनुच्छेद ३११ आकर्षित नही होता।

---

१ ए आई आर १९४९ नागपुर ११८

२ काली प्रसन्न बनाम पश्चिम बगाल सरकार ए आई आर १९५२ कलकत्ता ७६६ पुलिन विहारी बनाम प्रादेशिक अधीक्षक, ए आई आर १९५३ कलकत्ता ४५, शिवनन्दन बनाम पश्चिम बगाल सरकार, ए आई आर १९५४ कलकत्ता ६० हेमन्ती कुमार भट्टाचारजी बनाम एस एन मुकर्जी, ए आई आर १९५४ कलकत्ता ३४०

३ दडपानी गौडा बनाम सरकार, ए आई आर १९५३ उडीसा ३२९

४ वेंकटेश्वरलू बनाम मद्रास सरकार, ए आई आर १९५४ मद्रास ५८७

५ प्रेम बिहारी बनाम सरकार, ए आई आर १९५७ मध्य प्रदेश ४६

६ गुरुदेव नारायण बनाम बिहार सरकार, ए आई आर १९५५ पटना १३१

७ जाताप्रसाद बनाम पुलिस अधिक्षक ए आई आर १९५५ पजाब १०२

८ आसाम सरकार बनाम हरनाथ बरुआ ए आई आर १९५७ आसाम ७७

९ सिम्भा रेड्डा बनाम आन्ध्र प्रदेश सरकार, ए आई आर १९५८ आन्ध्र प्रदेश ३५

१० एम इब्राहिम पिलाई बनाम प्रिन्सीपल यु आई कालेज, ए आई आर १९५८ केरल ७२

११ मोहम्मद घौस बनाम आन्ध्र प्रदेश सरकार, ए आई आर. १९५७ सर्वोच्च न्यायालय २४६

**(५) क्या निलम्बन से पूर्व नोटिस देना आवश्यक है?**—निलम्बन पद एवं क्रियाधिकार में अस्थायी वंचन है। निलम्बन की आज्ञा दण्ड की अन्तिम आज्ञा नहीं है।[1] अतः यह तर्क कि एक कर्मचारी को निलम्बन से पूर्व नोटिस देना आवश्यक है माननीय नहीं है।[2] अतः निलम्बन की आज्ञा से पहले नोटिस देना आवश्यक नहीं है।

**(६) उप नियम (२) से (४)—स्वतः निलम्बन**—नियम १३ के उप नियम (२) (३) और (४) के अनुसार निम्नलिखित परिस्थितियों में सरकारी कर्मचारी स्वतः निलम्बित किया जाना माना जाता है—

(i) जब कि वह किसी फौजदारी दोषारोपण के फलस्वरूप अथवा अन्य कारण से ४८ घण्टों से अधिक समय के लिए हिरासत में अवरुद्ध रखा गया है; अथवा

(ii) जब कि बर्खास्तगी, नौकरी से हटाने या अनिवार्य सेवा निवृत्ति की आज्ञा अपील या पुनर्विचारण (निगरानी) में निरस्त (रद्द) कर दी गई है और मामले को दीगर जांच या कार्यवाही के लिए या किसी अन्य निर्देश के साथ वापिस लौटाया जाता है, अथवा

(iii) जब कि बर्खास्तगी, हटाये जाने या अनिवार्य सेवा निवृत्ति का दण्ड किसी न्यायालय द्वारा निरस्त कर दिया गया है और अनुशासन अधिकारी उन आरोपों के विषय में दीगर जांच करना निश्चय करता है जिनके आधार पर दण्ड शुरू में लागू किया था।

उपरोक्त समस्त अवस्थाओं में राज्य कर्मचारी को निलम्बित किया जाना समझा जाएगा और कोई पृथक नियम निलम्बन आज्ञा आवश्यक नहीं है। जबकि कोई व्यक्ति ४८ घण्टे से अधिक हिरासत में हो तो अवरुद्ध होने की तारीख से वह निलम्बित हुआ समझा जावेगा और जब कि अपील अथवा निगरानी में दण्ड निरस्त किया जाकर मामला दीगर जांच इत्यादि के लिये वापिस भेजा जाता है तो वह दण्ड की प्राथमिक आज्ञा की तारीख से निलम्बित किया जाना समझा जावेगा और तीसरी दशा में जब कि शास्ति की आज्ञा न्यायालय द्वारा निरस्त कर दी गई है और अनुशासन अधिकारी दीगर जांच करना तय करे तो वह दण्ड की प्राथमिक आज्ञा की तारीख से निलम्बित किया जाना समझा जावेगा। जबकि तीन कर्मचारियों पर जिनमें प्रार्थीगण भी सम्मिलित थे दोषारोपण किये गये थे और पुलिस द्वारा गिरफ्तार कर लिये गये थे तो उनका निलम्बन कर दिया गया। यह निर्णय हुआ कि राज्य कर्मचारी हिरासत अथवा जेल की सजा पाने की अवधि में स्वतः निलम्बित किया जाना समझा जावेगा। जबकि हिरासत अथवा जेल में अवरुद्ध रहने की अवधि के लिये निलम्बन की विशेष आज्ञा की आवश्यकता नहीं थी किन्तु जिस अवधि में वह वास्तविक रूप से हिरासत अथवा जेल में नहीं था उन दिनों के लिये निलम्बन की विशेष आज्ञा आवश्यक था।[3]

**(७) निलम्बन का अतीतकालीन प्रभाव (रिट्रोसपेक्टिव इफेक्ट) कब वैध होता है**—जब किसी राज्य कर्मचारी को दी गई बर्खास्तगी, हटाने अथवा अनिवार्य सेवा निवृत्ति

---

१ लखाराम साम्बासिंह बनाम लखाराम गोपालसिंह, ए आई आर १९६२ मनीपुर २८
२ मुरुगादास बनाम मद्रास राज्य ए आई आर १९६४ मद्रास ५१८
३ सूर्यकुमार चटर्जी बनाम एस एन बनर्जी ए आई आर. १९५५ कलकत्ता ३६५

की शास्ति विभागीय प्राधिकारी द्वारा निरस्त कर दी गई है तो वह दीगर जाच की आज्ञा जारी करे या नहीं भी करे ठीक वैसे ही जैसे कि इसी प्रकार की शास्ति न्यायालय के निर्णय द्वारा निरस्त कर दी जाने की अवस्था में अनुशासन अधिकारी दीगर जाच करने का निर्देशन देवें अथवा नहीं भी देवें। जब कि बर्खास्तगी, हटाये जाने या अनिवार्यत सेवा निवृत्ति की शास्ति रद्द करने के पश्चात् दीगर जाच के लिये नियम ३० (२) (ii) के अन्तर्गत अपील प्राधिकारी मामला वापस दर्ज करने वाले प्राधिकारी को भेजने की आज्ञा प्रदान करता है तो ऐसी दशा में नियम १३ (३) कार्यान्वित हो जायेगा और इसलिये निलम्बन की आज्ञा जो कि अनुशासनीय कार्यवाही सोची जाने या चालू होने की दशा में अनुमानत सब मामलों में दी जाती है वही आज्ञा बर्खास्तगी की प्रथम आज्ञा की तारीख से जारी रहती समझ ली जाएगी और आगामी आज्ञा होने तक प्रभावशाली रहेगी। अत नियम १३ (४) जिसमें एक सरकारी कर्मचारी को बर्खास्तगी हटाने या अनिवार्यत सेवा निवृत्ति की शास्ति विधिवत न्यायालय द्वारा निरस्त की जाकर और दीगर जाच करना तय होता है और नियम १३ (३) के प्रभाव में जिसमें किसी अन्य राज्य कर्मचारी पर इस प्रकार की शास्ति विभागीय प्राधिकारी द्वारा जारी की जाकर दीगर जाच करना तय होता है दोनों में कोई उल्लेखनीय अन्तर नहीं है। दोनों प्रकरणों में राज्य कर्मचारी को बर्खास्तगी हटाये जाने अथवा अनिवार्यत सेवा निवृत्ति की मूल आज्ञा की तारीख से निलम्बित किया जाना समझा जावेगा, परन्तु उस दशा में जब कि किसी विभागीय जाच में शास्ति लागू करने की आज्ञा से पूर्व वह निलम्बित नहीं था इस परिणाम का अनुगमन नहीं होगा क्योंकि तब नियम १३ (३) की कोई क्रिया नहीं होगी। किन्तु यह सर्वथा अनहोनी बात है कि साधारणतया बर्खास्तगी की तारीख से पूर्व किसी राज्य कर्मचारी को निलम्बन में नहीं रखा जावे।[1] यह प्रश्न सर्वोच्च न्यायालय के समक्ष **खेमचन्द बनाम भारतीय संघ**[2] में उठा जिसमें तथ्य इस प्रकार के थे। अपीलाट केन्द्रीय सरकार का कर्मचारी था और नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा दिनांक १७ दिसम्बर १९५१ से पदच्युत (बर्खास्त) हुआ था। पदच्युति की यह आज्ञा सर्वोच्च न्यायालय द्वारा उनके निर्णय दिनांक १३ दिसम्बर १९५७ में प्रभावहीन घोषित कर दी गई।" सर्वोच्च न्यायालय के निर्णय के पश्चात् अनुशासन प्राधिकारी ने वास्तव में यह निश्चय किया कि जिन आरोपों पर पदच्युति की शास्ति प्रारम्भ में स्थापित की थी उन पर अपीलाट के विरुद्ध दीगर जाच की जावे और उसके फलस्वरूप पदच्युति की प्रथम आज्ञा की तारीख १७ दिसम्बर १९५१ से अपीलाट निलम्बित किया जाना समझा गया। इसके विरुद्ध अपीलाट ने केन्द्रीय असैनिक सेवाए (वर्गीकरण नियन्त्रण एव अपील) नियम १९५७ के नियम १२ (४) की वैधता को चुनौती दी (जो कि इन नियमों के नियम १३ (४) का समवर्ती है)। सर्वोच्च न्यायालय ने निर्णय दिया कि नियम १२ (४) वैध है और अपीलाट को दिनांक १७ दिसम्बर १९५१ से निलम्बित किया जाना समझा जाना चाहिये। सर्वोच्च न्यायालय ने मत प्रकट किया कि 'इस नियम का प्रावधान कि पदच्युति की प्रथम आज्ञा की तारीख से राज्य कर्मचारी को निलम्बित किया जाना समझा जाना चाहिये, इस स्थिति पर असर नहीं करता कि पहले जारी की हुई पदच्युति की आज्ञा प्रभावहीन थी और यह कि अपीलाट दिनांक २५ मई १९६१ का सेवा का

---

१ खेमचन्द बनाम भारतीय संघ, ए आई आर १९६३ सर्वोच्च न्यायालय ६८७

२ खेमचन्द बनाम भारतीय संघ, ए आई आर. १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३००

सदस्य था जब कि अपीलार्थी द्वारा पहला वाद प्रस्तुत किया गया। एक राज्य कर्मचारी का निलम्बन आदेश राज्य के अन्तर्गत उसकी सेवा को समाप्त नहीं करता। निलम्बन की आज्ञा के बावजूद वह राज्य सेवा का सदस्य जारी रहता है। दिनांक १७ दिसम्बर १९५१ को जब कि पदच्युति की आज्ञा हुई अपीलार्थी की सेवा समाप्त हो गई। जब कि पदच्युति की आज्ञा निरस्त की गई अपीलार्थी की सेवा पुनर्जीवित हो गई और जब तक कि पदच्युति का अन्य आदेश नहीं दी जाती अथवा किसी और प्रणाली में अपीलार्थी की सेवा समाप्त नहीं की जाती तब तक अपीलार्थी राज्य सेवा का सदस्य जारी रहेगा और निलम्बन की आज्ञा इस स्थिति पर कोई प्रभाव किसी भी प्रकार नहीं डालती। निलम्बन की आज्ञा का वास्तविक प्रभाव यह है कि यद्यपि वह राज्य सेवा का सदस्य जारी रहा, उसे कार्य करने की अनुमति नहीं मिली और इसके अतिरिक्त निलम्बन की अवधि में उसे केवल कुछ भत्ता दिया गया जिसे सामान्यतया निर्वाह भत्ता कहते हैं—जो साधारणतया उसके वेतन से कम है—बजाय उस वेतन और भत्ते के जिसका यदि वह निलम्बित नहीं किया जाता तो पाने का अधिकारी होता। इसमें कोई सन्देह नहीं कि निलम्बन की आज्ञा राज्य कर्मचारी पर आघातपूर्ण प्रभाव डालती है। किन्तु यह सोचने के लिए कोई आधार नहीं है कि निलम्बन की आज्ञा के कारण वह राज्य सेवा का सदस्य नहीं रहा। नियम १२ (४) का प्रावधान कि कुछ परिस्थितियों में पदच्युति की प्रारम्भिक आज्ञा की तारीख से राज्य कर्मचारी निलम्बित किया जाना समझा जावेगा एवं आगामी आदेश तक निलम्बित रहेगा इस न्यायालय की धारणा के विपरीत किसी प्रकार से भी नहीं जाता। अतः यह विवाद कि आक्षेपित नियम अनुच्छेद १४२ या १४४ का उल्लंघन है टिकने वाला नहीं है। अपीलार्थी का दूसरा विवाद कि आक्षेपित नियम संविधान के अनुच्छेद (१९) (१) (च) का उल्लंघन है उतना ही निराधार है। तर्क यह है कि इस न्यायालय की डिगरी के फलस्वरूप अपीलार्थी को अपने बचे हुए वेतन और भत्ते पाने का अधिकार है। यह अधिकार उसकी सम्पत्ति में जाता है और चूंकि इस विवादग्रस्त नियम का प्रभाव यह है कि कम से कम कुछ समय तक उसको उक्त अवशिष्ट (चढ़ा हुआ) भाग नहीं मिलेगा अतः यह उसके अधिकार पर प्रतिबन्ध लगाता है। यह स्वीकार कर सकते हैं कि अवशिष्ट वेतन और भत्ते का अधिकार संविधान के अनुच्छेद १९ (१) (च) की परिभाषा में सम्पत्ति बनता है और अनुच्छेद १९ (१) (च) के अन्तर्गत उक्त सम्पत्ति पर उसके अधिकार पर सारभूत प्रतिबन्ध नियम १२ (४) द्वारा प्रभावित होता है। प्रश्न यह रह जाता है कि क्या जनहित में यह प्रतिबन्ध उचित है। सच्चाई, ईमानदारी एवं अन्य उचित धारणाओं से राज्य कर्मचारियों के विरुद्ध उचित अनुशासनात्मक कार्यवाही करने के महत्व एवं आवश्यकता पर कोई गम्भीर सन्देह नहीं कर सकता। निःसन्देह ऐसी कार्यवाही सम्बन्धित राज्य कर्मचारी के हित के विरुद्ध है परन्तु जनता के हित के लिये सर्वथा आवश्यक है एवं इसके लिये ही सरकारी सेवा स्थित एवं कायम हैं। जांच के दौरान राज्य कर्मचारी को निलम्बित करना उसके विरुद्ध अनुशासनीय कार्यवाही करने की एक प्रारम्भिक कार्य प्रणाली है।

अतः इसका अभिप्राय यह निकला कि सेवाच्युति का दण्ड निरस्त कर दिया जाता है परन्तु उन्हीं तथ्यों पर अनुशासन अधिकारी उसके विरुद्ध और अधिक जांच करना निश्चय करता तो जांच की समाप्ति तक, कानून के अनुसार निलम्बन का ताजा हुक्म कार्यप्रणाली में एक उचित कदम है। अतः यह निर्णय देने में हमको कोई सन्देह नहीं कि जिस सीमा तक संविधान के अनुच्छेद (१९) (१) (च) द्वारा प्रदत्त अपीलार्थी के अधिकार पर नियम (१०) (४) प्रतिबन्ध लगाता है वह आम जनता

के हित मे उचित प्रतिबंध है। इसलिये नियम (१२) (४) अनुच्छेद (१६) (६) के अपवादात्मक प्रावधानों मे है जिसमे संवैधानिक प्रावधानों का कोई उल्लघन नही होता। सर्वोच्च न्यायालय के उक्त स्पष्ट निर्णय को देखते हुए इसके साथ अन्य सर्वोच्च न्यायालय के [1] कलकत्ता उच्च न्यायालय के [2] राजस्थान उच्च न्यायालय के [3] और मध्य प्रदेश उच्च न्यायालय के [4] फसलों का सामजस्य करना कठिन है।

(८) **निलम्बन का अतीत कालीन प्रभाव कब अवैध होता है**—नियम १३ के उप नियम (२) (३) और (४) पर मनन करने के पश्चात यह निष्कर्ष निकलता है कि निम्न परिस्थितियों मे राज्य कर्मचारी का अतीत कालीन (पिछली तारीख से प्रभावशील) निलम्बन अवैध होगा—

(i) जब कि राज्य कर्मचारी को ४८ घण्टो से अधिक समय तक हिरासत मे बंद नही रखा गया है।

(ii) जब कि राज्य कर्मचारी निलम्बन मे नही था और सेवाच्युति हटाने या अनिवार्य सेवा मुक्ति की शास्ति अपील अथवा नजरसानी मे निरस्त की जाकर मामला दीगर जाच कार्यवाहिया या अन्य निर्देशन सहित वापिस भेज दिया जाता है।

---

१ ओमप्रकाश गुप्ता बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५६ सर्वोच्च न्यायालय ६००। सर्वोच्च न्यायालय के समक्ष प्रश्न यह उठाया गया कि क्या सेवाच्युति की आज्ञा के पश्चात् जो बाद म दीवानी न्यायालय द्वारा अवैध करार दे दी गई थी निलम्बन की आज्ञा जारी रही। माननीय न्यायाधीशो ने सम्मति दी कि सेवाच्युति की आज्ञा के साथ निलम्बन *की आज्ञा का अन्त होगया। दीवानी न्यायालय द्वारा बाद म दी गई घोषणा की* सेवाच्युति की आज्ञा अवैध थी निलम्बन की आज्ञा को पुन जीवित नही कर सकती जो मौजूद ही नही थी। और इसलिये पदधारी का निलम्बन अवधि के बडे वेतन का हकदार करार दिया गया।

२ प्रबोध चन्द्र बनाम अधिशाषी अभियन्ता ए आई आर १९५६ कलकत्ता ४४७। इस वाद म यह निर्णय हुआ कि निलम्बन की आज्ञा का डिसचार्ज की आज्ञा म विलीनीकरण हो गया और जब उच्च न्यायालय द्वारा डिसचार्ज की आज्ञा निरस्त करदी गई, वह पुनर्जीवित नही *हो सकता। यह भी देखिये सरकारी बनाम पुलिस आयुक्त ए आई आर १९६५* कलकत्ता १३।

३ जसवन्त राव बनाम राजस्थान सरकार ए आई आर १९६३ राजस्थान २०३। इस वाद म जस्टिस मोदी ने सम्मति दी है कि जब विभागीय जाच के दौरान निलम्बन की आज्ञा के पश्चात डिसचार्ज की आज्ञा होती है और इस प्रकार से उसी म सम्मिलित हो जाती है एव तत्पश्चात डिसचार्ज की आज्ञा किसी न्यायालय अथवा सक्षम विभागीय प्राधिकारी द्वारा निरस्त करदी जाती है तो ऐसी दशा म निलम्बन की आज्ञा पुनर्जीवित नही हो सकता क्योकि उसका कतई अस्तित्व नही है। ऐसे मामले मे निलम्बन की नवीन आज्ञा कानूनी प्रावधान के अभाव म गत कालिक प्रभाव रखने वाली नही हो सकती।

४ सी ए डी सोजा बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर. १९६१ मध्यप्रदेश २६१

(iii) जब कि राज्य कर्मचारी सेवा में पुनः स्थापित हो जाता है उसी दिन उसका पिछली तारीख से प्रभावशाली निलम्बन नहीं हो सकता।[1]

(iv) जब कि हुक्म होता है कि निलम्बन किसी पिछली तारीख से या किसी आगामी दिनांक से प्रभावशील होगा, ऐसी आज्ञा प्रभावहीन एवं तात्पर्यहीन है।[2]

(v) जब कि राज्य कर्मचारी ने वास्तव में अपने पद पर कार्य किया है तो वह पिछली तारीख से निलम्बित नहीं किया जा सकता।[3]

(vi) जब कि एक राज्य कर्मचारी का अतीत कालीन निलम्बन दिनांक ६.६.१९५१ से २१.८.१९५५ तक हुआ तो यह निर्णय हुआ कि ये नियम अधिकारी को पिछली तारीख से निलम्बित करने का अधिकार नहीं देते न इस प्रकार का अधिकार निलम्बन की स्वाभाविकता के अनुकूल ही है।[4]

(vii) जब कि राज्य कर्मचारी निलम्बित किया जाता है और उसे फिर कार्य करने की अनुमति दी जाती है तो निलम्बन सदा के लिये समाप्त हो जाता है। तत्पश्चात् वह पिछली निलम्बन की तारीख से पुनः निलम्बित नहीं किया जा सकता। निलम्बन का निलम्बन नहीं हो सकता।[5]

**(९) निलम्बन की आज्ञा कब अवैध है**—निलम्बन की आज्ञा जब नियमों एवं संविधान के अनुच्छेद ३११ का पालन नहीं करते हुए दण्ड स्वरूप की जाती है तो वह कानूनन अवैध होता है।[6] जैसा कि सब विदित है निलम्बन दो प्रकार के होते हैं दण्ड स्वरूप निलम्बन एवं कर्मचारी के विरुद्ध आरोपों की जांच के विचाराधीन रहते निलम्बन। यदि निलम्बन दंड स्वरूप है और सजा है तो उसकी सेवाच्युति पर लागू होने वाली बातें इस विषय में भी विचारणीय होंगी और जब तक नियोक्ता दुराचरण का मामला साबित नहीं करता तब तक अस्थाई सेवा भंग का उचित नोटिस अवश्य देना होगा क्योंकि यह नहीं हो सकता कि नियोक्ता, जो कि बिना उचित नोटिस दिये सेवा का संविदा समाप्त नहीं कर सकता वह अपनी खुशी से एकतर्फा कार्यवाही से किसी की नौकरी अस्थाई रूप से भंग कर दे और उसका वेतन रोक ले। जब कि निलम्बन की अवधि में एक राज्य कर्मचारी का उसका पद-पंक्ति से नीचे उतार दिया जाता है[7] अथवा उसका वेतन कम कर दिया जाता है[8] अथवा एक लम्बे समय तक उसे अभियोग पत्र नहीं दिया जाता है[9] अथवा उसका निलम्बन

१ अब्दुल मोहम्मद खां बनाम मध्यप्रदेश सरकार, ए आई आर १९५८ मध्य प्रदेश ४४ हेमन्तकुमार भट्टाचार्य बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९५८ कलकत्ता २८९
२ लखराम शर्मा बनाम मध्य प्रदेश राज्य ए आई आर १९५९ मध्यप्रदेश ४०४
३ नारायणप्रसाद रेवे बनाम उड़ीसा सरकार ए आई आर १९५७ उड़ीसा ५१ वी एम हार्लीकर बनाम मुख्य अधिशाषी अधिकारी ए आई आर १९६० बम्बई २७४
४ मोहम्मद आजम बनाम हैदराबाद सरकार ए आई आर १९५८ आंध्रप्रदेश ६१९
५ हुकमचन्द जैन बनाम एस वी फिरोजाबाद ए आई आर १९५९ इलाहाबाद ६८९
६ भारतीय सरकार बनाम मलिक मोहम्मद इलियास, ए आई आर १९६४ पटना १९८
७ केदारनाथ अग्रवाल बनाम अजमेर राज्य ए आई आर १९५४ अजमेर २२
८ केदारनाथ अग्रवाल बनाम अजमेर राज्य ए आई आर १९५४ अजमेर २२ जे वी पुरुषोत्तम बनाम जनरल मैनेजर, ए आई आर. १९६३ मद्रास ८५
९ भारतीय संघ बनाम मलिक मोहम्मद इलियास, ए आई आर १९६४ पटना १९८

की अवधि सचित एव नियमानुकूल अवकाश एव तत्पश्चात अवर्तनिक अवकाश के रूप मे मानली जाती है [1] एव उसके सेवा निवृत्ति (रिटायर) होने के समय उसकी सेवा का काय काल बढाया जाकर साथ ही वह निलम्बन म रख दिया जाता है[2] तो निलम्बन की आज्ञा अवैध है।

(१०) **सेवा निवृत्ति से पूव अवकाश के समय निलम्बन**—राज्य कमचारी को रिटायर होने से पूव ली जाने वाली छुट्टी म निलम्बन करना वैध है। एक मामले मे जम्मू एव कश्मीर उच्च न्यायालय[3] ने यह निणय दिया कि निवृत्ति पूव अवकाश काल म राज्य कमचारी को निलम्बन की आज्ञा नही दी जा सकती। परन्तु उसके बाद एक निणय म सर्वोच्च न्यायालय[4] ने उसे स्वीकार नहीं किया। **प्रतापसिंह बनाम पजाब राज्य**[5] मे दिसम्बर १९६० के लगभग अपीलान्ट सेवा निवृत्ति से पूव अवकाश पर गया। उसका अवकाश १८ दिसम्बर, १९६० को स्वीकार किया गया। ३ जून १९६१ को पजाब के राज्यपाल ने आज्ञा दी कि चू कि सरकार ने उसके विरुद्ध विभागीय जाच करना निश्चय किया है इसलिये उसे तत्कालिक प्रभाव से निलम्बित किया जाता है। यह निणय हुआ कि जिस दिनाक से राज्य कमचारी निवृत्ति पूव छुट्टी पर था वह उसकी सेवा निवृत्ति की तारीख नही मानी जा सकती। सर्वोच्च न्यायालय ने प्रकट किया "इस बात पर भी बल दिया गया है कि निवृत्ति पूव अवकाश की अवधि म किसी राज्य कमचारी को निलम्बित नही किया जा सकता क्योंकि निलम्बन से तात्पय उसके धारण किये हुए पद का काय करना बद कर देना है और ऐसी छुट्टी म गया हुआ सावजनिक सेवक कोई नौकरी या पद धारण नही करता इसलिये वह प्रभावशालता से निलम्बित नही किया जा सकता। नौकरी की अवधि म किसी राज्य कमचारी का निलम्बन केवल इतना सा अभिप्राय रखता है कि निलम्बन की अवधि मे उससे कोई काम नही लिया जावे। राज्य कमचारी निलम्बन की अवधि मे किसी पद पर काम नही करता। यदि वह निलम्बन से पूव वास्तव म किसी पद का काय कर रहा है तो निलम्बन का अथ होगा कि वह उक्त पद पर काय करना एव अपनी नौकरी करना बद कर देगा। यदि उस समय वह किसी पद पर काय नहीं करता और अवकाश पर है तो कोई प्रश्न उसके वास्तविक रूप से काय बन्द करने का या नौकरी करना बन्द करने का नही उठता, परन्तु इसका तात्पय यह नही है कि निलम्बन की आज्ञा प्रभावहीन होगी। निलम्बन में अथवा अवकाश पर राज्य कमचारी अपने स्थाई पद पर पदाधिकार (लियन) रखता है और जब तक उसका पदाधिकार उचित नियमानुसार निलम्बित या स्थानान्तरण नही किया जाता निलम्बन काल अथवा अवकाश काल मे उसे वह पद धारण करने का स्वत्वाधिकार (टाइटल) होता है।"

(११) **क्या पुर्नानियुक्ति (री इन्स्टेटमेंट) के बाद वेतन पाने का अधिकारी है**—आरम्भ म ही बतादें कि पुर्नानियुक्ति के पश्चात् राज्य कमचारी पूरे वेतन का स्वत्वाधिकार अधिकृत रूप से नही रखता। यदि किसी फौजदारी दोषारोपण मे वह सम्मानपूवक बरी नही हुआ तो वह

---

१ बसन्त रघुनाथ गोखले बनाम महाराष्ट्र सरकार, ए आई आर. १९५७ बम्बई १३०

२ आसाम राज्य बनाम राम बोराह, ए आई आर. १९६५ सर्वोच्च न्यायालय ४७३ नृपेन्द्रनाथ बागची बनाम पश्चिम बगाल सरकार, ए आई आर. १९६१ कलकत्ता १

३ गगानाथ बनाम धर्माय विभाग, ए आई आर. १९५८ जम्मू कश्मीर ४१

४ प्रतापसिंह बनाम पजाब राज्य, ए आई आर १९६४ सर्वोच्च न्यायालय ७२

पूरे वेतन का हकदार नहीं होगा[१] यदि न्यायालय द्वारा बर्खास्तगी की आज्ञा निरस्त करदी गई हो तो राज्यकर्मचारी निलम्बन के दिनांक से वेतन पाने का अधिकारी है।[२] यदि राज्य सरकार उन आरोपों को जिनके आधार पर कर्मचारी को निलम्बित किया था वापस ले लेती है तो वेतन मिलने का वाद वैध है।[३] निलम्बन अवधि के वेतन पर न्यायालय ब्याज दिलाने का आदेश दे सकता है यद्यपि ऐसा समाधान मांगा भी नहीं गया हो।[४]

**(१२) निलम्बन की अवधि में अधिकार**—जैसा कि पहले बताया जा चुका है निलम्बन की अवधि में राज्य कर्मचारी सरकारी सेवा में यथावत् रहता है। निलम्बन की अवधि में राज्य कर्मचारी पूरे वेतन पाने का अधिकारी नहीं भी हो[५] तो भी निम्नलिखित अधिकारों की मांग कर सकता है —

(i) निलम्बन की अवधि में निर्वाह भत्ता[६]

(ii) यदि उसकी सेवा सरकार द्वारा आवश्यक सेवा के अन्तर्गत घोषित (नोटीफाइड) हो चुकी है तो निवास स्थान (क्वार्टर्स) के सम्बन्ध में सुविधा[७]

(iii) नियमित राज्य कर्मचारियों को उपलब्ध चिकित्सा सुविधाएं,[८]

(iv) यदि कोई फौजदारी मुकदमा विचाराधीन नहीं हो और निलम्बन हुए एक वर्ष व्यतीत हो गया है तो पुनः स्थापन

(v) निलम्बन अवधि में अवकाश (परिवार में कोई गंभीर बीमारी की दशा में) एवं मुख्य स्थान (हेडक्वार्टर) छोड़ने की अनुमति।[१०]

राज्य सरकार ने समय समय पर आदेश जारी किये हैं कि निलम्बित राज्य कर्मचारियों के मामले यथासम्भव शीघ्र निपटाये जावें और जब तक कि बड़ी शास्ति की सम्भावना नहीं हो राज्य कर्मचारी निलम्बित नहीं किया जाना चाहिये।[११]

**(१३) उप नियम (५)—निलम्बन आज्ञा का निरस्तीकरण**—जब कि कोई निलम्बन आज्ञा उपनियम (१) के अन्तर्गत दिया गया है अथवा उपनियम (२) (३) व (४) के अन्तर्गत जारी किया हुआ समझा गया है तो निम्नलिखित अधिकारी द्वारा आज्ञा निरस्त किया जा सकता है—

---

१ एस एन रैना बनाम जम्मू एवं कश्मीर सरकार, ए आई आर १९६२ जम्मू कश्मीर ६८
२ भंवरलाल बनाम सरकार आई एल आर १९६० राजस्थान ६५२
३ श्यामलाल बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६५ कलकत्ता २८१
४ आन्ध्र प्रदेश राज्य बनाम मोहम्मद सुलतान खां ए आई आर १९६४ आन्ध्र प्रदेश ४८१
५ डिविजनल सुपरिन्टेन्डेन्ट बनाम मुकन्दलाल ए आई आर १९५७ पंजाब १३०
६ भारतीय संघ बनाम पांडुरंग काशीनाथ मोरे ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय ६३०
७ वी एन सुरेन्द्र बनाम जी ए अजवानी ए आई आर १९५६ मद्रास ६५
८ राजस्थान राजपत्र भाग IV (सी) दिनांक १० १२-५९ पृष्ठ ६६० में प्रकाशित अधिसूचना
९ नियुक्ति विभाग का परिपत्र क्रमांक एफ (६१) नियुक्ति (ए) ५२ ग्रुप III दिनांक २१-११ ६२
१० वित्त विभाग आज्ञा क्रमांक ६ (१) बी ५५१ दिनांक ८ फरवरी १९५५
११ परिपत्र क्रमांक ना। ६६३३।५१। एफ १६ (२७) नियुक्ति ए ६० दिनांक १७-३ ६०

(i)प्राधिकारी जिसने निलम्बन का आदेश दिया अथवा जिस प्राधिकारी द्वारा निलम्बन आदेश जारी किया जाना समझा गया, अथवा

(ii) वह प्राधिकारी जिसका उपरोक्त प्राधिकारी अधीनस्थ है।

अत इसका अभिप्राय यह हुआ कि निलम्बन अवधि मे भी जाच के दौरान सक्षम प्राधिकारी द्वारा राज्य कमचारी पुर्ननियुक्त किया जा सकता है। पुर्ननियुक्ति करने का तात्पय व्यक्ति को उसके काय पर फिर से लगाना है। यदि किसी काल म कोई व्यक्ति वास्तव म निलम्बित किया गया था अथवा नौकरी करने की अनुमति नही दी गई थी तो बाद म यह नही कहा जा सकता कि वह काम पर था। जब कि कोई व्यक्ति वास्तव म पद धारण करता है उस पद का कार्य करते है तभी उक्त पद उस व्यक्ति द्वारा धारण किया हुआ समझा जाता है। केवल भावना अथवा कल्पना मात्र से कोई पद ग्रहण किया हुआ हो ऐसा प्रावधान कही नही है। निःसदेह यह बात समझने योग्य है कि प्राधिकारी गण उसे पद धारण किया हुआ मान कर, यद्यपि उसने कोई काम नही किया तो भी पूरा वेतन दे देवें। परन्तु यह बात सवथा भिन्न है। पुन नियुक्ति तभी हो सकती है जब कि कोई व्यक्ति सवाच्युत किया गया हो नौकरी से हटाया गया हो या अन्य प्रकार से उसकी नौकरी समाप्त करदी गई हो और उसे वापस नौकरी पर लगा दिया गया हो। कोई व्यक्ति केवल निलम्बित होता है फिर भी वह सरकारी सेवा म समझा जावेगा परन्तु वह स्थगित उत्साह की अवस्था म कहा जा सकता है। जबकि अवधि समाप्त हो जाये तो उसे केवल कोई काय सुपुर्द करना होताहै। इस सम्बध म यदि शब्द पुर्ननियुक्ति का उपयोग किया गया है तो उसका उपयोग शिथिलता से हुआ है और उसका कोई कानूनी महत्व नही है।[1]

यदि किसी कमचारी का निलम्बन फौजदारी दोषारोपण के कारण हुआ है और बाद म वह दोषमुक्त बरी हो जाता है तो निलम्बन स्वत समाप्त नहीं होता। जब कि एक व्यक्ति के गिरफ्तार हो जाने एव दड विधान की धारा १६१ के दोषारोपण म उस पर मुकदमा चलने के कारण उसे निलम्बित किया गया था, तो मुकदमे का समाप्ति एव उसके दोष मुक्त (बरी) हो जाने, पर उसकी पुर्ननियुक्ति स्वत होनी नही मानी जा सकती पुर्ननियुक्ति के लिये निलम्बन कर सकने वाले सक्षम अधिकारी द्वारा आज्ञा जारी करना आवश्यक होगी।[2] इसके अतिरिक्त फौजदारी मुकदमा चालू रहते भ्रष्टाचार के अन्य आरोपो के सम्बन्ध म विभागीय जाच स्थगित की जाती है एव फौजदारी मुकदमा के कारण विभागीय जाच म देर होती है और फौजदारी मुकदमा समाप्त होते ही कमचारी का तुरन्त सूचना दी जाती है कि उसका निलम्बन जारी रहेगा तो ऐसी दशा मे फौजदारी मुकदमे मे सम्बन्धित तथ्यो की जाच होकर कमचारी को बरी किये जाने के आधार पर अन्य आरोपो के विषय म निलम्बन समाप्त नहीं होता।[3]

---

१ एच के भट्टाचाय बनाम भारतीय सघ ए आई आर १९५८ कलकत्ता २३९

२ जगदीश चन्द्र बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर. १९५७ इलाहाबाद ४३७ परन्तु नारायण प्रसाद रेवानी बनाम उड़ीसा राज्य ए आई आर १९५७ उड़ीसा ५१ म यह निर्णय हुआ कि फौजदारी मुकदमे के समाप्त होने के साथ ही निलम्बन की आज्ञा का स्वत अन्त होगया। न्यायालय ने गोपाल कृष्ण नायडू बनाम मध्यप्रदेश सरकार, ए आई आर १९५२ नागपुर १७० के मामले को इससे विभिन्न किया।

३ जगदीश चन्द्र बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर. १९५७ इलाहाबाद ४३७

# भाग ५

## अनुशासन

१४ शास्तियों के प्रकार—निम्नलिखित शास्तिया, सही एव पर्याप्त कारणो से, जो कि अभिलिखित होंगे, और आगे बताए हुए प्रावधानो के अनुसार किसी राज्य कर्मचारी पर लागू की जा सकती हैं —

(१) निन्दा,

(२) वेतन वृद्धि या पदोन्नति रोक देना,

(३) कार्य उपेक्षा या किसी कानून, नियम या आदेश के उल्लघन के कारण उत्पन्न हुई सरकारी आर्थिक हानि को पूर्णतया या आंशिक रूप से, वेतन में से वसूल करना,

(४) निम्नतर सेवा, ग्रेड या पद पर या निम्नतर समयमान (टाइम स्केल) में या उसी समयमान में नीचे के स्तर पर अवनत कर देना या पेंशन की दशा में नियमानुसार जितनी पेंशन बनती हो उससे कम कर देना ।

(५) अनुपातिक पेंशन पर अनिवार्यत सेवा निवृत्ति (रिटायर) कर देना,

(६) सेवा से हटाया जाना जो कि पुन नियोजन के लिये अयोग्यता नहीं होगी,

(७) सेवा से पदच्युति (बर्खास्तगी) जो कि सामान्यतया पुन नियोजन के लिये अयोग्यता होगी ।

स्पष्टीकरण (१) —इस नियम के अभिप्राय के लिये निम्नलिखित बातें शास्ति रूप में नहीं मानी जावेंगी—

(i) राज्य कर्मचारी की सेवा या पद पर लागू होने वाले नियमो या आदेशानुसार या उसकी नियुक्ति के साथ की हुई शर्तों के अनुसार विभागीय परीक्षा में असफल हो जाने के कारण वेतन वृद्धि पर रोक,

(ii) राज्य कर्मचारी को समय मान में दक्षतावरोध (कार्यकुशलता प्रवर, ई बी) पर, प्रवर को पार करने की अयोग्यता के कारण रोक,

(iii) राज्य कर्मचारी को उच्च सेवा, ग्रेड या पद के लिये जिसका वह पात्र है, चाहे मौलिक रूप से या स्थानापन्न रूप से उसका मामला विचार करने के पश्चात उसे पदोन्नति नहीं देना,

---

अधिसूचना संख्या एफ ३ (२) नियुक्ति ए/६० ग्रुप ३, दिनांक ८ १२ ६० द्वारा जोड़ा गया

(iv) उच्च सेवा, ग्रेड या पद पर स्थानापन्न रूप से कार्य करने वाले किसी राज्य कर्मचारी का प्रत्यावर्तन वापिस निम्नतर सेवा, ग्रेड या पद पर इस आधार पर कर देना कि परीक्षण के पश्चात् अथवा प्रशासकीय आधार पर जो उसके आचरण से सम्बंधित नहीं है वह उच्चतर सेवा, ग्रेड या पद के लिये अनुपयुक्त समझा गया है

(v) परीक्षण (प्रोबेशन) पर किसी अन्य सेवा, ग्रेड या पद पर कार्य कर रहे किसी राज्य कर्मचारी को परीक्षण अवधि में ही या अवधि की समाप्ती पर उसकी नियुक्ति की शर्तों अथवा परीक्षण सम्बन्धी आदेश अथवा नियमों के अनुसार उसे वापिस उसके स्थायी सेवा, ग्रेड या पद पर प्रत्यावर्तित कर देना,

(vi) राज्य कर्मचारी की नियत सेवा अवधि (सुपर एन्यूएशन) अथवा सेवानिवृत्ति (रिटायरमेन्ट) करने सम्बन्धी प्रावधानों के अनुसार उसे अनिवार्यत सेवा निवृत कर देना,

(vii) सेवा समाप्ति—

(क) ऐसे राज्य कर्मचारी की जिसे परीक्षण (प्रोबेशन) पर नियुक्त किया गया था, परीक्षण अवधि में या परीक्षण अवधि के अन्त पर, उसकी नियुक्ति की शर्तों के अनुसार अथवा परीक्षण पर लागू होने वाले नियमों एवं आदेशों के अनुसार, या

(ख) किसी संविदा के अतिरिक्त अस्थायी रूप से नियुक्त राज्य कर्मचारी की उसकी नियुक्ति की अवधि समाप्त होने पर; या

(ग) किसी राज्य कर्मचारी की जिसकी नियुक्ति किसी इकरार के आधार पर की गई थी, उक्त इकरार की शर्तों के अनुसार, या

(घ) ऐसे राज्य कर्मचारी की जो राजस्थान में सम्मिलित होने वाले किसी इकाई की सेवा में था और जिसका चुनाव या संविलीनीकरण सम्मिलित राजस्थान की किसी सेवा में एकीकरण नियमों के अनुसार नहीं हुआ।

स्पष्टीकरण (२)—राजस्थान सेवाओं के एकीकृत ढाचे में किसी पद पर तदर्थ अथवा सामयिक आधार पर नियुक्त किये गये किसी व्यक्ति का एकीकरण नियमों के अनुसार किन्हीं सेवाओं या पदों पर चुनाव या संविलीनीकरण नहीं होने के अतिरिक्त किसी आधार पर सेवा मुक्ति (डिसचार्ज) किये जाने को सेवा से हटाया जाना या पदच्युत किया जाना जैसी भी सूरत हो, समझा जायगा।

[1]नोट—नियम (१४) (७) के अन्तर्गत पदच्युत किये जाने से उत्पन्न पुन सेवा के लिये अयोग्यता यदि किसी विशेष मामले की यथातता पर उचित समझी जावे तो केवल राज्य सरकार द्वारा हटाई जा सकती है।

१ अधिसूचना संख्या एफ ३ (५) नियुक्ति/ए/६१ ग्रुप ३, दिनांक २२.३.६१ द्वारा जोड़ा गया

(क) जुर्माने की कोई रकम जो एक महीने के वेतन से अधिक न हो

(ख) क्वार्टरों में नजरबन्दी की सजा जो १५ दिनों की अवधि से अधिक नहीं हो डिल अतिरिक्त पेहरा थकान एवं अन्य कार्य भार की सजा के साथ अथवा नहीं

(ग) सदाचरण के वेतन से वंचित करना

(घ) किसी विशिष्ट पद अथवा विशेष उपलब्धियों के स्थान से हटा देना।

ये नियम पुलिस अधिनियम के पूरक हैं[1] और इसलिये अनुशासन प्राधिकारी इन नियमों एवं पुलिस अधिनियम में उल्लिखित कोई भी शास्ति लागू करने में स्वतन्त्र है। जब कि अधीनस्थ पंक्ति के एक पुलिस अधिकारी ने स्थानान्तरण आज्ञा का पालन नहीं किया तो वह प्राधिकारी के समक्ष प्रस्तुत होने के लिये बुलाया गया। जब कि वह अधीक्षक आरक्षी के सामने साक्षात्कार के लिये गया तो स्थानान्तरण पर नहीं जाने से उक्त आज्ञा के उल्लंघन के अतिरिक्त उसने वर्दी पहिनने से इन्कार किया और मुफ्ती में पेश हुआ एवं धृष्टता का व्यवहार किया। इस पिछले दोष के फलस्वरूप पुलिस अधिनियम की धारा ७ के अन्तर्गत उसे १४ दिनों का क्वार्टर गार्ड और साथ में ड्रिल, थकान लाने वाला कार्य भार दिया गया। यह निर्णय हुआ कि यह सजा उस शास्ति से पृथक थी जो उसे स्थानान्तरण पर अग्रसर नहीं होने के अपराध में दी गई एवं यह नहीं कहा जा सकता कि एक अपराध के लिए उसे दो दफा सजा हुई।[2]

शास्तियें किस प्रकार के कारणों पर लागू की जा सकती है यह नियमों में बताया हुआ नहीं है। नियम १४ के प्रारम्भिक खण्ड में केवल यह लिखा है कि सही और पर्याप्त कारणों पर जो रेकर्ड पर रखे जावें शास्ति दी जा सकती है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि अनुशासन अधिकारी को उपयुक्त शास्ति का चुनाव दुराचरण की गम्भीरता एवं प्रकार का ध्यान रखते हुए स्व विवेक से करने की पूरा छूट है।[3] अन्य शब्दों में जिस व्यक्ति की बर्खास्तगी अथवा पदावनति करनी हो उसे यह विदित होना चाहिये कि प्रस्तावित शास्ति उसके कुछ कार्यों की भूल चूक के कारण दी जा रही है और ऐसी कार्यवाही करने के आधार उसे अवगत करा देने चाहिये।[4]

(१) निन्दा —यह लघु शास्तियों का प्रथम प्रकार है। निन्दा का तात्पर्य है अनुशासन प्राधिकारी द्वारा असहमति अथवा भर्त्सना प्रकट करना। केवल निन्दा की शास्ति सेवाच्युति, नौकरी से हटाना या पद पंक्ति में नीचे गिराना नहीं होना।[5] इसके अतिरिक्त अनुच्छेद ३११ में निन्दा का शास्ति का उल्लेख नहीं है।[6] ऐसी शास्ति के लिये लोक सेवा आयोग की राय लेना आवश्यक नहीं है। एक मामले में जब कि लोक सेवा आयोग ने सिफारिश की कि मामले की परिस्थितियों में निन्दा पर्याप्त शास्ति होगी तो यह निर्णय हुआ कि सरकार द्वारा नोटिस दिया जाकर राज्य कर्मचारी को लोक सेवा आयोग की मन्त्रणा पर टिप्पणी करने का अवसर देना आवश्यक नहीं

१ लोगमल बनाम पुलिस अधीक्षक ए आई आर १९६७ राजस्थान ४१४

२ उपरोक्त नोट १ देखिये

३ गोविन्द शंकर बनाम मध्य प्रदेश सरकार, ए आई आर १९६३ मध्य प्रदेश ११५

४ बरकत राम बनाम महा निरीक्षक आरक्षी ए आई आर १९५५ विन्ध्य प्रदेश ४७

५ आसाम राज्य बनाम हरनाथ बरुआ, ए आई आर १९५७ आसाम ७७

६ केदार नाथ अग्रवाल बनाम अजमेर राज्य ए आई आर १९५४ अजमेर २२

न प्रशासन अधिकारियों के निर्णयों के विरुद्ध दीवानी अदालत अपील ही सुन सकती है।[1] यदि किसी अधीनस्थ प्राधिकारी ने दक्षता अवरोध पार करने की आज्ञा दे दी है तो नियुक्ति प्राधिकारी ऐसी आज्ञा रद्द कर सकता है और दक्षता अवरोध पार करने के लिये परीक्षा पास करने की शर्त लगा सकता है।[2]

(३) **पदोन्नति रोकना**—यह भी लघु शास्तियों में से ही एक है। नियम १४ के प्रारम्भिक अंश में कोई कारण नहीं गिनाये गये हैं जिनके आधार पर यह शास्ति दी जा सके। केवल इतना कहा गया है कि ऐसी शास्ति सही एवं पर्याप्त कारणों पर दी जा सकती है जो रेकर्ड में रखे जावें। राजकीय सेवाओं के सम्बन्ध में पदोन्नति रोकने से पहले लोक सेवा आयोग की राय लेना आवश्यक होगा। सेवा एवं नियुक्ति सम्बन्धी मामलों में पदोन्नति सम्मिलित है[3] और पदोन्नति का प्रश्न सदैव ज्येष्ठ प्राधिकारी की शक्ति एवं स्वविवेक का अंग होता है जब तक कि किन्हीं विशिष्ठ नियमों के प्रावधानों का उल्लंघन होना नहीं बताया जाता।[4]

नियम १४ का स्पष्टीकरण (१) (iii) प्रावधान करता है कि मामले पर विचार करने के पश्चात् यदि किसी राज्य कर्मचारी की मौलिक या स्थानापन्न क्षमता में सेवा, ग्रेड अथवा पद पर पदोन्नति नहीं होती जिसका वह पात्र है तो ऐसा करना शास्ति की तारीफ में नहीं आता। इसका अभिप्राय यह हुआ कि यदि किसी राज्य कर्मचारी की पदोन्नति उसके मामले पर बिना उचित विचार किये रोकदी जावे तो वह दण्ड (शास्ति) की तारीफ में आवेगी। जब कि प्रथम-श्रेणी की सेवा में पदोन्नति करने के लिये द्वितीय श्रेणी के अधिकारियों की एक सूची बनाई गई, इस सूची में एक अधिकारी का नाम सम्मिलित नहीं किया गया और उसके आवेदन पर लोक सेवा आयोग ने उक्त सूची में उसका नाम सम्मिलित करने की सिफारिश की तो यह निर्णय हुआ कि उस अधिकारी का चुनाव नहीं करने की सरकारी कार्यवाही अवैध एवं दोषमय थी।[5] यदि प्रार्थी का नाम एक दफा पदोन्नति के लिये उपयुक्त समझा गया और बाद में उसे कहा गया कि वह पदोन्नति के लिये योग्य नहीं है तो यह तथ्य अपने आपमें कोई कार्यान्वित करने योग्य स्वत्व प्रार्थी को जिसका नाम अन्तिम सूची में सम्मिलित नहीं हुआ है प्रदान नहीं करता।[6]

जब कि वरिष्ठ वन सेवा के सदस्य को उप वन संरक्षक (डिप्टि कन्जर्वेटर ऑफ फॉरेस्ट्स) के पद पर स्थानापन्न हैसियत से नियुक्त किया गया परन्तु शिकायतें प्राप्त होने पर एक वर्ष के लिये पुनः सहायक वन-संरक्षक के मूल पद पर लौटा दिया गया और भविष्य में उसकी पदोन्नति मुख्य वन संरक्षक की अच्छी रिपोर्ट पर आधारित करदी गई। एक वर्ष की अवधि समाप्त होने पर पदोन्नति के हक की उसने स्वत्वस्वरूप में मांग की। अदालत ने उसके विवाद को यह कहते हुए अस्वीकार किया कि एक असैनिक कर्मचारी को स्वत्व रूप में यह अधिकार नहीं है कि नीचे की

---

१ भरूप्रसाद बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर १९६० राजस्थान ६५२
२ के बी माथुर बनाम एन सी चटर्जी ए आई आर १९५५ कलकत्ता ५८५
३ मोहनलाल बनाम राजस्थान सरकार १९६५ आर. एल. डब्ल्यू ३८८
४ ओयनाम बिहारीसिंह बनाम विद्यालयों के निरीक्षक, ए आई आर. १९५६ मनीपुर १
५ के एल नन्दा बनाम पंजाब राज्य, ए आई आर १९६४ पंजाब ३०२
६ एन बालकृष्णन बनाम उप महानिरीक्षक आरक्षी ए आई आर. १९५८ मद्रास २७०

पंक्ति में उस उच्च पंक्ति में पदोन्नत किया जाय और जबकि एक बार किसी व्यक्ति को नीचे के पद स्तर पर लौटा दिया जाता है तो उसकी पदोन्नति उसकी सेवा में सम्बन्धित पदोन्नति के नियमों द्वारा शासित होगी।[1] जब कि वरिष्ठता सूची के अनुसार अधीनस्थ (सब ऑर्डिनेट) जज से उच्च पद पर वादी की पदोन्नति होनी थी और जब कि सिविल लिस्ट में वादी के नाम के नीचे बहुत से अन्य मुंसिफों के नाम थे जो बाद में आए एवं वादी को पार करके अधीनस्थ जज (सबऑर्डिनेट जज) नियुक्त हो गए थे। यह निर्णय हुआ कि संविधान के अनुच्छेद २३५ के अन्तर्गत डिस्ट्रिक्ट जज से नीचे के राज्य न्यायिक सेवा अधिकारियों के सम्बन्ध में पदोन्नति के लिये सम्बन्धित अधिकारी उच्च न्यायालय है। उच्च न्यायालय ने वादी के पदोन्नति के मामले पर पूर्ण विचार करने के पश्चात अपनी शक्ति का प्रयोग किया था एवं वादी वाद विनाय दावा (दावे के कारण) बनाने में असमर्थ रहा।[2] यद्यपि प्रार्थिया ने मांग की कि सहायक पंजीयक अथवा मुख्य न्यायाधीश के सचिव के पद के लिये उनके अधिकारों पर उचित विचार नहीं किया गया तो यह निर्णय हुआ कि अनुच्छेद १६ में विचारणीय किसी नागरिक को समान अवसर से वंचित नहीं किया जाना चाहिए परन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं है कि निश्चयात्मक रूप से यह नियोजित सुविधाएं प्रदान की जावें। तदनन्तर मुख्य न्यायाधीश को पदोन्नति के लिए विचार करने के पश्चात सर्वोत्तम व्यक्ति को छांट कर चुनने का अधिकार था।[3]

जबकि नियमों के अन्तर्गत गुण एवं योग्यता के आधार पर पदोन्नति की जानी चाहिये तो वरिष्ठता का ध्यान केवल उसी दशा में रखना चाहिये जबकि गुण एवं योग्यता लगभग समान हो।[4] जो व्यक्ति प्रतिनियुक्ति पर हो उनके मामले पर भी पदोन्नति के लिये विचार किया जाना चाहिये क्योंकि उस व्यक्ति का इस पद पर पदाधिकार है।[5] सरकार के लिये यह अनिवार्य है कि पदोन्नति की पक्की सूची बनाकर प्रकाशित करे ताकि जो व्यक्ति प्रभावित होते हों उनको अपना प्रतिवेदन प्रस्तुत करने का प्रभावशील अवसर मिल सके।[6] परन्तु यदि कोई व्यवस्था वर्तमान पदोन्नति पर नहीं वरन भविष्य में पदोन्नति पर असर करती हो[7] या पदोन्नति की अनियमितता कुछ वर्षों के बाद सुधारी गई हो[8] अथवा कोई अन्तर कालीन पदोन्नति सूची में नाम छूट गया हो।[9]

---

१ बी सी तिवारी बनाम मध्यप्रदेश सरकार ए आई आर. १९६० मध्यप्रदेश ३१६

२ कलकत्ता उच्च न्यायालय बनाम अमलकुमार रॉय ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय १७०४

३ परमात्म शरण बनाम चीफ जस्टिस राजस्थान उच्च न्यायालय १९६३ आर एल डब्ल्यू २४६

४ शंकरनाथ गंजू बनाम जम्मू कश्मीर सरकार ए आई आर १९५७ जम्मू कश्मीर २[illegible]

५ मोहनलाल बनाम सरकार १९६५ आर. एल डब्ल्यू ८८ मैसूर राज्य बनाम एस एच बराठे ए आई आर. १९६७ सर्वोच्च न्यायालय ८०८

६ आर. आर. राव बनाम मध्यप्रदेश सरकार, ए आई आर १९६४ मध्यप्रदेश ४०७

७ पी सी माधवन बनाम ट्रावनकोर कोचीन सरकार, ए आई आर. १९५७ ट्रावनकोर कोचीन २३६

८ के रामवतरम बनाम उड़ीसा सरकार, ए आई आर. १९५६ उड़ीसा ११८

९ जेम्स एडविन बादशाह बनाम आसाम सरकार, ए. आई आर. १९६१ असम ७४

अथवा गलती से की गई पदोन्नति बाद में रद्द कर दी गई हो,[1] अथवा नाम किसी पद विशेष की सूची में दर्ज किया जाता है और चाही हुई पदों की सूचि में नहीं हो,[2] तो पदोन्नति रोक लेने के आधार पर कार्यवाही को चुनौती नहीं दी जा सकती न ऐसी कार्यवाही संविधान के अनुच्छेद ३११ या १६ के प्रावधानों का आकर्षित ही करती है।[3] जब कि प्रार्थी का मुख्य विवाद यह था कि पदोन्नति हेतु अनुसूचित जातियों एवं जन जातियों के पक्ष में स्थान संरक्षण रखना असंवैधानिक है तो यह निर्णय हुआ कि ऐसा संरक्षण असंवैधानिक नहीं है और अनुच्छेद १६ (२) द्वारा प्रत्याभूत मूल अधिकारों का अतिक्रमण नहीं है और इसका बचाव अनुच्छेद १६ (४) द्वारा हुआ है।[4] मद्रास उच्च न्यायालय के निर्णय को उलटते हुए सर्वोच्च न्यायालय ने कहा कि हमारी अभिरुचि इस सम्मति में है कि अनुच्छेद १६ (४) के अन्तर्गत राज्य को जो संरक्षण के अधिकार प्रदत्त हुए हैं उसका उपयोग उचित मामले में न केवल नियुक्तियों हेतु प्रावधान करने में वरन् चुनाव-पदों के लिये संरक्षण का प्रावधान करने के लिये भी हो सकता है। यह अर्थ हमारी राय में संविधान निर्माण करने वालों के इस ध्येय की पूर्ति करेगा कि पिछड़े वर्गों की उन्नति के लिये यथेष्ट संरक्षण एवं सेवाओं में उनका यथेष्ट प्रतिनिधित्व सुरक्षित रहे। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि नौकरी संबंधी मामलों में सेवा से संबंध रखने वाले सभी मामले सम्मिलित हैं (पदोन्नति सहित) नियुक्ति से पहले के और नियुक्ति के पश्चात् के जो कि नौकरी के साथ जुड़े हुए हैं और ऐसी नौकरी की शर्तों का ही एक अंग है और वह संविधान के अनुच्छेद १६ (१) व (२) के साथ अनुच्छेद १४ और (१५) (१) द्वारा प्रत्याभूत (गारंटी किये हुए) हैं।

(४) **असावधानी आदि द्वारा हुई सरकार की आर्थिक हानि की क्षति पूर्ति वेतन से वसूल करना** —यह लघु शास्तियों का अन्य प्रकार है। यह प्रावधान करता है कि यदि राजकीय कर्मचारी द्वारा की गई असावधानी अथवा किसी कानून नियम अथवा आदेश का उल्लंघन करने के कारण सरकार को कोई आर्थिक हानि पहुँची है तो अनुशासन प्राधिकारी उस राजकीय कर्मचारी के वेतन से वसूली द्वारा क्षति पूर्ति की आज्ञा दे सकता है। ऐसी क्षति पूर्ति संपूर्णतया या आंशिक रूप में हो सकती है परन्तु वास्तविक हानि से अधिक नहीं होनी चाहिये। यह जुर्माने का रूप नहीं है। पुलिस अधिनियम १८६१ की धारा ७ के अन्तर्गत जब कोई अधीनस्थ पुलिस अधिकारी अपने कार्य में असावधानी रखते हैं या नौकरी के लिये अनुपयुक्त होते हैं तो सक्षम अधिकारी उनपर जुर्माना आरोपित कर सकता है जो उनके एक महीने के वेतन से अधिक नहीं हो। परन्तु असावधानी के कारण हुई क्षति की पूर्ति इस नियम के अनुसार वसूल की जावेगी। ये नियम पुलिस अधिनियम के पूरक हैं।[5] राजकीय सेवाओं के मामले में यह शास्ति आरोपित करने से पूर्व नियुक्ति अधिकारी को राजस्थान लोक सेवा आयोग से सलाह ले लेनी चाहिये।

---

१ टी एस गुरुमिदाह बनाम मसूर सरकार, ए आई आर. १९६३ मसूर १०२

२ शिव मोहन पांडे बनाम मध्य प्रदेश सरकार, ए आई आर. १९५७ नागपुर ९५

३ सम्पत बनाम मद्रास राज्य, ए आई आर. १९६२ मद्रास ४८५

४ जनरल मनेजर बनाम रंगाचारी, ए आई आर. १९६२ सर्वोच्च न्यायालय ३६, उलट गया रंगाचारी बनाम जनरल मनेजर, ए. आई आर १९६१ मद्रास ३५, अस्वीकृत मोइनुद्दीन बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर. १९६० इलाहाबाद ४८४

५. सौंगमल बनाम पुलिस अधीक्षक ए आई आर. १९६७ राजस्थान ४१४

यहां पर अवनति एवं प्रत्यावर्तन में भेद का स्पष्टीकरण करना आवश्यक है। प्रत्यावर्तन का प्रत्येक आदेश पंक्ति से अवनति करने की तारीफ में नहीं आता।

एक स्थानापन्न नियुक्ति से प्रत्यावर्तन का साधारण आदेश जो शासन के सामान्य प्रक्रम (नोमल कोर्स) में हुआ है केवल प्रशासनिक कार्य होने के कारण वादयोग्य प्रतीत नहीं होता। अनुच्छेद ३११ के अंतर्गत पंक्ति से अवनति बतौर सजा या शास्ति के होनी चाहिये। यदि किसी उच्चतर पद पर स्थानापन्न स्वरूप कार्य करने वाले को, सामान्य प्रक्रम में उसके मौलिक पद पर वापिस भेज दिया जाता है तो सजा अथवा शास्ति आरोपित होने का कोई प्रश्न नहीं उठता। परन्तु यदि मौलिक पद स्तर पर प्रत्यावर्तन शिकायतें, जांच एवं प्रार्थी के विरुद्ध रिपोर्ट के पश्चात किया जाता है तो वह किसी अपराध या दुराचरण के कारण हुआ दंड समझा जायेगा। ऐसा प्रत्यावर्तन निःसन्देह आगामी पदोन्नति में अवरोध का कार्य करेगा और पंक्ति में अवनति माना जायेगा।[1]

**स्थानापन्न पद से प्रत्यावर्तन (ओफिशिएटिंग पोस्ट से रिवशन)**—जैसा की ऊपर बताया गया है कार्यवाही का दण्ड रूप में होना पंक्ति में अवनति के लिये एक सारभूत बात है तथा कोई कार्यवाही अनुच्छेद ३११ (२) को आकर्षित नहीं करती जब तक पदावनति में कोई शास्ति सम्मिलित नहीं है। कोई पदावनति बतौर शास्ति है या नहीं इसका निश्चय करने के लिये वास्तविक परीक्षण इस बात की खोज करने से होगा कि क्या अवनति का आदेश कर्मचारी पर कोई शास्तिमय परिणाम लाता है। इस प्रकार यदि उस आज्ञा में या उसके द्वारा उसके वेतन या भत्तों की जब्ती या उसकी मौलिक पद-पंक्ति में वरिष्ठता की हानि अथवा उसकी पदोन्नति के भावी अवसरों में रुकावट या विलम्बन होता हो तो परिस्थितियां यह संकेत कर सकती हैं कि यद्यपि आकृति में सरकार का अभिप्राय सेवा-संविदा की शर्तानुसार या नियमों के अन्तर्गत अपने अधिकारों का प्रयोग सेवा समाप्ति अथवा कर्मचारी को नीचे की पंक्ति में पदावनति करने का था परन्तु सत्यता एवं वास्तविकता में सरकार ने उसकी सेवा को दण्ड स्वरूप समाप्त कर दिया है।[2] जब कि एक स्थानापन्न पुलिस अधीक्षक को जांच से पहले प्रत्यावर्तित (रिवर्ट) कर दिया[3] या अतिरिक्त सहायक आयुक्त को जांच में दोष मुक्त करने के पश्चात तहसीलदार के पद पर प्रत्यावर्त कर दिया[4] या एक कर्मचारी को चार्जशीट के पश्चात बिना जांच किये प्रत्यावर्त कर दिया[5] या स्थानापन्न उप निरीक्षक को बिना जांच किये प्रत्यावर्त कर दिया[6] या जांच के बाद स्थानापन्न डिप्टी-कलेक्टर

---

१ ननदा बालकृष्ण देश मुख बनाम मध्यप्रदेश सरकार ए आई आर. १९५६ मध्य भारत १७२ काशीनाथ बनाम पी के कपिरा ए आई आर १९५० उड़ीसा २८५ एम बी बिचौरी बनाम मध्यप्रदेश सरकार ए आई आर १९५२ नागपुर ३८८ जीतेन्द्र बनाम आर गुप्ता ए आई आर १९५४ कलकत्ता ३८३, कदार बनाम अजमेर राज्य ए आई आर १९५४ अजमेर २२ मोहिन्द्रसिंह बनाम सरकार ए आई आर १९५५ पेपसू १०६ किशनलाल बनाम मध्य भारत सरकार ए आई आर १९५६ मध्य भारत १०० एवं हाटवल बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर १९५७ सर्वोच्च न्यायालय ८८६

२ पुरुषोत्तमलाल धींगरा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६

३ पी सी वाधवा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६४ सर्वोच्च न्यायालय ४२३

४ एस सुखवससिंह बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय १७११

५ जुगलकिशोर गुप्त बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९६४ पंजाब ५२८

६ एम ए वहीद बनाम मध्यप्रदेश सरकार ए आई आर १९५४ नागपुर २२९

को मामलतदार के पद पर प्रत्यावर्तित कर दिया और इस प्रकार से उसको वरिष्ठता में भी हानि हुई[1] या स्थानापन्न कमचारी को उसके मौलिक विभाग में वापिस भेज दिया और उसको उनकी वरिष्ठता मौलिक विभाग द्वारा नहीं दी गई[2] या स्थानापन्न सहायक पुलिस अधीक्षक को बतौर निरीक्षक प्रत्यावर्तित कर दिया जिसका दुष्प्रभाव उसकी कार्य क्षमता एवं भविष्य कालिक पदोन्नति पर पड़ा[3] या स्थानापन्न तहसीलदार की जांच के पश्चात नायब तहसीलदार के पद पर पुनः भेज दिया और आगामी तीन वर्षों के लिए उसकी पदोन्नति पर अवरोध लगा दिया[4] तो यह निर्णय हुआ कि यह कार्यवाही अन्याय पूर्ण एवं दुर्भावना पूर्ण थी तथा प्रत्यावर्तन दण्ड के रूप में था। असैनिक कर्मचारी पर किसी भी प्रकार का दण्ड आरोपित नहीं किया जा सकता जब तक कि उचित विभागीय जांच नहीं हो जाय और उसको अपने बचाव का उचित अवसर नहीं दिया जाय।

इसके विपरीत ऐसे प्रत्यावर्तन में दण्ड सम्मिलित नहीं होता जो इस आधार पर किया गया हो कि स्थायी पदाधिकारी अथवा उचित योग्यता वाला व्यक्ति उपलब्ध हो गया है[5] या कोई व्यक्ति उच्चतर पद के लिये अनुपयुक्त पाया गया हो,[6] या जिस निर्धारित अवधि के लिये उसकी स्थानापन्न नियुक्ति हुई थी उसके अन्त होने पर[7] या स्थानापन्न अवधि में वह निर्धारित परीक्षा पास करने में सफल नहीं होता[8] या स्थानापन्न अवधि में चुनाव समिति द्वारा उसका चुनाव नहीं किया जाता[9] या प्रशासनिक कारणों से[10] या स्थानापन्न पद पर कार्य करते हुए उसके विरुद्ध रिमार्क दिये जाने के आधार पर।[11]

जब कि किसी स्थानापन्न पद से प्रत्यावर्तन का आदेश कोई कारण प्रकट नहीं करता और ऐसा प्रतीत होता है कि पद की समाप्ति नहीं हुई है तो यह निश्चय करने के लिये कि प्रत्यावर्तन दण्ड रूप में हुआ अथवा नहीं सम्बन्धित परिस्थितियों का अवलोकन करना पड़ेगा। अतः जब कि राजकीय पत्र व्यवहार में उच्च अधिकारी द्वारा किसी स्थानापन्न राजकीय कर्मचारी के विरुद्ध आरोप लगाये गये एवं तत्पश्चात बिना कारण बताए उसे उसके स्थायी पद पर वापिस लौटा दिया

---

१ माधव लक्ष्मण बनाम मैसूर राज्य ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय ८
२ मल्लसप्पा बनाम मैसूर सरकार ए आई आर १९६२ मैसूर १४६
३ एस महिन्द्रसिंह बनाम पेप्सू सरकार ए आई आर. १९५५ पेप्सू १०६
४ गणेश बालकृष्ण देशमुख बनाम मध्यभारत सरकार, ए आई आर १९५६ मध्यभारत १७२
५ बम्बई सरकार बनाम एम ए इब्राहिम, ए आई आर. १९६२ सर्वोच्च न्यायालय ७९४
६ जतीन्द्र बनाम आर गुप्ता (१९५३) ५८ सी डब्ल्यू एन १२८ विचोराय बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर. १९५२ नागपुर २८८।
७ रविन्द्र बनाम व्यवस्थापक ई रेलवे (१९५५) ५९ सी डब्ल्यु एन ८५९
८ शिवजी लाल बनाम मुख्य संरक्षक वन विभाग ए आई आर १९५६ पटना २७३
९ के एन थाम्पन बनाम केरल सरकार, ए आई आर. १९६५ केरल २ ८, के एस श्रीनिवासन बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ४१९
१० केदार नाथ अग्रवाल बनाम अजमेर राज्य, ए आई आर १९५४ अजमेर २२ हर बन सिंह बनाम पंजाब सरकार, ए आई आर. १९६० पंजाब ६५।
११ पुरुषोत्तम लाल ढींगरा बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६

जब कि स्थानापन्न पद की स्थिति जारी रही, तो यह निर्णय हुआ कि यह प्रत्यावर्तन संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) का उल्लंघन है।[1]

**परीक्षण अवधि के पश्चात प्रत्यावर्तन**—शब्द परीक्षण (प्रोबेशन) का अर्थ व्यक्ति के आचरण एवं चरित्र की परीक्षा लेने से है। अब किसी सेवा संविदा में परीक्षण रखना उस व्यक्ति को नियोक्ता द्वारा सूचित कर देना है कि यदि परीक्षण अवधि में कर्मचारी अपने आपको नियोक्ता की दृष्टि में संतापप्रद साबित करता है तो परीक्षणार्थी ने जिस सेवा के लिए अपने आपको समर्पित किया था उसका कार्य करने के लिये वह उपयुक्त एवं उचित व्यक्ति है और परीक्षणार्थी नौकरी पर पक्का किया जाने का अधिकारी है। चूंकि परीक्षण का अभिप्राय केवल कर्मचारी के चरित्र एवं योग्यताओं की परीक्षा लेना है सेवा के इकरारों में साधारणतया परीक्षण की अवधि सामान्य रूप में छः महीने से एक वर्ष तक निर्धारित होती है।[2] अथवा यह भी हो सकता है कि इकरार में कोई अवधि बताई ही नहीं जावे। यदि कोई व्यक्ति राज्य सरकार की किसी स्थायी सेवा में कार्य कर रहा है और उच्चतर पद पर पदोन्नति पर भेजा गया है और परीक्षण पर रखा गया है तो परीक्षण की अवधि समाप्त होने पर उसको उसी स्थायी सेवा में वापिस भेज दिया जाता है तो यह प्रत्यावर्तन दण्ड की तारीफ में नहीं आएगा। जब कि एक स्थायी नायब तहसीलदार को तहसीलदार के पद पर पदोन्नत किया गया और दो वर्षों की अवधि के लिये परीक्षण पर रखा गया जो अवधि एक वर्ष के लिये आगे बढ़ाई गई, उक्त बढ़ाई गई अवधि के पंद्रह महीने पश्चात उसको इस आशय का नोटिस दिया गया कि परीक्षण अवधि में तहसीलदार रहते उसका सेवा-रेकर्ड संताप्रद नहीं था इसलिये उसका परीक्षण समाप्त क्यों नहीं कर दिया जावे। इस पर प्रार्थी ने ऐसी कार्यवाही का कारण पूछा तो उक्त में धार देने की बजाय उसका मौलिक पद पर प्रत्यावर्तन करना राज पत्र में प्रकाशित हो गया। यह निर्णय हुआ कि उक्त प्रत्यावर्तन कानूनन् गलत था क्या कि नोटिस देने वाले प्राधिकारी का कर्त्तव्य था कि प्रस्तावित कार्यवाही के आधारों से प्रार्थी को अवगत कराता।[3] एक अन्य मामले में स्कूलों के एक मौलिक सब डिप्टी इन्सपेक्टर को डिप्टी इन्सपेक्टर के पद के लिये चुना गया और उसे दो वर्षों के लिये परीक्षण में रखा। परीक्षण की अवधि समाप्त होने के सात साल बाद उसे सूचना दी गई कि उस की परीक्षण अवधि छः महीने के लिये आगे बढ़ाई गई है और इस अवधि के समाप्त होनेपर परीक्षण अवधि दो बार और आगे बढ़ाई गई और उसके बाद उसे पूछा गया कि उसको उसके मौलिक पद पर प्रत्यावर्तित क्यों नहीं कर दिया जावे। ऐसे नोटिस पर प्रार्थी ने विवाद किया। यह फैसला हुआ कि जब कि उसकी परीक्षण अवधि दो वर्षों में समाप्त हो चुकी थी तो उसको अब सेवा मुक्त या प्रत्यावर्तित नहीं किया जा सकता था उसका प्रत्यावर्तन संविधान के अनुच्छेद ३११ के प्रावधानों की अवहेलना करते हुए स्पष्टतया पद पतिन से पदावनति की तारीफ में आता है। परीक्षण की अवधि को पिछली तारीख से बढ़ाने का स्पष्ट प्रभाव अनुच्छेद ३११ द्वारा प्रदत्त संरक्षण की क्षति है।[4] जब कि प्रार्थी का चुनाव उच्चतर पद के लिये हुआ था और परीक्षण अवधि समाप्त होने के पश्चात बिना जांच किये उसका प्रत्या

---

१ सर्वदियन बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५५ ट्रावन कोर कोचीन १२।
२ पी एल धागरा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६ (४२)
३ दामोदर सिंहा बनाम भूमी सुधार आयुक्त ए आई आर १९५६ इलाहाबाद ४३७
४ विपत प्रसाद सानकर बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर. १९५९ इलाहाबाद ५३६

वापस कर दिया गया। यह निर्णय हुआ कि परीक्षण की अवधि समाप्त कर देने पर उसको पद पर स्थायी करने के विषय में विचार करना था और चूंकि नियुक्तियों के सब प्रसंग परीक्षणार्थी पर भी समान रूप से लागू होते हैं उसका प्रत्यावर्तन अवैध था।[1]

**(क) निम्नतर सेवा पर अवनति**—सेवा संविदा की शर्तों के अनुसार जो स्पष्ट हो या गर्भित अथवा सेवा की शर्तों पर लागू होने वाले नियमानुसार जबकि किसी राज्य कर्मचारी को कोई राज्य सेवा में पद धारण करने का अधिकार हो तो अधीनस्थ सेवा में उसकी अवनति अपने आप में और अपमानजनक रूप से निम्नतर सेवा में उसकी अवनति है। परन्तु अगर राज्य सेवा में किसी कर्मचारी का उस पद पर स्वत्व नहीं है और उसकी नियुक्ति अस्थायी या स्थानापन्न या परीक्षण के आधार पर हुई है और जिसकी सेवा परिपक्व होकर अभी तक अर्ध स्थायी सेवा नहीं हुई है तो अधीनस्थ सेवा में उसका प्रत्यावर्तन निम्न सेवा पर अवनति की तारीफ में नहीं आता। अतः अनाज की दुकान पर अस्थायी कार्य करने वाले एक लिपिक को चतुर्थ श्रेणी में पाइंट मैन (रेल की लाइन बदलने वाला) प्रत्यावर्तित कर दिया तो निर्णय हुआ कि यह सेवा में अवनति नहीं था।[2] इसके विपरीत जबकि एक लिपिक को जिला स्थानीय अधिकारी के रूप में पदोन्नति हुई और वह उस स्थान पर पांच साल तक कार्य करता रहा और अर्ध स्थायी दर्जा हासिल कर लिया, तो उसका प्रत्यावर्तन लिपिक सेवा में उसके मौलिक पद पर कर देना सेवा में अवनति घोषित की गयी।[3] परन्तु एक ही सेवा में एक पद से दूसरे में स्थानान्तरण कर देना दंड नहीं माना जा सकता।[4]

**(ख) निम्नतर ग्रेड पर अवनति**—उपरोक्त सिद्धान्तों के आधार पर, यदि किसी राज्य कर्मचारी का अपने पद के किसी ग्रेड विशेष पर स्वत्व है तो उसी पद पर नीचे के ग्रेड में प्रत्यावर्तन करना पंक्ति में अवनति होगी।

यदि किसी द्वितीय ग्रेड के आशुलिपिक को प्रथम ग्रेड के आशुलिपिक के ग्रेड पर उन्नत किया जाता है एवं आशुलिपिक ग्रेड प्रथम में पक्का कर दिया जाता है, उसके पश्चात पुनः द्वितीय ग्रेड में प्रत्यावर्तन कर देना निम्नतर ग्रेड में अवनति होगी। जबकि एक आशुलिपिक तृतीय ग्रेड में शुरू हुआ परन्तु बाद में द्वितीय ग्रेड में पदोन्नत कर दिया गया और पदोन्नति की आज्ञा में यह लिखा था कि वह अस्थायी रूप से नियुक्त किया गया है। बाद में अपने मौलिक तृतीय ग्रेड में वह प्रत्यावर्तित कर दिया गया तो निर्णय हुआ कि यह पंक्ति में अवनति नहीं था।[5]

---

१ उत्तर प्रदेश सरकार बनाम अकबर हुसैन ए आई आर १९६४ इलाहाबाद २४६। देखिये—एन नाथ बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६२ हिमाचल प्रदेश ८१ और यह भी—उत्तर प्रदेश सरकार बनाम अकबर अली ए आई आर १९६३ इलाहाबाद २७७।

२ चिरंजीलाल बनाम भारतीय संघ, ए आई आर. १९५७ राजस्थान ५

३ बिहारीलाल कपूर बनाम चीफ कमिश्नर हिमाचल प्रदेश ए आई आर १९६३ हिमाचल प्रदेश ५४

४ पंजाब राज्य बनाम सुख बंस सिंह, ए आई आर. १९५७ पंजाब २६१

५ मोहम्मद [illegible] बनाम हैदराबाद राज्य ए आई आर. १९५२ हैदराबाद ५६

**(ग) निम्नतर पद पर अवनति** –यदि किसी राज्य कर्मचारी का हक किसी विशेष पद पर है तो उस पद से नीचे गिरावट स्वयं में दंड के समान प्रभावशाली होगी क्योंकि तब वह उस पद का फन्दियाँ (वेतन इत्यादि) एवं विशेषाधिकार खो देगा। परन्तु यदि उस पद विशेष पर उसे कोई हक नहीं है तो स्थानापन्न पद से नीचे के मौलिक पद पर पदावनति सामान्यतया सजा नहीं होगी। परन्तु केवल इतनी सी बात कि कर्मचारी का उक्त पद पर कोई स्वत्व नहीं है और सरकार को संविदा द्वारा जो स्पष्ट हो या गर्भित अथवा नियमों के अन्तर्गत हो, उसकी पदावनति नीचे के पद पर करने का अधिकार है उसका यह अर्थ नहीं होता कि चाहे जैसी परिस्थितियों में कर्मचारी की पदावनति नीचे के पद या स्तर पर कर देना सजा नहीं होगी। **धींगरा** के मामले में [1] सर्वोच्च न्यायालय ने कहा कि यह निश्चय करने के लिये कि कोई पदावनति सजा की तारीफ में आती है या नहीं उसका वास्तविक परीक्षण इस प्रकार करना होगा कि क्या उस पदावनति में कर्मचारी को कोई दण्ड रूपी परिणाम भुगतने पड़े। अतः जबकि एक पुलिस सब इन्स्पेक्टर को बिना अवसर दिये हेडकान्स्टेबल के पद पर प्रत्यावर्तन कर दिया गया,[2] अथवा जब कि एक कर्मचारी का प्रत्यावर्तन करने से उसकी पदोन्नति एक वर्ष के लिये स्थगित हो गई [3] अथवा किसी परिगणित जाति के सदस्य को स्थान देने के लिये उसका मौलिक पद पर प्रत्यावर्तन कर दिया [4] अथवा प्रत्यावर्तन का कारण गोपनीय रिपोर्ट में विपरीत रिमार्क था [5] या अनुपयुक्तता [6] या वित्तीय तंगी के कारण[7] अथवा प्रत्यावर्तन के आदेश में अगर वेतन या भत्ते की जब्ती या मौलिक पद पर वरिष्ठता की हानि या भविष्य में पदोन्नति के अवसरों में अवरोध का प्रावधान हो[8] तो यह निर्णय हुआ कि प्रत्यावर्तन वस्तुतः में पदावनति था। इसके विपरीत जब कि प्रत्यावर्तन पद की मूल रचना के भंग होने के कारण [9] अथवा वरिष्ठ व्यक्ति द्वारा दावा प्रस्तुत करने के कारण [10] अथवा अनन्त पदों की कमी के कारण [11] अथवा दृष्टि शक्ति दोषयुक्त होने के कारण हुआ हो [12] तो यह निर्णय हुआ कि ऐसी परिस्थितियों में प्रत्यावर्तन पदावनति नहीं था। जबकि प्रार्थी को गलत फहमी में ऐसा पद बांट दिया गया जिसका वह अधिकारी नहीं था (उदाहरण के लिये आवश्यक योग्यताओं का अभाव)

---

१ पुरुषोत्तमलाल धींगरा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६

२ जातीप्रसाद बनाम पुलिस अधीक्षक ए आई आर १९५६ पंजाब १०२, शम्भूदयाल बनाम पेप्सू सरकार ए आई आर १९५२ पेप्सू १४२ मज्जधारी दत्त बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ कलकत्ता ५४६

३ एम रमय्या बनाम मैसूर सरकार ए आई आर १९६१ मैसूर १६४

४ सुदामा प्रसाद बनाम डिवीजनल सुप्रिंटेंडेंट १९६४ आर एल डब्ल्यू ६३०

५ भारतेन्द्रनाथ बनाम आयकर आयुक्त, ए आई आर १९५९ कलकत्ता ५५६

६ मोहिनी मोहन बनाम त्रिपुरा सरकार, ए आई आर. १९५६ त्रिपुरा २

७ वनमाली बनाम जिला बोर्ड ए आई आर. १९५६ इलाहाबाद ८५०

८ पुरुषोत्तम लाल धींगरा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६

९ पी सी कन्हाई कृष्णन नम्बियार बनाम केरल सरकार, ए आई आर. १९५६ केरल ८४

१० मज्जफर हुसन बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९६१ इलाहाबाद ३१६

११ के सी. शर्मा बनाम कन्ट्रोलर डिफेन्स एकाउन्ट्स ए आई आर १९५६ इलाहाबाद ८८०

१२ हरप्रसाद बनाम भारतीय संघ, आई एल आर १९५४ राजस्थान ६३६

और बाद में जब यह गलती पकड़ी गई तो उसका प्रत्यावर्तन कर दिया तो यह फैसला हुआ कि कोई पदावनति नहीं हुई।[1]

**(घ) निम्नतर समय मान (टाइम स्केल) पर अवनति** –यदि कोई राज्य कर्मचारी उसी पद पर नीचे के काल क्रम में अवनत कर दिया जाता है (दण्डस्वरूप आदेश द्वारा) तो उसकी पंक्ति में अवनति हो जाती है। यदि किसी व्यक्ति का कोई विशेष काल-क्रम धारण करने का कोई अधिकार नहीं है तो नीचे के काल क्रम में उसका प्रत्यावर्तन पंक्ति में अवनति की तारीफ में नहीं आएगा। अतः जब कि एक राज्य कर्मचारी विभागीय परीक्षा पास नहीं करने से नीचे के काल क्रम में स्थित कर दिया गया तो निर्णय हुआ कि चूंकि यह दण्ड स्वरूप नहीं था, वह पंक्ति में अवनति नहीं था।[2] इसके विपरीत जबकि एक राज्य कर्मचारी का प्रत्यावर्तन गतकालिक प्रभाव से (पिछली तारीख से) निम्न काल क्रम में कर दिया गया तो निर्णय हुआ कि इस आदेश का गतकालिक अंश अवैध था एवं आदेश का उत्तर कालिक (आगामी) प्रभाव वाला भाग प्रभावशाली रखा।[3]

**(ङ) समय मान में निम्नतर स्टेज पर अवनति** –समय मान में निम्नतर स्टेज (स्तर) पर दण्ड स्वरूप अवनति भी जाना संविधान के अनुच्छेद ३११ में सोची गयी पंक्ति में अवनति की तारीफ में आती है। इस विषय पर प्रथम निर्णय **रघुनाथ साबाये बनाम सरकार**[4] में हुआ प्रतीत होता है जिसमें डिविजन बेंच ने यह फैसला दिया कि समय मान में नीचे के स्टेज पर अवनति में एक पंक्ति में अवनति अन्तर्गत सम्मिलित है क्योंकि अधिकारी अपनी पंक्ति अथवा ग्रेडेशन सूची में वरिष्ठता खो देता है। इसी हाईकोर्ट के एक अन्य केस में जबकि एक सरकार ने जिला प्रधान हैड मास्टर को दो वर्षों के लिये वेतन क्रम ५०-१५० में सब से नीचे के स्टेज रु. ५०) पर स्थित कर दिया तो फैसला हुआ कि यह पंक्ति में अवनति था क्योंकि जो लोग उससे कनिष्ठ थे वे उससे भी नीचे रख दिया गया और इस प्रकार उसकी वरिष्ठता में हानि हुई।[5]

**(च) उचित पेंशन राशि में कमी कर देने की अवनति** –सही एवं पर्याप्त कारणों पर अनुशासन अधिकारी किसी राज्य कर्मचारी पर यह शास्ति आरोपित कर सकता है। पेंशन को अनुदान एक ऐसी वस्तु है जिस पर राज्य कर्मचारी को स्वत्व (हक) समझना चाहिये। ऐसा अधिकार अनुच्छेद ३१ की परिभाषा में सम्पत्ति की तारीफ में आता है। यदि सर्वथा मनमाने तरीके से संविधान के अनुच्छेद ३१ द्वारा प्रदत्त मूल अधिकार से कोई राजकीय कर्मचारी वंचित रखा जाता है तो वह अनुच्छेद २२६ के अन्तर्गत संरक्षण पाने का अधिकारी हो जाता है।[6] परन्तु एक राज्य कर्मचारी को जितना पेंशन उचित रूप में देय है उसमें कमी करना संविधान के अनुच्छेद ३११ के अन्तर्गत पंक्तिच्युति नहीं है। सर्वोच्च न्यायालय ने बताया है कि पंक्तिच्युति तो केवल उन कर्मचारियों पर लागू हो सकती

१ अमलेन्दु बनाम बंगाल (१९५२) ५६ सी डब्ल्यू एन ८८६
२ ए सम्बन्धन बनाम राजन टी एस ए आई आर १९५६ मद्रास ६८
कपूरचन्द बनाम आई जी पी ए आई आर १९६२ हिमाचल प्रदेश ३१
३ आई एल आर (१९५४) कटक ६८८
४ रूपनारायणसिंह बनाम उड़ीसा सरकार ए आई आर १९५८ उड़ीसा १६३ यह भी देखिये—बद्री प्रसाद गुप्ता बनाम राजस्थान सरकार, आई एन आर. १९५९ राजस्थान १३४
६ भगवान सिंह बनाम भारतीय संघ, ए. आइ. आर. १९६२ पंजाब ५०३

है जिनमे पदावनति के पश्चात भी सेवा करने का आशा हो। इससे पेन्शन की कमी का कोई सम्बन्ध नही है।[1] आरोपो के साबित हो जाने पर पेन्शन कम की जा सकती है[2] परन्तु अधिकारी को उससे कनिष्ठ अधिकारियो से कम हिता वाली स्थिति म नही रखा जा सकता जब तक कि आरोप सिद्ध नहीं हो जावे और कर्मचारी की ऐसी पतिच्युति अवनति की तारीख मे आवेगी।[3] किसी राज्य सेवा के सदस्य की पेन्शन म कमी लोक सेवा आयोग की सलाह लेने के पश्चात ही की जा सकती है। यदि किसी की जितनी पेन्शन उचित रूप म देय हो उससे कम राशि देने का आदेश हो जाय तो दीवानी अदालत भी वाद की सुनवाई कर सकती है।[4]

**(६) आनुपातिक पेन्शन पर अनिवार्य सेवा निवृत्ति**—अनुपातिक पेन्शन पर अनिवाय रूप से रिटायर कर देना भी बडी सजाओ म से एक है। नियम १४ का स्पष्टीकरण (१) (vi) प्रावधान करता है कि किसी राज्य कर्मचारी की सेवा निवृत्ति अथवा रिटायर होने सम्बन्धी नियमो के अनुसार अनिवायत सेवा निवृत्त (रिटायर) कर देना शास्ति की परिभाषा म नही आवेगी। राजस्थान सेवा नियम (आर एस आर) भी अनिवायत सेवा निवृत्ति के विषय मे सम्बन्ध रखते हैं। आर एस आर एव इन नियमो का सम्मिलित प्रभाव निम्नांकित किसी तरीके से किसी प्रशासनिक राज्य कर्मचारी का सेवा से रिटायर होने की आयु से पहले समाप्त करने का प्रावधान करते है —

(१) बरखास्तगी द्वारा जो भविष्य म नौकरी से अयोग्य करार देती है या सेवा से हटाने द्वारा जो आगामी सेवा हेतु अयोग्यता नहीं लाती। यह शास्तिया नियम १४ (६) एव (७) के अन्तगत आती हैं और इनके लिये नियम १६ के प्रावधानो में जाच करनी पडती है। इस प्रकार म बरखास्त किया गया या नौकरी से पृथक किया गया राजकाय कर्मचारी किसी पेन्शन का अधिकारी नही होता परन्तु सक्षम अधिकारी के स्वविवेकानुसार उसे अनुग्रह भत्ता (कम्पैसनेट एलाउन्स) मजूर किया जा सकता है जो आर एस आर. के नियम १७२ के अनुसार सेवा निवृत्ति की पेन्शन से दो तिहाई से अधिक नहीं हो सकता।

(२) आनुपातिक पेंशन पर अनिवायत सेवा निवृत्ति द्वारा जो नियम १४ (५) के अन्तगत शास्ति स्वरूप लागू होती है। यह नियम १६ मे सबन्धित है और इसके लिए नियमित जाच की जाती है। जिस अधिकारी को सेवा से अनिवायत शास्ति स्वरूप रिटायर कर दिया जाता है वह आर एस आर के नियम १७२ के अन्तगत अनिवायत सेवा निवृत्ति की तारीख से पेंशन पाने का अधिकारी है, जो कि उचित सेवा निवृत्ति की पेंशन की दर से अधिक नहीं होगी एव उससे दो तिहाई से कम भी नहीं होगी।

---

१ एम नरसिंह चार बनाम मसूर राज्य ए आई आर १९६० सर्वोच्च न्यायालय २८७ पी सी माधवन बनाम ट्रावन कोर कोचीन राज्य १९५७ सर्वोच्च न्यायालय २३६

२ दुर्गा चरण दास बनाम उडीसा सरकार ए आई आर. १९६४ उडीसा ६५

३ हनरी एम एम वी सालधानी, ए आई आर १९५७ मद्रास ६१२

४ गुरुदीप सिंह बनाम भारतीय सघ, ए आई आर १९६२ पजाब ८ इससे भिन्न राय के लिये देखिये एम सज्जानम् बनाम मद्रास सरकार, ए आई आर १९६३ मद्रास ४९

१६ (२) के अनुसार जांच करली जाय (२) और चूंकि ऐसी जांच नहीं की गई इसलिए उक्त आदेश शून्य एवं प्रभाव हीन था। यह तर्क दिया गया कि राजस्थान सेवा नियमों (आर एस आर) के नियम २४४ (२) के सम्बन्ध में जो कि बिना कारण बताये २५ वर्षों की अर्हकारी सेवा (क्वालिफाइंग सर्विस) पूरी होने के पश्चात अस्थायी कर्मचारी की अनिवार्यतः सेवा निवृत्ति का प्रावधान करता है इस नियम १४ के गर्भित अभिप्राय द्वारा रद्द किया गया समझा जाना चाहिये क्योंकि मौजूदा शक्ल के नियम २४४ (२) के बाद में १९५९ में नियम १४ प्रभावशाली हुआ। द्वितीय विवाद यह किया गया कि यदि इन नियमों का जैसा कि वे वर्तमान में स्थित हैं यह अर्थ लगा लिया जाय कि इनके द्वारा बिना कारण बताये २५ साल की अर्हकारी सेवा पूरी करने के पश्चात किसी अस्थायी कर्मचारी को रिटायर किया जा सकता है तो ऐसा प्रावधान शून्य है क्योंकि ऐसा सेवा निवृत्ति संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) की परिभाषा में सेवा से हटाया जाना है और नौकरी से हटाने का कोई आदेश उसके विरुद्ध कारण बताने का उचित अवसर दिये बिना जारी नहीं किया जा सकता। न्यायालय ने उक्त तर्क अस्वीकार कर दिए और यह निर्णय दिया कि २५ साल की क्वॉलिफाइंग सेवा पूरी करने के पश्चात् बिना कारण बताए किसी को अनिवार्यतः रिटायर कर देना इन नियमों के नियम १४ के अन्तर्गत शास्ति रूप नहीं होता और नियम १६ के अनुसार कोई जांच करना आवश्यक नहीं है। इस फैसले को देखते हुए इस तर्क में कोई बल नहीं है कि ऐसे मामले में संविधान का अनुच्छेद ३११ (२) लागू होता है।[1] जबकि एक सेवाकाल के कलेक्टर को २५ सालों की अर्हकारी सेवा पूरी करने के पश्चात अनिवार्य रूप से रिटायर कर दिया यह तर्क किया गया कि राज्यपाल ने ऐसी शक्ति प्रयोग में लाने का अधिकार कलेक्टर को नहीं दिया था। यह फैसला हुआ कि जब तक राज्यपाल नियम २४४ (२) के अन्तर्गत विशेष तौर से इस विषय में अपनी शक्ति किसी अधीनस्थ कर्मचारी को प्रदत्त नहीं करदे तब तक कोई भी अन्य रूप में ऐसी शक्ति का प्रयोग नहीं कर सकता और चूंकि ऐसी सेवा निवृत्ति (रिटायरमेन्ट) अवैध है अतः उस शक्ति के अतीत कालीन प्रदान (रिट्रोस्पेक्टिव डलीगेशन) द्वारा वह वैध नहीं की जा सकती।[2]

२५ वर्षों की अर्हकारी सेवा (क्वालिफाइंग सर्विस) पूरी करने के पश्चात अनिवार्यतः सेवा निवृत्ति में दोष अथवा आरोप लगाने का तत्व नहीं है। जब कि एक पुलिस सब इन्सपेक्टर को आई जी पी ने अनिवार्यतः रिटायर कर दिया तो यह फैसला हुआ कि इसमें संविधान का अनुच्छेद ३११ (२) आकर्षित नहीं होता और इसमें विभागीय जांच की भी आवश्यकता नहीं है।[3] जब कोई जांच की जाती है तो वह केवल सरकार के अपने बेहतर संबंधी सरोकार के लिये होती है कि क्या उसका पुलिस सेना के सदस्य रूप में नौकरी में आगे स्थित रखना जनहित में नहीं होगा।

---

१ गंगाराम बनाम राजस्थान सरकार, आई एल आर (१९६१) ११ राजस्थान ३७१ आश्रय लिया गया — श्यामलाल बनाम उत्तरप्रदेश सरकार ए आई आर १९५४ सर्वोच्च न्यायालय ३६९ बम्बई सरकार बनाम सौभागचन्द दोशी ए आई आर १९५७ सर्वोच्च न्यायालय ८९२ पी एल धींगरा बनाम भारतीय संघ, ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६, एवं दलीपसिंह बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९६० सर्वोच्च न्यायालय १३०५

२ कपूरचन्द बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर १९६२ राजस्थान ६८

३ शंकरदत्त बनाम मध्यप्रदेश सरकार ए आई आर १९५६ नागपुर १६२ राम आधारसिंह बनाम बिहार सरकार, ए आई आर १९५४ पटना १८७

आवश्यक नहीं था।[1] अनिवार्यत सेवानिवृत्ति का राजस्थान सेवा नियमों का नियम २४४ (२) संविधान के अनुच्छेद ३११ १४ अथवा १६ से नहीं टकराता।[2] सेवानिवृत्ति (रिटायरमेन्ट) का आदेश बर्खास्तगी अथवा नौकरी से हटाये जाने की आज्ञा से भिन्न है क्योंकि यह नियमों द्वारा निर्धारित कोई दंड के स्वरूप में नहीं होता और सजा के रूप में कोई नतीजा इसमें शामिल नहीं होता एवं सेवानिवृत्ति पाने वाला व्यक्ति उसके द्वारा की गई सेवा काल के अनुपात में पेन्शन आदि का अधिकारी होता है। अनुच्छेद ३११ (२) में निहित सिद्धान्त यह है कि जब किसी कर्मचारी के विरुद्ध कोई दंड रूप कार्यवाही हो और जिसमें उसके द्वारा अब तक अर्जित किये गये लाभ की जाती हो तो ऐसी दशा में उसकी सुनवाई होनी चाहिये और आदेश के विरुद्ध कारण बताने का अवसर मिलना चाहिये। परन्तु जब कि कोई आदेश शास्ति का नहीं है और उससे अब तक एकत्रित हुए लाभों की हानि भी नहीं होती तो ऐसे मामले में सेवा की शर्तों या सेवा नियमों का कार्यान्वित नहीं करने का कोई कारण नहीं होता।[3]

यदि कोई सरकारी कर्मचारी प्रार्थना करे कि उसे ५५ वर्ष की आयु समाप्ति से ही पूर्व सेवानिवृत्त कर दिया जावे तो बाद में वह शिकायत नहीं कर सकता। वादी ने ३३ वर्ष की नौकरी कर लेने के पश्चात और रिटायर होने की आयु से बहुत पहले सेवानिवृत्ति का अवकाश लेकर रिटायर होने का आग्रह किया जो सरकार ने अन्तत स्वीकार किया और उसे ११ महीने और २५ दिन का अवकाश भी दे दिया। उक्त अवकाश की समाप्ति से ठीक दस दिन पहले उसने अपना विचार बदल दिया और फिर से नौकरी पर आने की इच्छा की। तत्पश्चात सरकार ने उसे कार्य ग्रहण करने की अनुमति नहीं दी। इस मामले में वादी का विवाद ठुकराते हुए सर्वोच्च न्यायालय ने व्यक्त किया कि स्थिति सर्वथा वादी के खुद के द्वारा मांगी गई तथा खुद की बनाई हुई थी। उसको किसी ने रिटायर होने के लिये नहीं कहा था। अतः वह न्यायालय की सहायता नहीं मांग सकता।[4]

**सेवानिवृत्ति की आयु प्राप्त करने से पहले अनिवार्यत सेवानिवृत्ति**—यदि किसी राज्य कर्मचारी को नियमों में निर्धारित अर्हकारी सेवा पूरी करने के आधार पर नहीं परन्तु किसी अन्य कारणों पर, यद्यपि उसने सेवानिवृत्ति की आयु प्राप्त नहीं की है अनिवार्यत सेवानिवृत्ति दी जाती है तो ऐसी सेवा निवृत्ति (रिटायरमेन्ट) शास्ति (सजा) के रूप में है।[5] आनुपातिक पेंशन का अधिकारी होने के लिये निर्धारित वर्षों की अर्हकारी सेवा पूरी करने से पहले यदि कार्य में अकुशलता के आधार पर अनिवार्यत सेवानिवृत्ति की कार्यवाही की जाती है तो वह सजा रूप होती है।[6] ऐसी

---

१ केवलमल सिंघवी बनाम हलाराम आई एल आर १९५१ राजस्थान ४०५ यह भी देखिये—गंगाराम पुरोहित बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर १९६१ राजस्थान ३७१

२ गोपालमल बनाम सरकार १९६५ आर एल डबल्यू ४४, कपूर चन्द बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर १९६२ राजस्थान ६६, गंगाराम पुरोहित बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर १९६१ राजस्थान ३७१

३ श्यामलाल बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५४ सर्वोच्च न्यायालय ३६९, यह भी देखिये—राजकिशोर बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर. १९५४ इलाहाबाद ३४३

४ जयराम बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५४ सर्वोच्च न्यायालय ५८५

५ डी एन धर बनाम जम्मू कश्मीर राज्य ए आई आर १९६४ जम्मू एवं कश्मीर ६२

६ मीर खुरशीद अली बनाम आई जी पुलिस ए आई आर १९६० मध्य प्रदेश ११७

मामला द्वारा निर्धारित उपरोक्त सिद्धांत ऐसे मामला म लागू हुआ। है जिसमें सरकार अपने कर्मचारी को लोक हित की दृष्टि से रिटायर करना चाहती थी। इस वाद म प्रशासनिक कारणों से राज प्रमुख न आई जी पुलिस को अधिवार्षिक आयु से पहले सेवानिवृत कर दिया। प्रार्थी का मुख्य त र्क यह था कि इस किस्म की सेवानिवृत्ति संविधान के अनुच्छेद ३११ की परिभाषा म नौकरी म हटाया जाना हो गया और इस कारण अवैध थी। **श्यामलाल** के मामल म नियत किये हुए परीक्षण को लागू करते हुए प्रधान क्या अब तक अर्जित किये गये लाभ की अधिकारी को क्षति हुई है न्यायालय न व्यक्त किया कि आई जी पी को पूरी पेंशन दी गई है। उसके द्वारा अब तक अर्जित किये हुए लाभ की हानि का कोई प्रश्न नहीं है। नियमानुसार बिना पेंशन दिये यदि रिटायर करने का प्रावधान होता तो यह मान्यता देने का कुछ कारण हो सकता था कि सेवानिवृत्ति बतौर सजा थी। किन्तु चूंकि सेवानिवृत्ति नियमानुसार पेंशन पर ही हो सकती है-मौजूदा वाद मे पूरी पेंशन अधिकारी को स्वीकृत की गई है ऐसी दशा में सेवानिवृत्त स्पष्टतया दाण्डिक स्वरूप नहीं है। जबकि शासकीय ज्ञापन के प्रावधानों के अन्तर्गत सरकार ने एक आदेश निकाला कि प्रार्थी की सेवा में ११ महीने और २० दिन की बढोतरी दी जावे। परन्तु लगभग एक पखवाड़े के भीतर सरकार न एक दूसरी अधिसूचना जारी करके गत अधिसूचना का तत्कालिक प्रभाव से वापिस ले लिया। उसके फलस्वरूप प्रार्थी का पद से मुक्त कर दिया। यह निर्णय हुआ कि सरकार ने बाद की अधिसूचना द्वारा अपने पहले आदेश को वापिस ले लिया और उस असैनिक कर्मचारी को संविधान के अनुच्छेद ३११ द्वारा गारंटी किये गये सुनवाई के कोई भी अवसर नहीं दिये गए अत वह कार्य प्रत्यक्ष रूप म गलत था।[1]

**सरकार की नीति के अनुसार सेवानिवृति संविधान के विपरीत नहीं**—जबकि राज्य सरकार ने अपनी अधिसूचना द्वारा सेवानिवृति की आयु ५८ से घटा कर ५५ वर्ष करदी। इस घटोतरी का कारण सार्वजनिक प्रशासन की कार्य कुशलता उन्नत करने एवं आम भलाई मे अग्रसर होना था। यह निर्णय हुआ कि इस मामले म अनुच्छेद ३११ आकर्षित नहीं होता।[2] न्यायालय न यह भी व्यक्त किया कि राज्यपाल को सेवा नियमो का बदलन की इकतर्फा स्वतन्त्रता है और इसके लिये कर्मचारी की राय पहले लेना आवश्यक नही है। यह भी निर्णय हुआ कि संविधान के अनुच्छेद ३०९ के अन्तर्गत कार्य करते हुए राज्यपाल के अधिकार इतने विस्तृत हैं कि वह गतकालिक प्रभाव वाले नियम भी बना सकते है। ऐसे मामलो मे अनुच्छेद ३२० (३) (ग) भी लागू नहीं होता। यह अनुच्छेद अनुशासनात्मक कार्यवाही के मामलो मे लोक सेवा आयोग की सलाह लेने से संबंधित है। *अनिवार्यत सेवानिवृत्ति का मामला अनुशासनात्मक कार्यवाही का मामला नहीं है जिस पर संविधान का अनुच्छेद ३२० (३) (ग) लागू होता हो।*[3] इसके अतिरिक्त सरकारी नीति पर अग्रसर होते हुए अधिवार्षिकी आयु तक पहुचने से पहले आनुपातिक पेंशन पर सेवानिवृत करने का आदेश, सामान्य क्रम म सेवानिवृत्ति (रिटायरमेन्ट) है और वह शास्ति रूप नहीं है।[4] इसी प्रकार ५५ साल की आयु

१ के श्यामा राव बनाम मसूर सरकार, ए आई आर १९६३ मसूर २०८

२ राम अवतार पाडे बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर १९६२ इलाहाबाद ३२८

३ चितौर वारादराजा बनाम ट्रावन कौर कोचीन सरकार, ए आई आर १९५३ ट्रावन कौर कोचीन १४०, रामाधारसिंह बनाम बिहार सरकार ए आई आर १९५४ पटना १८७

४ मुंशीराम बनाम मध्यभारत सरकार ए आई आर १९५४ मध्यभारत ५४, केवलमल बनाम हुतराम ए आई आर १९५२ राजस्थान १७, प्रीतमसिंह बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९५८ पंजाब १८९

मामला द्वारा निर्धारित उपरोक्त सिद्धान्त ऐसे मामलों में लागू हुआ है जिसमें सरकार अपने कर्मचारी को लोक हित की दृष्टि से रिटायर करना चाहती थी। इस वाद में प्रशासनिक कारणों से राज प्रमुख ने आई जी पुलिस को अधिवार्षिक आयु से पहले सेवानिवृत्त कर दिया। प्रार्थी का मुख्य तर्क यह था कि इस किस्म की सेवानिवृत्ति संविधान के अनुच्छेद ३११ की परिभाषा में नौकरी से हटाया जाना हो गया और इस कारण अवैध थी। **श्यामलाल** के मामले में नियत किये हुए परीक्षण को लागू करते हुए अधिवक्ता अब तक अर्जित किये गये लाभ का अधिकारों की क्षति हुई है न्यायालय ने व्यक्त किया कि आई जी पी को पूरी पेंशन दी गई है। उसके द्वारा अब तक अर्जित किये हुए लाभ की हानि का कोई प्रश्न नहीं है। नियमानुसार बिना पेंशन दिये यदि रिटायर करने का प्रावधान होता तो यह मान्यता देने का कुछ कारण हो सकता था कि सेवानिवृत्ति बतौर सजा थी। किन्तु चूंकि सेवानिवृत्ति नियमानुसार पेंशन पर ही हो सकती है मौजूदा वाद में पूरी पेंशन अधिकारी को स्वीकृत की गई है ऐसी दशा में सेवानिवृत्ति स्पष्टतया शास्ति स्वरूप नहीं है। जबकि तात्कालीन शासन के प्रावधानों के अन्तर्गत सरकार ने एक आदेश निकाला कि प्रार्थी की सेवा में ११ महीने और २० दिनों की बढ़ोतरी दी जाय। परन्तु लगभग एक पखवाड़े के भीतर सरकार ने एक दूसरी अधिसूचना जारी करके गत अधिसूचना को तत्कालिक प्रभाव से वापिस ले लिया। उसके फलस्वरूप प्रार्थी को पद से मुक्त कर दिया। यह निर्णय हुआ कि सरकार ने बाद की अधिसूचना द्वारा अपने पहले आदेश को वापिस ले लिया और उस प्रसनिक कर्मचारी को संविधान के अनुच्छेद ३११ द्वारा गारंटी किये गये सुनवाई के कोई भी अवसर नहीं दिये गए अतः वह कार्य प्रत्यक्ष रूप में गलत था।[1]

**सरकार की नीति के अनुसार सेवानिवृत्ति संविधान के विपरीत नहीं**—जबकि राज्य सरकार ने अपनी अधिसूचना द्वारा सेवानिवृत्ति की आयु ५८ से घटा कर ५५ वर्ष करदी। इस घटोतरी का कारण सार्वजनिक प्रशासन की कार्य कुशलता उत्पन्न करने एवं आम भलाई में प्रयत्न होना था। यह निर्णय हुआ कि इस मामले में अनुच्छेद ३११ आकर्षित नहीं होता।[2] न्यायालय ने यह भी व्यक्त किया कि राज्यपाल को सेवा नियमों को बदलने की इकतर्फा स्वतन्त्रता है और इसके लिये कर्मचारी की राय पहले लेना आवश्यक नहीं है। यह भी निर्णय हुआ कि संविधान के अनुच्छेद ३०६ के अन्तर्गत कार्य करते हुए राज्यपाल के अधिकार इतने विस्तृत हैं कि वह पश्चात्वर्ती प्रभाव वाले नियम भी बना सकते हैं। ऐसे मामलों में अनुच्छेद ३२० (३) (ग) भी लागू नहीं होता। इस अनुच्छेद अनुशासनात्मक कार्यवाही के मामलों में लोक सेवा आयोग का परामर्श लेने से [illegible] अनिवार्य सेवानिवृत्ति का मामला अनुशासनात्मक कार्यवाही का मामला नहीं है जिस [illegible] का अनुच्छेद ३२० (३) (ग) लागू होता हो।[3] इसके अतिरिक्त सरकारी नीति पर [illegible] अधिवार्षिकी आयु तक पहुंचने से पहले आनुपातिक पेंशन पर सेवानिवृत्त करने का [illegible] क्रम में सेवानिवृत्ति (रिटायरमेन्ट) है और वह शास्ति रूप नहीं है।[4] इसी प्रकार ५५ [illegible]

---

१ के शामा राव बनाम मैसूर सरकार, ए आई आर. १९६३ मैसूर ३०८

२ राम अवतार पाण्डे बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर १९६२ [illegible]

३ चित्तौड़ वारादराजा बनाम ट्रावनकोर कोचीन सरकार, ए आई आर [illegible] कोचीन १६०, रामआधारसिंह बनाम बिहार सरकार ए आई आर. १९५६ [illegible]

४ मुंशीराम बनाम मध्यभारत सरकार ए आई आर १९५४ मध्यभारत ३१, [illegible] हतराम ए आई आर १९५२ राजस्थान १७, प्रीतमसिंह बनाम [illegible] १९६८ पंजाब १८६

(३) किसी इकरार के अंतर्गत किसी कर्मचारी की सेवा ऐसे इकरार की शर्तों के अनुसार समाप्त करना, या

(४) किसी ऐसे राज्य कर्मचारी की सेवा जो एकीकृत राजस्थान राज्य में चुना या संविलीन नहीं किया जा सका समाप्त करना।

नियम १४ का स्पष्टीकरण (२) यह प्रावधान करता है कि यदि किसी व्यक्ति की एकीकृत राजस्थान राज्य में किसी पद पर चुनाव अथवा संविलीन नहीं हो सकने के अतिरिक्त किसी आधार पर सामयिक अस्थायी नियुक्ति हुई है और उसके पश्चात उसे नौकरी से छुट्टी (डिसचार्ज) दे दी जाती है तो ऐसा डिसचार्ज नौकरी से हटाया जाना माना जायगा।

शब्द 'हटाया जाना' या 'बर्खास्तगी' यहां पर परिभाषित नहीं हुए हैं। सामान्य सम्भाषण में उक्त शब्दों का तात्पर्य प्रायः किसी व्यक्ति के पद समाप्ति से है। किसी को उसके पद से हटाने या बर्खास्त करने का प्रभाव उसे उसके पद से डिसचार्ज (छुट्टी देना) होता है उस अर्थ में उक्त शब्दों में राज्य कर्मचारी की प्रत्येक प्रकार से सेवा समाप्ति आ जाती है। अनुच्छेद ३११ (२) प्रभावित रूप में निर्दिष्ट करता है कि किसी राज्य कर्मचारी की सेवा इस प्रकार समाप्त करने से पहले उसे ऐसी सेवा समाप्ति के विरुद्ध कारण बताने का उचित अवसर दिया जाना चाहिये। नौकरी से हटाने से निःसन्देह सेवा समाप्त हो जाती है, परन्तु हर प्रकार की सेवा समाप्ति बर्खास्तगी या हटाया जाना नहीं होता। ऊपर उल्लेख किया गया स्पष्टीकरण १ (vii) देखने से विदित होगा कि सेवा समाप्तियों की कई किस्मों को नौकरी से हटाना नहीं माना जाता। अनुच्छेद ३११ सेवा समाप्ति के समस्त मामलों में लागू नहीं होता।[1] हटाने की कार्यवाही में यह अर्थ आ जाता है कि अधिकारी किसी प्रकार से लाछनीय अथवा अपूर्ण है जिसका तात्पर्य यह है कि वह किसी दुराचरण का दोषी है या उसमें सेवा कार्य करने की वांछित योग्यता, समर्थता या लगन का अभाव है। ऐसी परिस्थितियों में नौकरी से हटाने की कार्यवाही का कारण एवम् औचित्य उस अधिकारी के व्यक्तिगत आधार पर स्थित है।[2] नौकरी से हटाया जाना भविष्य में राज्य में नौकरी मिलने के लिए अयोग्यता नहीं है जब कि बर्खास्तगी सामान्यतया राज्य में भविष्य में नौकरी के लिये अयोग्यता होना है। इसलिये चाहे काम में दिये गये प्राकृतिक शब्द बर्खास्तगी और हटाये जाने का अर्थ अपनाये जावें अथवा नियम १४ के स्पष्टीकरण (१) (vii) में लिखित इन शब्दों के सीमित अर्थों को मान्यता दी जावे, जहां तक स्थायी या अस्थायी (निश्चित अवधि के लिए नियुक्त हुये) कर्मचारियों से संबंध है नतीजा एक ही होगा अर्थात स्पष्टीकरण १ (vii) में दिए गए चार वर्गों के अतिरिक्त किसी कारणवश राज्य कर्मचारी को सेवा से अलग करना नियम १४ (६) एवं अनुच्छेद ३११ के अंतर्गत हटाया जाना माना जावेगा।[3] जब कि एक राज्य कर्मचारी इस आधार पर नौकरी से हटा दिया गया कि उसने एक ऐसे व्यक्ति को डाक्टरी प्रमाण पत्र दे दिया जिसकी दृष्टि दोष पूर्ण नहीं थी,[4]

---

१ सतीशचन्द्र बनाम भारतीय संघ, ए आई आर १९५३ सर्वोच्च न्यायालय २५०, एम एन एस सेठा बनाम मैसूर राज्य, ए आई आर १९६८ मैसूर ११६ भी देखें

२ श्यामलाल बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५४ सर्वोच्च न्यायालय ३६९।

३ मोतीराम बनाम उत्तर-पूर्वीय सीमांत रेलवे, ए आई आर १९६४ सर्वोच्च न्यायालय ६००

४ डा० ईश्वरनारायण सिन्हा बनाम भारतीय संघ, ए आई आर. १९५७ इलाहाबाद ४३९

**श्यामलाल**[1] के मामले में दी गई अभिव्यक्ति के पश्चात इस प्रश्न का तयशुदा मान ( कि अनुच्छेद ३११ (२) तभी लागू होता है जब किसी अधिकारी की सेवाएं उसके व्यक्ति के आधार पर समाप्त की जाती है। सर्वोच्च न्यायालय के अनुसार किसी अधिकारी के विरुद्ध कोई आरोप अथवा चार्ज जिनको अनुमानत वह अधिकारी गलत साबित कर सकता है या जिनका स्पष्टीकरण कर सकता हो, लगाना अनुच्छेद ३११ (२) को आकर्षित करता है चाहे उसका कारण दुराचरण अथवा कार्यपालन की योग्यता, क्षमता या इच्छा का अभाव हो अथवा दूसरे शब्दों में शारीरिक या मानसिक अदक्षता या असमर्थता हो। अत इसका तात्पर्य यह हुआ कि जब कोई अधिकारी स्थायी रूप से शारीरिक कारणों से असमर्थ हो जाता है—डाक्टरी प्रमाण-पत्र या कोई अन्य आधार पर—तो उसको सुनवाई का अवसर देने के पश्चात ही आदेश जारी हो सकता है।[2]

**परीक्षणार्थी की सेवा समाप्ति**—नियम १४ के स्पष्टीकरण (१) (vii) (क) के अनुसार परीक्षण पर नियुक्त किये गये सरकारी कर्मचारी की सेवा समाप्ति जो उसकी नियुक्ति की शर्तों या नियमों या परीक्षण पर लागू आदेशों के अनुसार परीक्षण के मध्य में अथवा अंत में की गई हो उसको सेवा से पृथक करना नहीं माना जायगा। चूंकि परीक्षण का ध्येय कर्मचारी के आचरण एवं योग्यताओं की परीक्षा लेना मात्र होता है सेवा के इकरार में सामान्यतया ६ महीनों से एक वर्ष तक की अवधि परीक्षण काल की निर्धारित की जाती है अथवा यह भी हो सकता है कि इकरारनामे में कोई अवधि बिलकुल नहीं दर्शाई गई हो। एक प्रश्न यह उठ सकता है कि क्या किसी परीक्षणार्थी को जो परीक्षण काल समाप्त हो जाने के पश्चात भी बिना पूर्व पद पर लौटाये जाने के उसी पद पर जारी रहता है नौकरी में पक्का किया जाना अथवा पक्का हो जाने की तरह शुमार किया जाने का हक है। सर्वोच्च न्यायालय ने एक वाद में[3] इस प्रश्न पर विस्तृत विचार किया और इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि परीक्षणार्थी को पक्का किये जाने का कोई हक नहीं है न उसका पक्का किया जाना शुमार ही किया जा सकता है। किसी स्थायी पद के लिये पात्र मात्र होने से परीक्षणार्थी कोई श्रेष्ठतर स्थिति में नहीं होता। इतना होने के बावजूद भी जैसा कि सर्वोच्च न्यायालय ने **धींगरा** के वाद में[4] निर्देशित किया है परीक्षणार्थी को संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) की आवश्यकताओं का पालन किये बिना दुराचरण के लिये दण्डित नहीं किया जा सकता। परिस्थितियों के अनुसार समय समय पर परीक्षण काल बढ़ाने का अधिकार सर्वथा राज्य सरकार को है।[5] परन्तु यदि किसी परीक्षणार्थी को किसी विशेष अपराध या दुराचरण के कारण डिसचार्ज (पृथक) किया जा रहा है तो वह सेवा से पृथक करना माना जावेगा और इसलिए सरकार के लिए आवश्यक होगा कि उसे सुनवाई का अवसर प्रदान करें।[5]

---

१ श्यामलाल बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५४ सर्वोच्च न्यायालय ३६९
२ बसु भारत का संविधान (अंग्रेजी) तृतीय संस्करण जिल्द II ४८२
३ सुखबंससिंह बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय १७११ यह भी देखिये—हाट बल प्रकोटसिंह बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५७ सर्वोच्च न्यायालय ८८६, जिसमें ग्रेडेशन सूची में एक इन्द्राज की ध्वनि से कि वह अधीनस्थ सेवा में परीक्षार्थी के रूप में शुमार किया जा रहा है न्यायालय ने निर्णय दिया कि यद्यपि उसने अधीनस्थ सेवा में लगभग ८ वर्षों तक कार्य किया है एवं अन्य १० वर्षों तक वह राज्य सेवा में था तो भी वह अधीनस्थ सेवा में परीक्षणार्थी ही समझा जायगा।
४ पुरुषोत्तमलाल धींगरा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६
५ मध्य प्रदेश सरकार बनाम अमृतलाल ए आई आर १९५ उडीसा २९ यह भी देखिये गोपी किशोर बनाम बिहार सरकार ए आई आर १९५५ पटना ३७२

जब कि किसी परिवीक्षार्थी की सेवाएं भ्रष्टाचार एव असन्तोषजनक कार्य के आधार पर[1] अथवा शारीरिक अयोग्यता के कारण[2] अथवा अपने आचरण के कारण अथवा विभागीय परीक्षा पास नहीं कर सकने के कारण[3] समाप्त की गई तो यह निर्णय हुआ कि उसको हटाया जाना स्पष्टतया शास्ति स्वरूप था और इसलिए उसे संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) का संरक्षण प्राप्त करने का अधिकार था।

यह भी भली भांति निश्चित है कि परीवीक्षा पर रखे गये राज्य कर्मचारी को डिस्चार्ज (पृथक) किया जा सकता है और जब कि उसकी सेवाएं शास्ति रूप में नहीं अपितु नियमानुसार समाप्त की जाती हैं तो उसका डिसचार्ज अनुच्छेद ३११ (२) की परिभाषा में पदच्युतता या नौकरी से हटाया जाना नहीं होगा न उस अनुच्छेद के प्रावधान ही लागू होंगे। परीक्षार्थी को अपने पद पर स्थित रहने का कोई स्वत्व नहीं है और उसकी नियुक्ति की शर्तों के अन्तर्गत एवं मामलों पर लागू होने वाले नियमों के अधीन रहते हुए वह परीवीक्षा काल में किसी भी समय डिसचार्ज किया जा सकता है।[4]

**अस्थाई सरकारी कर्मचारियों की सेवा समाप्ति** – नियम १८ के स्पष्टीकरण (१) (iii) के अनुसार किसी संविदा द्वारा नियुक्त हुए कर्मचारियों के अतिरिक्त नियुक्ति काल समाप्त होने पर अस्थाई कर्मचारियों की सेवा-समाप्ति को नौकरी से हटाया जाना नहीं माना जाता। **सतीशचन्द्र** के वाद में[5] सर्वोच्च न्यायालय ने व्यक्त किया कि नौकरी स्थाई होना है तो कुछ वैधानिक शर्तें होनी चाहिये परन्तु उस प्रकार के प्रभाव में अस्थाई तौर में कार्य पर लगाए हुए अस्थाई कर्मचारियों के साथ अन्य नियोक्ताओं की भांति सरकार बिना संविदा (कान्ट्रेक्ट) करने में स्वतन्त्र है। मुख्यतया इस सिद्धान्त को यों रखा जा सकता है कि जब कि किसी कर्मचारी की किसी सेवा संविदा की स्पष्ट या गर्भित शर्तों के अन्तर्गत अथवा सेवा शर्तों पर लागू होने वाले नियमों के अन्तर्गत किसी पद या पद विशेष पर स्वत्व है तो उस कर्मचारी की सेवा समाप्ति या पदावनति अपने आप में एव प्रथम अवलोकन में शास्ति होता है, क्योंकि इसका प्रभाव उसके उस पद पर अथवा पंक्ति पर स्थित रहने और उससे सम्बन्धित वेतन एव अन्य उपलब्धियों प्राप्त करने के अधिकार को क्षति करना माना है। परन्तु यदि कर्मचारी को अपने पद पर कोई स्वत्व नहीं है जैसा कि अस्थायी तौर पर या परीक्षण पर की गई नियुक्ति में होता है और जिसकी अस्थाई सेवा पर पद अब स्थाई नौकरी नहीं बना है ऐसे कर्मचारियों की सेवा-समाप्ति उसको किसी स्वत्व से वंचित नहीं करती और इसलिए अपने आपमें सजा नहीं है। किसी राज्य कर्मचारी की सेवा समाप्ति शास्ति के रूप में है या नहीं इसको तय करने के लिए एक परीक्षण यह मालूम करना है कि यदि सेवा इस

---

१ बिहार सरकार बनाम गोपीकिशोर प्रसाद ए आई आर १९६० सर्वोच्च न्यायालय ६८९
२ डा० कालाराम आनन्द बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५९ इलाहाबाद ३३०
३ डूंगरसिंह बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर १९५५ नागपुर १०७
४ राजाराम बनाम सरकार, ए आई आर १९५८ इलाहाबाद १४१ विपरीत राय के लिए देखिये—ए आई आर १९६० कलकत्ता १८ तथा—ए आई आर १९६२ मनीपुर ७५
५ राजेन्द्र चन्द्र बनर्जी बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६ सर्वोच्च न्यायालय १५५२
६ सतीशचन्द्र आनन्द बनाम भारतीय संघ, ए आई आर. १९५८ सर्वोच्च न्यायालय २५०

प्रकार समाप्त नहीं की जाती तो क्या उस कर्मचारी को उक्त पद धारण करने का स्वत्व प्राप्त था। स्थाई रूप से मौलिक पद अथवा नियत अवधि के अस्थाई पद अथवा अजस्थायी तौर पर पद धारण करने वाला को अपने पदों पर स्वत्व होता है। अत धींगरा के बाद में सर्वोच्च न्यायालय ने व्यक्त किया कि यदि उसे पद पर स्वत्व था तो उसकी सेवा समाप्ति अपने आप में सजा होगी और वह अनुच्छेद ३११ द्वारा प्रदत्त संरक्षण पाने का अधिकारी है। इस प्रकार से इसी तरह को या प्रस्तुत कर सकते हैं कि यदि सरकार को किसी स्पष्ट या गर्भित संविदा द्वारा अथवा नियमों के अन्तर्गत किसी भी समय सेवा समाप्ति का अधिकार है तो संविदा या नियमों द्वारा निर्धारित तरीके से ऐसी सेवा समाप्ति प्रथम अवलोकन में एवं स्वयं में सजा नहीं है और संविधान के अनुच्छेद ३११ के प्रावधान इस पर लागू नहीं होंगे।

इस प्रकार जब कि किसी अस्थायी राजकीय कर्मचारी की सेवाएं छटनी के कारण समाप्त की गई[2] अथवा पद उन्मूलन के कारण[3] अथवा सरकारी व्यवस्था की समाप्ति होने के कारण[4] अथवा कर्मचारी वर्ग की समाप्ति के कारण[5] अथवा कानून में किसी विषय को हटा दिये जाने कारण[6] अथवा विध्वंसक कार्यवाहियों में भाग लेने के कारण,[7] अथवा उसे अतिरिक्त (सरप्लस) घोषित किये जाने से[8] अथवा उसके पूर्व चरित्र से असन्तुष्ट होने के कारण अथवा भूतपूर्व कैदी होने के कारण और नियुक्ति के पश्चात इस गलती से अवगत होने से,[10] तो निर्णय हुआ कि सेवा समाप्ति बतौर सजा नहीं थी और इस वजह से राज्य कर्मचारी को संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) में दिये गये संरक्षण का अधिकार नहीं था। सामान्य न्याय के सिद्धान्त भी लागू नहीं हो सकते।

इसके विपरीत अस्थायी पद पर काम कर रहे कर्मचारी की सेवा किसी भी समय नोटिस देकर कि अब उसके नौकरी की आवश्यकता नहीं है समाप्त की जा सकती है।[11] नियुक्ति अधिकारी के लिए कोई कारण प्रकट करना आवश्यक नहीं है। अत जबकि एक महिने का नोटिस देकर इस आधार पर सेवा समाप्त की गई कि वह पद के लिए उपयुक्त नहीं है[12] अथवा लोक सेवा आयोग

---

१ पुरुषोत्तम लाल धींगरा बनाम भारतीय संघ, ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६
२ के एन श्री निवासन् बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ४१६
३ ब्रजनन्दन बनाम बिहार सरकार, ए आई आर १९५५ पटना ३५३
४ महेश्वरी प्रसाद बनाम रीजनल ई ओ ए आई आर १९५७ पटना ५५५
५ अब्दुल कादर बनाम सरकार ए आई आर १९५७ हैदराबाद १२
६ गोपाल नारायण मिश्र बनाम रीजनल ऐपीलेट कमेटी ए आई आर १९६५ इलाहाबाद २५२
७ पी वाला कौशल बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय २३२
८ बलबीरसिंह बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर १९५५ नागपुर २८९
९ के एम सुगया प्रसाद बनाम केरल सरकार ए आई आर १९६५ केरल १९
१० ईश्वरी प्रसाद बनाम राजस्थान सरकार, १९६५ आर एल डब्ल्यू ७
११ अहमद शेख बनाम डिविजनल एफ ओ ए आई आर १९५७ जम्मू कश्मीर ११
१२ गुलाम एहमद बनाम आई जी पी ए आई आर १९५९ जम्मू कश्मीर १३६

जब कि एक राज्य कर्मचारी का स्थानान्तरण अन्य स्थान पर किया गया, उसने डाक्टरी आधार पर रियायती अवकाश मांगा। उसे ऐसे अवकाश में वृद्धियें स्वीकृत हुई। तत्पश्चात अवकाश और अधिक बढ़ाने का उसका प्रार्थना पत्र अस्वीकार कर दिया गया। उसे पुन आदेश हुआ कि कार्य-ग्रहण करले वर्ना उसकी नौकरी समाप्त की जाना समझली जायेगी। यह निर्णय हुआ कि उसकी सेवा समाप्ति बतौर सजा नही था और उसमे सामान्य न्याय के सिद्धान्त लागू करना आवश्यक नही था।[1] परन्तु जब कि एक राज्य कर्मचारी को सूचित किया गया कि चूंकि वह अपना तमाम अर्जित अवकाश खत्म करने के बाद भी नौकरी मे गैर हाजिर रहता रहा है इसलिए उसकी नियुक्ति समाप्त की जाना मानली जायगी किन्तु नौकरी समाप्त करने की आज्ञा वास्तव में जारी नही हुई। यह निर्णय हुआ कि सरकार उसकी सेवा समाप्त कर सकती है परन्तु जब तक वह ऐसा नही करे तब तक उसे सरकारी कर्मचारी ही मानना पड़ेगा और जो वेतन एवं उपलब्धियां उसे देय हैं वह चुकानी चाहिये।[2]

**इकरार के अन्तर्गत सेवा समाप्ति**—नियम १४ के स्पष्टीकरण (१) (vii) (ग) प्रावधान करता है कि किसी संविदा के अन्तर्गत नियुक्त किये गये राज्य कर्मचारी की सेवा, उक्त संविदा की शर्तों के अनुसार समाप्त कर दी जावे तो वह दण्ड नही समझा जावगा। अस्थायी कर्मचारियों के साथ भी नौकरी की विशेष संविदा निर्माण करने में सरकार स्वतन्त्र है[3] परन्तु सेवा की ऐसी शर्तें संविधान से असंगत नही होनी चाहिये।[4] ऐसे मामलों में संविदा की शर्तें राज्य सरकार पर भी लागू होती है।[5] परन्तु यदि कोई मनुष्य राज्य सरकार के सामान्य कार्य मानने में अपने आपको बांध लेता है तो जो शर्तें वध हो वे उस पर लागू होना मानली जवेगी। जब कि किसी अस्थायी कर्मचारी की नियुक्ति एक निश्चित काल के लिए हुई तो उस अवधि के समाप्त होने पर उसकी नियुक्ति का अन्त हो जायगा और उसे एक महिने का नोटिस देना आवश्यक नही होगा। केवल उन मामलो में जिनमें अस्थायी नौकरी अनिश्चित काल के लिए है एक महिने का नोटिस देने का प्रश्न आयेगा।[7] इकरार नामे के अनुसार सेवा समाप्ति बतौर सजा नही होती उसके लिये कोई विशेष कार्य प्रणाली भी आवश्यकता नहीं है[8] परन्तु जब कि दुराचरण के लिए कार्यवाही की जाती है और एक व्यक्ति को जांच के बाद सेवा से पृथक किया जाता है यद्यपि संविदा की शर्तों के अनुसार किसी भी ओर से एक महिने का नोटिस देकर

---

१ डा० परमानन्द बनाम जिला बोर्ड ए आई आर १९६२ पटना ४५२
२ जतीन्द्र मोहन साहू बनाम सचालक स्वास्थ्य सेवाए ए आई आर. १९६३ कलकत्ता ६०८
३ शारदा प्रसाद बनाम एकाउन्टेन्ट जनरल, ए आई आर १९५५ इलाहाबाद ४९६
४ पतित पावन बोस बनाम कमीश्नर ए आई आर १९५७ कलकत्ता ७२०
५ सतीशचन्द्र बनाम भारतीय सघ ए आई आर. १९५३ सर्वोच्च न्यायालय २५०
६ फकीरचन्द बनाम एम चक्रवर्ती, ए आई आर १९५४ कलकत्ता ५६६
७ योगम गौरीसिंह बनाम भारतीय गणतन्त्र, ए आई आर १९६२ मनीपुर ५२
८ रणजीत घोष बनाम दामोदर घाटी निगम, ए आई आर. १९६० कलकत्ता ५४९, मोहनलाल शर्मा बनाम मध्य प्रदेश सरकार, १९५७ मध्य प्रदेश १३३, गंगाधर गुरुसिद्दप्पा बनाम भारतीय सघ, ए आई आर १९६३ मैसूर १९३ वामन बालकृष्ण बनाम कलेक्टर केन्द्रीय आबकारी, ए आई आर १९५९ बम्बई १४२, आर एल गुप्ता बनाम हिमाचल प्रदेश सरकार, ए आई आर. १९५४ हिमाचल प्रदेश १, अनन्तराम बनाम ए एन दीक्षित

उस व्यक्ति के स्तर तक जो दोषी कर्मचारी के विरुद्ध आक्षेप सिद्ध करना अपने कर्त्तव्य का भाग समझता है। उसे न्यायाधीश के समान निर्लिप्तता से व्यवहार करना चाहिये क्यों कि वह वैसा प्रतिष्ठित कर्त्तव्य पालन करना प्रकट कर रहा है।

राज्य सरकार एवं अनुशासन प्राधिकारी जिनको राज्य कर्मचारी को दंडित करने का अधिकार है उसके विरुद्ध अंतिम कार्यवाही करने से पूर्व साधारणतया, जांच करने की शक्ति अपने अधीनस्थ अधिकारियों को दे सकते हैं। जब कि मुख्य न्यायाधीश ने उच्च न्यायालय के पंजीयक के विरुद्ध किये गये अभियोगों की जांच करने के लिये उच्च न्यायालय के न्यायाधीश को नियुक्त किया तो यह विवाद किया गया कि मुख्य न्यायाधीश स्वयं को इस मामले में जांच करनी चाहिये था। यह निर्णय हुआ कि अभियोगों में जांच करने का कार्य अन्य न्यायाधीश को सुपुर्द करने में मुख्य न्यायाधीश सक्षम था।[1]

हाल ही के एक वाद में,[2] सरकार के शासन सचिव ने अभियुक्त के विरुद्ध आरोप बनाये और डिप्टी हाई कमीश्नर को एक जांच अधिकारी नियुक्त करने का आदेश दिया। दोषी कर्मचारी को आदेश दिया कि वह अपना लिखित उत्तर डिप्टी हाई कमीश्नर द्वारा चुने गये अधिकारी के समक्ष प्रेषित करे। जांच अधिकारी ने अपनी रिपोर्ट भारत सरकार को भेजी और लोक सेवा आयोग से परामर्श लेने के पश्चात कर्मचारी को सेवा से पदच्युत कर दिया गया। एक प्रश्न उठा कि क्या जांच अधिकारी की नियुक्ति अथवा चुनने का अधिकार किसी को प्रत्यायुक्त (डेलीगेट) किया जा सकता था। फैसला हुआ कि वास्तव में कोई प्रत्यायुक्ति हुई ही नहीं। जिस प्राधिकारी का कर्त्तव्य निर्णय पर पहुँचने का था वह सामग्री एकत्रित करने के लिए किसी व्यक्ति को नियुक्त कर सकता था। यह तो केवल कार्य प्रणाली का मामला हुआ। जब तक वह प्राधिकारी सुनवाई करने एवं एकत्रित सामग्री पर अपना दिमाग लगाने और स्वयं नतीजे पर पहुँचने के अपने कर्त्तव्य का त्याग नहीं देता तब तक सामग्री एकत्रित करने के लिये की गई नियुक्ति में कोई आपत्ति नहीं हो सकती। यदि सरकार के शासन सचिव ने जांच अधिकारी स्वयं मनोनीत करने के बजाय किसी अन्य द्वारा चुने हुए व्यक्ति को सामग्री एकत्रित करने का कार्य सुपुर्द करने के लिए कहा है तो इसका कोई अपवाद नहीं लिया जा सकता। एक अन्य मामले में जब कि जांच समिति का गठन डिवीजनल अभियन्ता के स्थान पर सहायक अभियन्ता ने किया तो निर्णय हुआ कि रिपोर्ट मूल्यहीन नहीं हुई और उस पर कार्यवाही की जा सकती थी।[3]

**प्रारंभिक जांच में तफतीश करने वाले अधिकारी द्वारा जांच होना निषेध नहीं —** आरोप सकलन करने से पूर्व अनुशासन प्राधिकारी प्रारम्भिक जांच करवा सकता है और तथ्यों का पता लगाने के पश्चात आरोप बना सकता है। यदि उसने तथ्यों का पता लगाने के लिये किसी अन्य को नियुक्त किया है तो वही व्यक्ति जांच अधिकारी भी नियुक्त किया जा सकता है। जब कि प्रार्थी ने आरक्षी महानिरीक्षक की आज्ञा पर इस आधार पर प्रहार किया कि चूं कि जांच अधिकारी उसके विरुद्ध में पक्षपात रखने वाला था वह जांच के लिये योग्य नहीं था तो यह फैसला हुआ कि एक विशेष अधिकारी जिसने आरोपित अधिकारी के विरुद्ध विभागीय जांच करने का निर्णय

१ प्रफुल्ल कुमार बनाम मुख्य न्यायाधीश कलकत्ता, ए आई आर १९५४ सर्वोच्च न्यायालय २८५
२ ए एम सेल्ही बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६८ दिल्ली २६
३ मदनसिंह बनाम भारतीय सरकार आई एल आर १९६१ राजस्थान ६३

तन म पहल प्रारभिक जाच म था वा विभागीय जाच करन स रोका नहीं जा सकता, न उसको आरोपित अधिकारी के विरुद्ध किसी प्रकार पक्षपात सूचक हो मान सकते हैं।[1] इसी प्रकार जब यह तय किया गया कि एक विशेष अधिकारी जाच समिति म बैठने के योग्य नहीं था क्योंकि पहले की तथ्य शोधक समिति (फैक्ट फाइन्डिंग कमेटी) का सदस्य होने के नाते उसने मामले का निर्णय पूर्व निश्चित कर रखा था और वह समस्त घटना का गवाह भी था। कहना दूसरा कि गत वातान तथ्य शोधक समिति के सदस्या म स एक सदस्य पूर्व जन मात्र से विभागीय जाच म जाच समिति म बैठने के लिये वह स्वतः अयोग्य नहीं होता।[2]

अनुशासन प्राधिकारी केवल जाच संचालन करन का अधिकार सुपुर्द कर सकता है परन्तु जो अधिकार उसको अनुशासन प्राधिकारी का हैसियत से है वह सुपुर्द नहीं किये जा सकते।[3] यह नया प्रावधान बनाकर उस पर अपना निर्णय नहीं ले सकता न वह उस प्राधिकारी पर निर्णय ले सकता है जो सभी बनाया हो नहीं गया।[4] जाच समिति की किसी अन्य व्यक्ति का जाच अधिकारी नियुक्त नहीं कर सकती क्योंकि ऐसा प्रत्यायुक्ति एक प्रतिप्रत्यायुक्ति है।[5]

**(५) उप नियम (५)–पैरवी के लिये व्यक्तियों की सहायता**–यह उप नियम प्रावधान करता है कि अनुशासन प्राधिकारी अपना मामला जाच अधिकारी के सामने निम्न लिखित व्यक्तियों द्वारा प्रस्तुत कर सकता है —

(क) सरकारी व्यक्ति जो वकील न हो, अथवा

(ख) सरकारी व्यक्ति जो वकील हो। यदि किसी सरकारी अभियोजक (पब्लिक प्रासीक्यूटर) या अभियोजन निरीक्षक या अभियोजन सहायक निरीक्षक की नियुक्ति अनुशासन प्राधिकारी करता है तो वह कानूनी वकील माना जावेगा।

दूसरी तरफ राज्य कर्मचारी भी अपना प्रतिवाद जाच अधिकारी के सामने निम्न व्यक्तियों द्वारा प्रस्तुत करवा सकता है—

(क) अनुशासन प्राधिकारी के अनुमोदन से किसी अन्य राज्य कर्मचारी की सहायता से अथवा

(ख) वकील द्वारा यदि अनुशासन प्राधिकारी द्वारा सरकारी व्यक्ति भी वकील है अथवा

(ग) वकील द्वारा यदि मामले की परिस्थितियों को देखते हुए, अनुशासन प्राधिकारी ने इसके लिये अनुमति न दी हो।

राज्य कर्मचारी वकील द्वारा अपना प्रतिनिधित्व करने का दावा अधिकार रूप में नहीं कर सकता। सारी अधिकारी को वकील द्वारा प्रतिनिधित्व करने की अनुमति देना अनुशासन प्राधिकारी के स्वविवेक पर छोड़ दिया गया है। अतः ऐसी कानूनी सहायता जब म अस्वीकार कर

---

१ गोविन्द शकर बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर. १९६३ मध्य प्रदेश ११५

२ श्रीकान्त उपाध्याय बनाम भारतीय सरकार, ए आई आर १९६ पटना ८

अब्दुल रहीम बनाम मुख्य अभियन्ता आबकारी ए आई आर. १९६४ आन्ध्र प्रदेश ४०३

४ मुन्ना राय बनाम मुख्य शासन सचिव ए आई आर १९६४ मैसूर २०१

५ मानन्द नारायण बनाम मध्य प्रदेश सरकार, ए आई आर, १९६८ मध्य प्रदेश ३१८

निर्णय पहले ही दे दिया है।[1] यद्यपि आरोप में प्रस्तावित शास्ति सम्मिलित है तो भी प्रसनिक कर्मचारी पर शास्ति लागू करने की अंतिम आज्ञा जारी होने से पूर्व सब कार्यवाही को खारिज करने के लिये उत्प्रेषण लेख (सरशियोरेरी) की लिखित आज्ञा (रिट) नहीं दी जा सकेगी।[2]

**अभिकथनों का विवरण**—अभिकथनों का विवरण देने के सबंध में किये गये प्रावधान व्यर्थ नहीं हैं और सहज ही में उनकी उपेक्षा नहीं होनी चाहिये। आरोपित व्यक्ति का जाच अधिकारी द्वारा अभियोगों एवं परिस्थितियों का विवरण देने में चूक हो जाना कुछ विशेष मामलों में फसले को खारिज करने के लिये अच्छा आधार माना जा सकता है। परन्तु जब की आरोप पूर्ण रूप से विस्तृत था और उसमें समस्त आरोपों जिन पर वह आधारित था दर्ज थे। प्रार्थी को दोषी सिद्ध करने में जाच अधिकारी ने उनके अतिरिक्त और किसी परिस्थितियों पर विचार नहीं किया था तो यह निर्णय हुआ कि प्रार्थी का अभिकथनों का विवरण नहीं देना केवल एक ऐसी अनियमितता थी जिसका अभियोग की यथार्थता पर कोई प्रभाव नहीं पड़ा।[3]

**प्रारम्भिक जाच**—प्रारम्भिक जाच यह तय करने के लिये की जाती है कि क्या विधिवत विभागीय जाच करने के लिये प्रथमावलोकन से राज्य कर्मचारी के विरुद्ध कोई मामला बनता है।[4] ऐसी प्रारम्भिक जाच में प्रार्थी को बुलाया जाना बिल्कुल आवश्यक नहीं है। ऐसी जाच केवल अधिकारी के संतोष के लिये होती है। और राज्य कर्मचारी को कोई हक पैदा नहीं होता।[5] प्रारम्भिक जाच दरकनार की जावे तो भी उससे कोई अतिक्रमण नहीं होगी।[6] परन्तु प्रारम्भिक जाच के दौरान जो सामग्री एकत्रित की गई या बनाई है उसका उपयोग राज्य कर्मचारी के विरुद्ध उसको स्पष्टीकरण का अवसर दिये बिना नहीं हो सकता। जब की प्रारम्भिक जाच में लिये गये सात गवाहों के बयान राज्य कर्मचारी को उपलब्ध नहीं कराये गये यद्यपि उनका आश्रय लिया गया, तो निर्णय हुआ कि ऐसा कदम अवैध था।[7]

**लिखित उत्तर प्रस्तुत करने के लिये नोटिस**—अनुशासन प्राधिकारी आरोप-पत्र और अभिकथनों का विवरण राज्य कर्मचारी को भेजते समय एक नोटिस भी भेजेगा। ऐसे नोटिस में अनुशासन प्राधिकारी निर्दिष्ट अवधि में अपना उत्तर पेश करने के लिये कर्मचारी को आदेश देगा। निर्दिष्ट अवधि वाजिब होनी चाहिये। वह पन्द्रह दिनों से एक महिने के बीच की हो सकती है। जबकि राज्य कर्मचारी को आदेश हुआ कि उसी दिन कारण बताव तो न्यायालय ने निर्णय दिया

१ एन मनिक्कम बनाम पुलिस अधिक्षक ए आई आर १९६८ मद्रास ३७८
२ श्री कान्त उपाध्याय बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६० पटना ३८
३ कन्हैया लाल बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर १९५८ राजस्थान १, यह भी देखिये—नत्थाई राय बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५३ पंजाब १३७
४ चम्पत लाल बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६४ सर्वोच्च न्यायालय १८५४
५ मोहम्मद शरीफ खा बनाम ओंकार सिंह, ए आई आर १९५७ इलाहाबाद २१७
६ नगेन्द्र कुमार रौय बनाम कमीश्नर बन्दरगाह ए आई आर. १९५५ कलकत्ता ५६
७ भारतीय संघ बनाम श्री कुलाचन्द्र सिंह ए आई आर. त्रिपुरा २० एस दलमेर सिंह बनाम पेप्सू राज्य ए आइ आर १९५५ पेप्सू ९७

कि उसे उचित अवसर नहीं दिया गया था।[1] आरोपों का उत्तर देने के लिये एक दिन की अवधि अपर्याप्त मानी गयी।[2] परन्तु एक मामले की परिस्थितियों को देखते हुए ६ दिनों का समय अनुचित नहीं माना गया।[3] नोटिस आरोप पत्र एवं अभिकथना के विवरण सहित जवाबी रजिस्ट्री पत्र द्वारा भेजना चाहिये। राज्य सरकार ने अनुशासन प्राधिकारियों के पथ प्रदर्शन के लिये नोटिस आरोप पत्र एवं अभिकथना के विवरण के आदर्श प्रपत्र तय्यार किये हैं।

**जांच किसी भी समय बंद करने का अधिकार**—निर्देश (रेफरेन्स) करने के अधिकार के साथ वापिस लेने का अधिकार आवश्यक रूप में सम्मिलित है।[4] किन्तु ये नियम राज्य कर्मचारी को यह आग्रह करने का अधिकार प्रदान नहीं करते कि उसके विरुद्ध आरम्भ की हुई जांच अन्त पर पहुँचने तक चालू रखी जावे या उसे एक नतीजे पर पहुँचने तक नौकरी में रखा जावे। किसी राज्य कर्मचारी के विरुद्ध की जा रही जांच बंद करने का अधिकार राज्य सरकार को हर समय है।[5] जब कि प्रार्थी को अभियोगों के साथ अभिकथनों का विवरण दिया गया जिनके आधार पर विभागीय जांच नियम १६ के अन्तर्गत प्रस्तावित थी और बाद में राजस्थान सेवा नियमों (आर. एस. आर.) के नियम २४४ (?) के अन्तर्गत उसे सेवा से अनिवार्यतः रिटायर कर दिया गया तो उसने यह विवाद किया कि पहले जांच समाप्त करनी जावे उसके बाद उसे रिटायर किया जावे। न्यायालय ने यह तर्क अस्वीकार किया और निर्णय दिया कि जब कोई व्यक्ति रिटायर हो जाता है अथवा रिटायर कर दिया जाता है तो वह सेवा का सदस्य नहीं रहता न वह कोई प्रशासनिक पद धारण करता है। जब कि सेवा निवृत्ति (रिटायरमेंट) की आज्ञा एक बार प्रभावशील हो जाती है तो उसको पश्चातवर्ती सेवा से पदच्युति अथवा पदच्युति नहीं की जा सकती और इसलिए उसके विरुद्ध कोई जांच नहीं की जा सकती।[6]

**आरोप स्वीकार करना अथवा अस्वीकार करना**—अनुशासन प्राधिकारी नोटिस द्वारा राज्य कर्मचारी से पूछता कि क्या वह आरोपों एवं अभिकथनों को पूर्ण रूप से या आंशिक रूप में स्वीकार करता है और अपराध स्वीकार करता है अथवा वह अभियोग मंजूर नहीं करता और अपराध स्वीकार नहीं करता। यदि राज्य कर्मचारी अभियोगों को स्वीकार करले और जांच नहीं करवाना चाहे तो संविधान के अनुच्छेद ३११ अथवा इन नियमों द्वारा आवश्यक नहीं है कि जांच की जावे।[7] यदि कोई ऐसी स्वीकारोक्ति का सबूत नहीं है तो यह स्पष्ट है कि अधिकारी को जांच अनिवार्यतः करना

---

१ कन्हैया लाल बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर. १९५८ राजस्थान १

२ सुधार रजन बनाम पश्चिम बंगाल सरकार ए आई आर. १९६१ कलकत्ता ६२६ कृष्ण लाल बनाम पंजाब सरकार ए आई आर. १९६५ पंजाब ४४२

३ बम्बई सरकार बनाम अमर सिंह ए आई आर. १९६२ गुजरात २४४

४ आर. मरजयाह बनाम अनुशासन कार्यवाहियों का न्यायाधिकरण ए आई आर. १९६२ आन्ध्र प्रदेश २०४

५ एम एम पांडे बनाम मध्य प्रदेश सरकार एवं अन्य ए आई आर १९६१ मध्यप्रदेश २१२

६ नवल किशोर दुबे बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर. १९६७ राजस्थान ८२

७ रवीन्द्र मोहन बनाम भारतीय संघ शेष, ए आई आर १९६१ त्रिपुरा ३ गंगाराम बनाम एकाउटेंट जनरल ए आई आर. १९६२ बम्बई १२१, करमसिंह बनाम राजनगर कमाण्डर ए आई आर १९६५ जम्मू कश्मीर ४

होगी और जो सामग्री जाच के समय उसके सामने प्रस्तुत की जाव, उन पर निष्कर्ष तक पहुँचे।[1] यदि राज्य कर्मचारी अभियोगो को स्वीकार करले तो ऐसी दशा में जाच नहीं भी की जा सकती है परन्तु नियम १६ (१०) (i) (ख) के अन्तर्गत प्रस्तावित शास्ति के विरुद्ध वह नोटिस पाने का अधिकारी है। जब कि जाच के समय कर्मचारी ने क्षमायाचना की तो निर्णय हुआ कि यह अपराध स्वीकार करना हो गया और जाच आगे जारी रखना आवश्यक नहीं था, परन्तु फिर भी शास्ति की मात्रा के विरुद्ध कारण बताने का अवसर प्राप्त करने का स्वत्व उसे अवश्य था।[2]

यह भी बतादें कि अपराध की तथा कथित स्वीकृति पर जाच त्यागी नहीं जा सकती। जब कि बिना यथोचित जाच किये अपराध की तथाकथित स्वीकृति के बल पर राज्य कर्मचारी को सेवा से पृथक कर दिया गया तो यह फैसला हुआ कि चू कि राज्य कर्मचारी द्वारा दिये गये बयानो का स्पष्ट एवं निश्चित शब्दो मे अपराध स्वीकार करना नहीं समझ सकते, इसलिये अनुच्छेद ३११ (२) की आवश्यकता की पूर्ति नहीं हुई।[3]

( ) **उपनियम (३)—रेकर्ड का निरीक्षण एवं उद्धरण लेना**—यह नियम निर्धारित करता है कि जिस राज्य कर्मचारी को आरोप-पत्र एवं अभिकथनो का विवरण नोटिस द्वारा दिये गये है उसको अपनी प्रतिरक्षा की तय्यारी करने हेतु अनुशासन प्राधिकारी द्वारा अनुमति दी जायगी कि वह—

(१) इच्छित सरकारी रेकर्ड का निरीक्षण करलें और

(२) उसके द्वारा निर्दिष्ट रेकर्ड मे से उद्धरण ले सकेगा।

किन्तु यह अधिकार कुछ सीमा तक प्रतिबन्धित है। यदि अनुशासन प्राधिकारी की यह राय है कि ऐसा रेकर्ड (क) कर्मचारी की प्रतिरक्षा की तय्यारी हेतु सुसंगत नहीं है, अथवा (ख) उस रेकर्ड को बताना लोक हित में नहीं है, तो वह ऐसी अनुमति देना अस्वीकार कर सकता है। यह बात ध्यान देने योग्य है कि कर्मचारी को सरकारी अभिलेख की प्रतिलिपियां देने का प्रावधान नहीं है। सरकारी कर्मचारी केवल अभिलेखो का निरीक्षण कर सकता है और अभिलेखो मे से उद्धरण ले सकता है।

यदि अनुशासन प्राधिकारी की राय में दस्तावेज विशेषाधिकार के (प्रिविलेज्ड) है तो अनुमति अस्वीकार की जा सकती है। इसी प्रकार अनुशासन प्राधिकारी इस प्रकार के अभिलेख (रेकर्ड) के लिये ऐसी अनुमती नामन्जूर कर सकता है जैसे लोक सेवा आयोग की रिपोर्ट,[4] विभागीय जाच से पूर्व गोपनीय अन्वेषण मे लिये गये बयानात[5] अथवा भ्रष्टाचार विरोधी विभाग की रिपोर्ट।[6] इसके

१ एस ई रेलवे बनाम अरुलाप्पन ए आई आर १९५७ मद्रास ३५६
२ मेघराज बनाम सरकार, ए आई आर १९५६ राजस्थान २८, रामलाल बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६३ राजस्थान ५७
३ जगदीश प्रसाद सक्सेना बनाम मध्य भारत सरकार ए आई आर १९६१ सर्वोच्च न्यायालय १०७०
४ पंजाब सरकार बनाम सोधी सुखदेव सिंह ए आई आर १९६१ सर्वोच्च न्यायालय ४९३
५ जमेन ग्रुणी बनाम गजम जिलाधीश, ए आई आर १९५६ उड़ीसा १५२
६ पुनीत लाल साहा बनाम बिहार सरकार, ए आई आर १९५७ पटना ३५७

देना मात्र, आवश्यक रूप से, सामान्य न्याय के नियमों का उल्लंघन नहीं होता। वकील द्वारा मामले को प्रस्तुत करने की अनुमति देने का प्रश्न तय करने के लिये ऐसी बातों पर भी विचार करना चाहिये — जैसे उसके विरुद्ध आरोपित अभियोगों की किस्म उसके खुद की शिक्षा एवं अन्य निपुणता जिससे वह बिना वकील के अपना नाम प्रस्तुत करने में समर्थ होने से संबंधित हो।[1] जब की एक सेशन न्यायाधीश ने जिसके विरुद्ध कुछ अभियोगों का आरोप लगाया गया था वकील से सहायता लेने की प्रार्थना की तो यह तर्क किया गया कि चूंकि वह स्वयं एक प्रशिक्षित व्यक्ति था उसको किसी सहायता की आवश्यकता नहीं थी। परन्तु गवाहों और दस्तावेजों के समूह को देखते हुए न्यायालय ने उक्त तर्क अस्वीकार किया और व्यक्त किया कि मैं यह सोचना अनुचित नहीं समझता कि एक श्रेष्ठतर वकील भी बिना कानूनी सहायता के इतने गवाहों और दस्तावेजों के समूह से कैसे गुजारा कर सकता है। इस बात पर भी बल दिया जाना चाहिये कि वह एक ५५ वर्ष का वृद्ध आदमी था और जांच के समय स्वाभाविकतया घोर मानसिक क्लेश में था। यह कहा गया कि उसे ऐसे व्यक्ति से सहायता लेने की अनुमति दे दी गई थी जो वकील न हो, परन्तु यह बात भ्रान्तिपूर्ण थी क्यों कि एक अविनिज (जो वकील न हो,) ढेर सारे बयानों, जिनकी प्रतिलिपियां भी नहीं दी गई थी और दस्तावेजों के बाहुल्य में सर्वथा किंकर्तव्यविमूढ हो जाता और वह यह नहीं कह सकता था कि क्या छांट क्या चुने और क्या नोट करे। यदि कोई डाक्टर अपने आप की चिकित्सा करने के लिये उपयुक्त व्यक्ति नहीं है तो यह आवश्यक नहीं कि एक वकील भी अपने खुद का मामला पैरवी करने के लिये उपयुक्त व्यक्ति हो कम से कम उस दशा में जबकि उसके पास कोई सहायक न हो। मुझे अभी तक यह ज्ञात करना है उन तमाम न्यायाधीशों को विशेषतया ऐसे न्यायाधीश जिनकी जीवनवृत्ति राज्य सेवाओं में रही और जिन्होंने मुश्किल से ही कोई वकालत की हो जो अपनी सेवा निवृत्ति के पश्चात अच्छे वकील बने हों।[2] पुनः जबकि सब मिलाकर गवाहों की संख्या ६१ थी, कुल प्रदर्शित दस्तावेजों की संख्या १६६ थी, केवल गवाहों के बयान ४३७ पृष्ठों में थे, केवल प्रार्थी का लिखित उत्तर २५ पृष्ठों में था न्यायाधिकरण (ट्राइब्यूनल) की रिपोर्ट १३६ पृष्ठों में थी, तो यह फैसला हुआ कि प्रार्थी को वकील द्वारा प्रतिनिधित्व करने की अनुमति दी जानी चाहिये थी।[3] एक वाद में आन्ध्र प्रदेश उच्च न्यायालय ने प्रकट किया कि सही हो या गलत जब प्रार्थी की समुचित आशंका थी कि जांच एक पहले से सोचे गये षडयन्त्र के फल स्वरूप थी और चिकित्सा विभाग की मिलावट से की गई थी तो वकील के लिये की गई प्रार्थना निःसंदेह उचित थी।[4] एक वाद में मैसूर उच्च न्यायालय ने भी व्यक्त किया कि विभागीय जांच में वकील नियुक्त करने की अस्वीकृति जिसमें कि संवैधानिक आदेश का उल्लंघन हुआ हो, आरोपित शास्ति को अवैध बनाता है।[5] इसके विपरीत राजस्थान त्रिपुरा, पंजाब गुजरात, उड़ीसा और इलाहाबाद के उच्च न्यायालय इस राय में हैं कि कोई राज्य कर्मचारी अधिकार स्वरूप यह दावा नहीं कर सकता कि उसको वकील द्वारा प्रतिनिधित्व करने की अनुमति दी जावे। अपवादात्मक कठिनाइयों के मामलों में

---

१ जेम्स कुजो बनाम कलेक्टर, ए आई आर. १९५६ उड़ीसा १५२ गुजरात सरकार बनाम अमरसिंह रावल ए आई आर १९६३ गुजरात २४४

२ नृपेंद्र नाथ बागची बनाम मुख्य शासन सचिव, ए आई आर १९६१ कलकत्ता १

३ निरंजन बनाम सरकार, ए आई आर १९६२ उड़ीसा ७८

४ डा. के सुब्बाराव बनाम हैदराबाद सरकार ए आई आर. १९५७ आन्ध्र प्रदेश ४१४

५ टी मुनीस्व मी बनाम मैसूर राज्य ए आई आर. १९६४ मैसूर २५०

के कमरे से बाहर रहने को कहा गया और वहां प्रार्थी की अनुपस्थिति में बयान कलमबद किये गये तो निर्णय हुआ कि ऐसी जाच, जिसमें मुख्य-परीक्षा दोषी कर्मचारी की अनुपस्थिति में लिखी गई यद्यपि उसे बाद हो से जिरह करने की अनुमति दी गई थी फिर भी वह सामान्य न्याय के नियमों के अनुकूल होनी नहीं मानी जा सकती।[1] संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत राज्य कर्मचारी को सुनवाई का अधिकार है।[2] बिना मुख्य परीक्षा के दोषी कर्मचारी को केवल प्रारंभिक जाच में लिए गये बयानों पर जिरह करने का आदेश देना बहुत अन्यायपूर्ण है।[3]

उप नियम ६ (ग) प्रावधान करता है कि यदि कोई राज्य कर्मचारी, सम्मन स्पष्टरूप से तामील हो जाने के बावजूद जाच की कार्यवाही में उपस्थित नहीं होता तो जाच प्राधिकारी इकतरफा कार्यवाही कर सकता है परन्तु उसे अभिलेख में लिखना होगा कि नियम १६ (ii) को दृष्टिकोण में रखते हुये नियम १६ में निर्धारित कार्यप्रणाली के अनुसार चलना व्यवहार्य नहीं है। इसी प्रकार जब कि राज्य कर्मचारियों के विरुद्ध संयुक्त जाच की जा रही हो और बावजूद स्पष्ट तामील सम्मन एक या अधिक राज्य कर्मचारी जाच प्राधिकारी के समक्ष उपस्थित नहीं हो परन्तु ऐसे दोषी कर्मचारी की सहायता करने वाले राज्य कर्मचारी उपस्थित हो तो जाच प्राधिकारी नियम १६ के उप नियम ६ (घ) के अनुसार इकतर्फा कार्यवाही कर सकता है।

जब कि दोषी कर्मचारी पेशी की सूचना मिलने के उपरांत भी जाच अधिकारी के समक्ष उपस्थित नहीं हुआ तो निर्णय हुआ कि जाच अधिकारी इकतर्फा कार्यवाही कर सकता था परन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं कि बिना किसी प्रकार की जाच किये अर्थात बिना मौखिक या दस्तावेजी शहादत लिये निष्कर्ष लिख दिया जाय।[4] अतः जब कि जाच अधिकारी ने इकतर्फा जाच की और प्रार्थी को अभियोग का दोषी व्यक्त करते हुए प्रतिवेदन दिया तो फैसला हुआ कि समस्त जाच अवैध थी क्योंकि जो कार्यप्रणाली अपनाई गई वह मनमानी थी एवं कानून के अनुकूल नहीं थी।[5]

**गवाहों का आह्वान एवं दस्तावेजों का प्रस्तुतिकरण**—जब कि दोषी कर्मचारी द्वारा इच्छित गवाहों कि जाच न्यायाधिकरण ने इस आधार पर अस्वीकार करदी कि दोषी कर्मचारी की सहायतार्थ गवाहों को सम्मन भेजना उसका कर्त्तव्य नहीं है तो निर्णय हुआ कि इस प्रकार की अस्वीकृति न्याय एवं सद्भावना के प्रत्येक सिद्धान्त के प्रतिकूल है जो न्यायालयों तथा न्यायाधिकरणों सब पर लागू है।[6] यदि प्रतिरक्षा के गवाह को सम्मन भेजने से इन्कार करने का अधिकार बिना

---

१ श्यामलाल रोशनलाल बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९६२ पंजाब ४९६ पंजाब *सरकार बनाम दीवान चिनीलाल, ए आई आर १९६३ पंजाब ३९९ बिमलचरण मिश्र* बनाम उड़ीसा सरकार ए आई आर १९५७ उड़ीसा १८४, के एस हेमराजसिंहजी बनाम पुलिस महानिरीक्षक ए आई आर १९६१ गुजरात ६ अलाईचंद बासक बनाम एन रॉय ए आई आर १९५४ कलकत्ता ४६५ श्याम सुन्दर मिश्रा बनाम उड़ीसा सरकार, ए आई आर १९५७ उड़ीसा २२२

२ ए आर. एम चौधरी बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५६ कलकत्ता ६६२

३ सुरेन्द्र चन्द्र दास बनाम त्रिपुरा क्षेत्र, ए आई आर १९६२ त्रिपुरा १५

४ श्यामनारायण शर्मा बनाम भारतीय संघ १९६४ आर. एल डब्ल्यू ६१३

५ अभिय प्रसाद दास गुप्ता बनाम डाइरेक्टर प्रक्योरमेंट ए आई आर. १९५६ कलकत्ता ११४

६ एस ठाकुरजी बनाम मद्रास सरकार ए आई आर १९५५ आंध्र प्रदेश १६८ उत्तर प्रदेश सरकार बनाम सी एम शर्मा ए आई आर १९६३ इलाहाबाद ९४ जिसका पुष्टिकरण हुआ। उत्तर प्रदेश सरकार बनाम सी एम शर्मा ए आई आर १९६८ सर्वोच्च न्यायालय १५६

को दोषी अधिकारी की उपस्थिति में नहीं ली गई हो। शब्द 'शहादत' का तात्पर्य केवल जिरह करने मात्र से नहीं है। इसमें गवाह की समस्त शहादत सम्मिलित है और यदि शहादत दोषी कर्मचारी की उपस्थिति में ली जाती है तो ऐसी कोई शहादत का जो उसकी उपस्थिति में नहीं ली गई उपयोग नहीं किया जा सकता।[1] अतः जिरह करने से अस्वीकृति इस कारण से नहीं दी जा सकती कि उनमें कोई उपयोगी प्रयोजन प्राप्त नहीं होगा।[2] जिरह करने का अवसर प्रारम्भिक अवस्था में ही दिया जाना चाहिये और दूसरी अवस्था संविधान के अनुच्छेद ३११ द्वारा निर्देशित अवसर देने से इन्कार करना है।[3]

दोषी कर्मचारी गवाहों से पुनः जिरह करने[4] अथवा अपनी इच्छानुसार सब गवाहों के बयान खत्म होने के बाद जिरह करने का आग्रह नहीं कर सकता।[5] इसी प्रकार यदि दोषी कर्मचारी ने गवाहों के बयान हो चुकने पर जिरह करने की इच्छा प्रकट नहीं की तो वह यह तर्क नहीं कर सकता कि कार्यवाही में सामान्य न्याय के किसी नियम का अतिक्रमण हुआ है।[6] जब कि जाँच समाप्त हो जाने पर किसी दस्तावेज को साबित करने के लिये जाँच अधिकारी ने एक और गवाह के बयान लिये तो यदि दोषी अधिकारी को उस गवाह से जिरह करने का अवसर दे दिया था तो उसे कोई शिकायत नहीं हो सकती।[7] जब कि एक विभागीय जाँच में प्रार्थी को अपने विभागाध्यक्ष से जो केवल कुछ पत्र प्रेषित करने के लिये उपस्थित हुआ था जिरह करने की अनुमति नहीं दी गई तो यह व्यक्त किया गया कि अच्छा होता यदि प्रार्थी को अनुमति दी जाती, परन्तु साथ ही यह निर्णय हुआ कि मामले की परिस्थितियों में प्रार्थी को कोई पक्षपात नहीं भुगतना पड़ा और तदनुसार जाँच अवैध नहीं हुई।[8]

जब कि जाँच में एक अनोखी प्रणाली अपनाई गई कि प्रार्थी के विरुद्ध लगाये गये आरोपों को साबित करने का प्रयास किये बिना जाँच-समिति के सदस्यों ने प्रश्न पर प्रश्न पूछना आरम्भ कर दिया। तत्पश्चात् अनुशासन प्राधिकारी ने प्रार्थी का सेवा से पृथक् करने की आज्ञा जारी करदी। यह निर्णय हुआ कि सामान्य प्रणाली अर्थात् गवाहों और दीगर शहादत से मामला साबित करने की व्यवहार में नहीं लाई गई। अतः सेवा से पृथक्करण का आदेश स्थित नहीं रह सका।[9]

---

१ मध्य प्रदेश सरकार बनाम चिंतामन सदाशिव ए आई आर १९६१ सर्वोच्च न्यायालय १६२१, श्यामलाल बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९६२ पंजाब ४९६ धेनोमाधव बनाम सरकार ए आई आर १९५७ मध्य प्रदेश ११८
२ साधूराम बनाम इंजीनियर, ग्लोफ्राफ, ए आई आर १९५७ मध्य प्रदेश ५२
३ रामचन्द्र वर्मा बनाम आर डी वर्मा ए आई आर १९५८ इलाहाबाद ५३२
४ मोहम्मद उमर बनाम आई जी पुलिस ए आई आर १९५७ इलाहाबाद ७६७
५ जगदीश प्रसाद बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५७ इलाहाबाद ४३६
६ एन० वासुदेवन नाय्यर बनाम केरल सरकार ए आई आर १९६२ केरल ४३
७ गयाप्रसाद मिश्र बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर १९६० इलाहाबाद ६१८
८ ए० के० व्यास बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर १९६० राजस्थान १४१६
९ पशुपति बनर्जी बनाम डिप्टी चीफ इंजीनियर, ए आई आर १९६० असम ५१

अधिकारी अथवा जाच अधिकारी ने जारी किये हो, उन पर विचार करना चाहिये। दोनो पक्षो द्वारा प्रस्तुत बहस पर भी जाच अधिकारी को विचार करना चाहिये। जाच अधिकारी को बाहरी सामग्री का जो दोषी कर्मचारी को प्रकट नही कराई गई और जो रेकार्ड पर कभी नहीं आई उसका आश्रय नही लेना चाहिये। यदि जाच अधिकारी बाहरी सामग्री पर विचार करना चाहता है तो दोषी कर्मचारी को अपनी प्रतिरक्षा का समुचित अवसर देना चाहिये। जब बाहरी सामग्री पर निष्कर्ष आधारित थे और जब समुचित अवसर नही दिया गया तो यह निर्णय हुआ कि यदि ऐसे बाहरी सामग्री पर आधारित निष्कर्ष आरोपो से सम्बन्धित सामग्री के निष्कर्षों से अधिक गंभीर हो तो यह मानना यथोचित एवं उचित होगा कि संविधान एवं सेवा नियम द्वारा गारटी किया हुआ यथोचित अवसर नहीं दिया गया।[1]

जाच अधिकारी द्वारा दोषी कर्मचारी को बिना समुचित अवसर दिये इन चीजों पर विचार नहीं किया जाना चाहिये जैसे पिछला रेकार्ड[2] अथवा पिछली शास्ति[3], या पहले के बुरे कर्म[4] या पहले के खराब प्रतिवेदन[5] (रिपोर्ट) या व्यक्तिगत ज्ञान[6] या ऐसे तथ्य जिन पर उसने जाच नहीं की हो[7]।

ऐसे अन्य आरोपो पर विचार करना जो उन आरोपो मे सम्मिलित नहीं थे जिनका मुकाबला करने के लिये राज्य कर्मचारी को प्राप्त हुआ था यहत अनुचित है। यदि जाच अधिकारी का यह राय हो कि कोई अन्य आरोप बनते हैं तो ऐसे आरोप पर वह अपने निष्कर्ष तभी लिख सकता है जब कि (i) राज्य कर्मचारी को उनके विरुद्ध प्रतिरक्षा करने का अवसर दिया जा चुका है अथवा (ii) उसने उन आरोपो के तथ्य स्वीकार कर लिये हैं। इस प्रकार के अवसर अथवा स्वीकारोक्ति के अभाव मे सब निष्कर्ष अवैध होंगे।

---

१ मन्नलाल चावला बनाम प्रिंसीपल, एच बी टी इन्स्टीट्यूट ए आई आर १९६२ इलाहाबाद १९६, हरबसंसिह बनाम पजाब सरकार ए आई आर १९६२ पजाब २८९ रामराव लक्ष्मीकान्त बनाम एकाउन्टेंट जनरल ए आई आर १९६३ बम्बई १२१ ए आई आर १९६२ पजाब २८९ नरेशनारायण सिंह बनाम आई जी पुलिस ए आई आर. १९५४ विन्ध्यप्रदेश ५०

२ बरवनराम बनाम आई जी पुलिस ए आई आर १९५५ विन्ध्यप्रदेश ४७ ए बी एल श्रीवास्तव बनाम आई. जी पुलिस ए आई आर १९५७ नागपुर १८ गोपालराव दामोदरजी बनाम मध्यप्रदेश सरकार ए आई आर १९५४ नागपुर ९० गिरजाशकर बनाम डाकखाना अधीक्षक ए आई आर १९५९ इलाहाबाद ६२४

३ मसूर सरकार बनाम के मये गौडा ए आई आर १९६४ सर्वोच्च न्यायालय ५०९ सुरेन्द्र चन्द्र दास बनाम भारतीय सघ ए आई आर १९६२ त्रिपुरा १४

४ सागीर एहमद मौलवी बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९६० इलाहाबाद २७०

५ पजाब सरकार बनाम दिवानचन्द ए आई आर १९६३ पजाब २९९

६ भानुतापराम बनाम पश्चिम बगाल सरकार ए आई आर १९५६ कलकत्ता २७८

७ डा० के० सुब्बाराव बनाम आन्ध्रप्रदेश सरकार, ए आई आर १९५७ आन्ध्रप्रदेश ४१४ श्याम सुन्दर बनाम उडीसा सरकार, ए आई आर. १९५७ उडीसा २२२

जांच अधिकारी का यह कर्तव्य होगा कि कोई विशेष आरोप साबित हुआ है अथवा नहीं इसका अनुसंधान करे। उसको इसके लिये कारण भी व्यक्त करने चाहिये। परन्तु अपने निष्कर्षों में साबित आरोपों के आधार पर उसे कोई शास्ति सबंधित करने की आवश्यकता नहीं है।[1]

**(८) उपनियम (९)–अनुशासन प्राधिकारी के निष्कर्ष**—यह उप नियम तभी प्रभावशाली होगा जब अनुशासन प्राधिकारी स्वयं जांच प्राधिकारी नहीं है। ऐसी दशा में अनुशासन प्राधिकारी जांच प्राधिकारी द्वारा दिये गये निष्कर्षों को पढ़ेगा और प्रत्येक आरोप पर अपने स्वयं के निष्कर्ष निकालेगा। इस प्रयोजन के लिये वह लिखित उत्तर मौखिक अथवा दस्तावेजी शहादत उनके अपराध जांच प्राधिकारी द्वारा जारी किये गये जांच से सम्बन्धित अभिलेख अथवा कोई अन्य सुसंगत सामग्री देख सकेगा। यह आवश्यक नहीं कि वह जांच प्राधिकारी के निष्कर्षों से सहमत हो। अनुशासन प्राधिकारी को अपने निष्कर्षों की पुष्टि में कारण व्यक्त करने चाहिये। जब कि जांच प्राधिकारी किसी निश्चित निर्णय पर नहीं पहुंचा और अनुशासन प्राधिकारी ने बिना सोचे समझे एक औपचारिक नोटिस देकर कर्मचारी को बर्खास्त कर दिया, तो यह निर्णय हुआ कि वह आदेश कानूनन् गलत था।[2]

अनुशासन प्राधिकारी मामले को आगे जांच के लिए वापिस भेज सकता है। वह जांच प्राधिकारी को ताजा (नवीन) जांच करने के लिये भी मामला भेज सकता है। परन्तु वह ऐसा तभी कर सकता है जब कि पहले की जांच में कोई कमी रह गई हो और ऐसा विश्वास करने के लिये पर्याप्त कारण हों। ऐसे कारण भी अनुशासन प्राधिकारी द्वारा अभिलेख में लिखे जाने चाहिये।

**(९) उपनियम (१०)–प्रस्तावित कठोर शास्ति** प्रस्तावित शास्ति के विरोध में कारण बताने का अवसर तभी दिया जा सकता है जबकि प्रस्तावित दण्ड को अस्थायी रूप से तय करता गई हो। यह निर्णय करने की अवस्था तभी आती है जब कि प्राधिकारी ने आरोपित अधिकारी के विरुद्ध आरोपों की सत्यता पर विचार कर लिया हो और इस अस्थायी नतीजे पर पहुँचा है कि आरोप साबित हो चुके हैं और कोई विशेष कठोर शास्ति लागू करना फिलहाल तय कर लिया हो।[3] ऐसी राज्य कर्मचारी को संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत नोटिस केवल ऐसी स्थिति पहुँच जाने पर ही दिया जा सकता है कि उसको निम्नलिखित शास्तियों में से किसी द्वारा क्यों नहीं दण्डित किया जावे :—

---

१ अब्दुल रहीम बनाम मुख्य अधिशाषी अधिकारी ए आई आर १९६४ मध्य प्रदेश ८०७

२ नाथूलाल बनाम राजस्थान सरकार ए आई आर. १९५८ राजस्थान ५९८

३ सरकार बनाम गजानन महादेव ए आई आर १९५४ बम्बई ३५१ धारेन्द्र दास बनाम उड़ीसा सरकार ए आई आर १९५८ उड़ीसा ९६ कृष्ण गोपाल मुखर्जी बनाम सरकार ए आई आर १९६० उड़ीसा ३७ एम डी तिवारी बनाम वरिष्ठ पुलिस अधीक्षक ए आई आर १९६१ इलाहाबाद १२२ उड़ीसा सरकार बनाम विद्याभूषण ए आई आर १९६३ सर्वोच्च न्यायालय ७७९।

(क) पंक्ति में अवनति—निम्नतर श्रेणी की सेवा ग्रेड या पद पर, या निम्नतर टाइम स्केल या उसी टाइम स्केल में निम्नतर स्थिति में और यदि मामला पेंशन का हो तो नियमानुसार देय पेंशन दर को घटा कर कम राशि कर देना

(ख) अनुशासनिक पेंशन पर अनिवार्य सेवा निवृत्ति,

(ग) सेवा से पृथक्करण अथवा

(घ) सेवा से बर्खास्तगी।

अब यह आवश्यक है कि अनुशासन प्राधिकारी को कर्मचारी के विरुद्ध साबित अभियोगों की गंभीरता अथवा अन्यथा पर अपना दिमाग लगाना चाहिये और प्रस्तावित शास्ति के लिये अपनी सम्मति लिखनी चाहिये और कर्मचारी को सूचित करना चाहिये। यदि अनुशासन प्राधिकारी की राय है कि जांच में कोई आरोप साबित नहीं होता तो इस उपनियम के अन्तर्गत भले ही कार्यवाही न करें। परन्तु यदि वह जांच प्राधिकारी की राय से सहमत है कि आरोप साबित होता है तो वह इस उप नियम के अन्तर्गत कार्यवाही प्रारम्भ कर सकता है।

**रिपोर्ट एवं उसके निष्कर्षों की प्रतिलिपि देना**—उपनियम १० (i) (क) प्रावधान करता है कि अनुशासन प्राधिकारी राज्य कर्मचारी को जांच प्राधिकारी के रिपोर्ट की प्रतिलिपि उसके निष्कर्षों का विवरण एवं असहमति के कारणों सहित (यदि ऐसा हो) देगा। इन दस्तावेजों का दिया जाना अनिवार्य है।[१] जब कि प्रार्थी को न उप-खंड दण्डनायक के रिपोर्ट की प्रतिलिपि न जिलाधीश के अस्थायी निष्कर्षों की प्रतिलिपि ही दी गई तो यह निर्णय हुआ कि जिन आधारों पर उसके विरुद्ध कार्यवाही की जाना प्रस्तावित थी उनके विरोध में उसे कारण बताने का समुचित अवसर प्रदान नहीं किया गया।[२] पुनः जब कि प्रार्थी ने रिपोर्ट की प्रतिलिपि के लिये आवेदन पत्र दिया परन्तु वह अस्वीकार कर दिया गया। उस रिपोर्ट का निरीक्षण करने एवं अपने वाद पर पूरी बहस करने की अनुमति नहीं दी गई तो यह फैसला हुआ कि उसे समुचित अवसर नहीं दिया गया।[३] प्रार्थी को अभियोगों एवं जांच के निष्कर्षों की प्रतिलिपि नहीं देना केवल प्राविधिक (टेक्नीकल) त्रुटि नहीं है।[४] जब तक कि राज्य कर्मचारी को यह विदित नहीं हो कि उसके विरुद्ध क्या और कितना शक्तिशाली मामला बनाया गया है तब तक वह प्रभावशाली कारण व्यक्त करते हुए यह प्रार्थना करने की स्थिति में नहीं होगा कि जांच अधिकारी की सिफारिशों पर कार्यवाही नहीं की जावे अथवा उन पर किसी प्रकार से कठोर शास्ति आरोपित करना न्यायपूर्ण नहीं होगा।[५]

---

१ विमल चन्द्र मिश्रा बनाम उड़ीसा सरकार, ए आई आर १९५७ उड़ीसा १८४

२ नाथूलाल बनाम सरकार ए आई आर १९५८ राजस्थान १५३, देव दमन बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर १९५४ राजस्थान ४६१ वामन करपे बनाम सरकार ए आई आर १९५१ मध्य प्रदेश ३२२ जतीन्द्र मोहन बनाम पुलिस अधीक्षक, ए आई आर १९६२ असम ३४, अब्दुल हसन बनाम वक्फ मनजर ए आई आर १९६१ इलाहाबाद ३३८, शिशिर कुमार दास बनाम पश्चिम बंगाल सरकार, ए आई आर १९५५ कलकत्ता १८ के जी पिलाई बनाम कम्प्ट्रोलर एण्ड आडिटर जनरल आफ इंडिया ए आई आर १९६३ पंजाब ३६०

३ एम वी विचाराय बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर १९५२ नागपुर २२८

४ हीरो सीताराम छबलानी बनाम हैदराबाद सरकार ए आई आर १९५५ हैदराबाद ४८

५ उत्तर प्रदेश सरकार बनाम शालिगराम शर्मा ए आई आर १९६० इलाहाबाद ५४३

जांच प्राधिकारी का यह कर्त्तव्य होगा कि कोई विशेष आरोप साबित हुआ है अथवा नहीं इसका अनुसंधान करे। उसका इसके लिये कारण भी व्यक्त करने चाहिये। परन्तु अपने निष्कर्षों में साबित आरोपों के आधार पर उसे कोई शास्ति संकेत करने की आवश्यकता नहीं है।[1]

**(८) उपनियम (९)—अनुशासन प्राधिकारी के निष्कर्ष**—यह उप नियम तभी प्रभावशाली होगा जब अनुशासन प्राधिकारी स्वयं जांच प्राधिकारी नहीं है। ऐसी दशा में अनुशासन प्राधिकारी जांच प्राधिकारी द्वारा दिये गये निष्कर्षों का परीक्षा और प्रत्येक आरोप पर अपने खुद के निष्कर्ष लिखेगा। इस प्रयोजन के लिये वह लिखित उत्तर मौखिक अथवा दस्तावेजी शहादत उत्तर अथवा जांच प्राधिकारी द्वारा जारी किये गये जांच से सम्बन्धित प्रश्न अथवा कोई अन्य सुसंगत सामग्री देख सकेगा। यह आवश्यक नहीं कि वह जांच प्राधिकारी के निष्कर्षों से सहमत हो। अनुशासन प्राधिकारी का अपने निष्कर्षों की पुष्टि में कारण व्यक्त करने चाहिये। जब कि जांच प्राधिकारी किसी निश्चित निष्कर्ष पर नहीं पहुँचा, और अनुशासन प्राधिकारी ने बिना सोचे समझे एक औपचारिक नोटिस देकर कर्मचारी को बर्खास्त कर दिया तो यह निर्णय हुआ कि वह आज्ञा कानूनन् गलत थी।[2]

अनुशासन प्राधिकारी मामले को आगे जांच के लिए वापिस भेज सकता है। वह जांच प्राधिकारी को ताजा (नवीन) जांच करने के लिये भी मामला भेज सकता है। परन्तु वह ऐसा तभी कर सकता है जब कि पहले की जांच में कोई कमी रह गई हो और ऐसा विश्वास करने के लिये पर्याप्त कारण हो। ऐसे कारण भी अनुशासन प्राधिकारी द्वारा अभिलेख में लिख देने चाहिये।

**(९) उपनियम (१०)—प्रस्तावित कठोर शास्ति** प्रस्तावित शास्ति के विरोध में कारण बताने का अवसर तभी दिया जा सकता है जबकि प्रस्तावित कठोर दण्ड हो प्रत्यर्थी को दे सकना तय करली गई हो। यह निर्णय करने की अवस्था तभी आती है जब कि प्राधिकारी ने आरोपित अधिकारी के विरुद्ध आरोपों की यथार्थता पर विचार कर लिया हो और इस अस्थायी नतीजे पर पहुँचा है कि आरोप साबित हो चुके हैं और कोई विशेष कठोर शास्ति लागू करना फिलहाल तय कर लिया हो।[3] दोषी राज्य कर्मचारी को संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत नोटिस केवल ऐसी स्थिति पहुँच जाने पर ही दिया जा सकता है कि उसको निम्नलिखित शास्तियों में से किसी द्वारा क्यों नहीं दण्डित किया जावे:—

---

१ अब्दुल रहीम बनाम मुख्य अधिशाषी अधिकारी ए आई आर १९६४ जम्मू कश्मीर ४०७

२ नाथूलाल बनाम राजस्थान सरकार ए आई आर. १९५८ राजस्थान २९८

३ सरकार बनाम गजानन महादेव ए आई आर १९५४ बम्बई ३५१ धीरेन्द्र दास बनाम उड़ीसा सरकार ए आई आर १९५८ उड़ीसा ९६ कृष्ण गोपाल मुखर्जी बनाम सरकार ए आई आर १९६० उड़ीसा ३ एम डी तिवारी बनाम वरिष्ठ पुलिस अधीक्षक ए आई आर १९६१ इलाहाबाद १२२ उड़ीसा सरकार बनाम विद्याभूषण ए आई आर १९६३ सर्वोच्च न्यायालय ७७९।

(क) पंक्ति में अवनति—निम्नतर श्रेणी की सेवा ग्रेड या पद पर, या निम्नतर टाइम स्केल या उसी टाइम स्केल में निम्नतर स्थिति में और यदि मामला पेंशन का हो तो नियमानुसार देय पेंशन दर को घटा कर कम राशि कर देना

(ख) आनुपातिक पेंशन पर अनिवार्यत सेवा निवृत्ति

(ग) सेवा से पृथक्करण अथवा

(घ) सेवा से बर्खास्तगी ।

अतः यह आवश्यक है कि अनुशासन प्राधिकारी को कर्मचारी के विरुद्ध साबित अभियोगों की गंभीरता अथवा अयत्ता पर अपना दिमाग लगाना चाहिये और प्रस्तावित शास्ति के लिये अपनी सम्मति लिखनी चाहिये और कर्मचारी को सूचित करना चाहिये । यदि अनुशासन प्राधिकारी की राय है कि जांच में कोई आरोप साबित नहीं होता तो इस उपनियम के अन्तर्गत भले ही कार्यवाही न करें । परन्तु यदि वह जांच प्राधिकारी की राय से सहमत है कि आरोप साबित होता है तो वह इस उप नियम के अन्तर्गत कार्यवाही आरम्भ कर सकता है ।

**रिपोर्ट एवं उसके निष्कर्षों की प्रतिलिपि देना**—उपनियम १० (१) (क) प्रावधान करता है कि अनुशासन प्राधिकारी राज्य कर्मचारी को जांच प्राधिकारी के रिपोर्ट की प्रतिलिपि उसके निष्कर्षों का विवरण एवं असहमति के कारणों सहित (यदि ऐसा हो) देगा । इन दस्तावेजों का दिया जाना अनिवार्य है ।[1] जब कि प्रार्थी को न उप-खण्ड दण्डनायक के रिपोर्ट की प्रतिलिपि न जिलाधीश के अस्थायी निष्कर्षों की प्रतिलिपि ही दी गई तो यह निर्णय हुआ कि जिन आधारों पर उसके विरुद्ध कार्यवाही की जाना प्रस्तावित थी उनके विरोध में उसे कारण बताने का समुचित अवसर प्रदान नहीं किया गया ।[2] पुनः जब कि प्रार्थी ने रिपोर्ट की प्रतिलिपि के लिये आवेदन पत्र दिया परन्तु वह अस्वीकार कर दिया गया । उस रिपोर्ट का निरीक्षण करने एवं अपने वाद पर पूरी बहस करने की अनुमति नहीं दी गई तो यह फैसला हुआ कि उसे समुचित अवसर नहीं दिया गया ।[3] प्रार्थी को अभियोगों एवं जांच के निष्कर्षों की प्रतिलिपि नहीं देना केवल प्राविधिक (टेक्नीकल) त्रुटि नहीं है ।[4] जब तक कि राज्य कर्मचारी को यह विदित नहीं हो कि उसके विरुद्ध क्या और कितना शक्तिशाली मामला बनाया गया है तब तक वह प्रभावशाली कारण व्यक्त करते हुए यह प्रार्थना करने की स्थिति में नहीं होगा कि जांच अधिकारी की सिफारिश पर कार्यवाही नहीं की जावे अथवा उन पर किसी प्रकार से कठोर शास्ति आरोपित करना न्यायपूर्ण नहीं होगा ।[5]

---

१ विमल चन्द्र मिश्रा बनाम उड़ीसा सरकार, ए आई आर १९५७ उड़ीसा १८४

२ माथूलाल बनाम सरकार ए आई आर १९५८ राजस्थान १५३ देखें दमन बनाम राजस्थान सरकार आई एल आर १९५४ राजस्थान ४६१ वामन करवे बनाम सरकार ए आई आर १९५६ मध्य प्रदेश ३२२, जतीन्द्र मोहन बनाम पुलिस अधीक्षक, ए आई आर १९६२ असम ३४, अब्दुल हसन बनाम वर्क्स मनेजर ए आई आर १९६१ इलाहाबाद ३३८, शिशिर कुमार दास बनाम पश्चिम बंगाल सरकार, ए आई आर १९५५ कलकत्ता १८ के जी पिलाई बनाम कन्ट्रोलर एण्ड आडिटर जनरल आफ इंडिया ए आई आर १९६३ पंजाब ३६०

३ एम बी विचाराय बनाम मध्य प्रदेश सरकार, ए आई आर १९५२ नागपुर २२८

४ हीरो मीलाराम छबलानी बनाम हैदराबाद सरकार ए आई आर १९५५ हैदराबाद ४८

५ उत्तर प्रदेश सरकार बनाम शालिगराम शर्मा, ए आई आर १९६० इलाहाबाद ५४३

**नोटिस-कारण बताने का**—उपनियम १० (i) (ख) प्रावधान करता है कि अनुशासन प्राधिकारी दोषी अधिकारी को नोटिस देगा जिसमें प्रस्तावित शास्ति का उल्लेख करेगा। इस नोटिस में दोषी अधिकारी को कहा जायगा कि प्रस्तावित शास्ति के विरुद्ध यदि वह कोई अभ्यावेदन प्रस्तुत करना चाहे तो कर सकता है। अभ्यावेदन ऐसी जांच के दौरान दी गई शहादत पर आधारित होगा। यह उपबन्ध संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) पर आधारित है।[1] यह अनुच्छेद संविधान (पन्द्रहवां संशोधन) अधिनियम १९६३ द्वारा संशोधित हुआ था। ऐसे संशोधन के आधार पर राज्य सरकार ने भी इस उपनियम में संशोधन किया। इस संशोधन ने युक्तियुक्त अवसर का सूचित को विस्तृत किया है, और इसके अतिरिक्त यह स्पष्ट किया है कि युक्तियुक्त अवसर दो अवस्थाओं में दिया जाना चाहिये अर्थात् (१) जांच के समय और (२) जब जांच समाप्त हो जाय और जब अनुशासन प्राधिकारी ने फिलहाल शास्ति तय करली है।

अन्य शब्दों में कार्यवाही की प्रथम अवस्था में उसे अपनी प्रतिरक्षा करने के अवसर का अधिकार है। जब जांच खत्म हो जाय और जांच अधिकारी अपनी रिपोर्ट प्रस्तुत करे तो अनुशासन प्राधिकारी को उसकी रिपोर्ट पर विचार करना है एवं यह निश्चय करना है कि वह रिपोर्ट के निष्कर्ष से सहमत है अथवा नहीं। यदि रिपोर्ट के निष्कर्ष दोषी अधिकारी के विरुद्ध हैं एवं कथित निष्कर्षों से अनुशासन प्राधिकारी सहमत होता है तो यह अवस्था आजाती है जब दोषी अधिकारी को अन्य अवसर यह कारण बताने के लिये दिया जाता है कि उसके विरुद्ध अनुशासनात्मक कार्यवाही क्यों नहीं की जाय। यह द्वितीय नोटिस देने के लिये स्वाभाविकतया दोषी अधिकारी के अपराध के विषय में और साथ ही मामले के अनुरूप न्यायपूर्ण शास्ति के बारे में भी उस अस्थायी या फिलहाल निश्चय निकालने के पश्चात् ही अनुशासन प्राधिकारी दूसरा नोटिस जारी करता है। निःसन्देह इस नोटिस के उत्तर में दोषी अधिकारी न केवल उसके विरुद्ध प्रस्तावित अनुशासनात्मक कार्यवाही के विषय में बल्कि जांच अधिकारी के उन निष्कर्षों की बाबत एवं उनका जिनको अनुशासन प्राधिकारी ने फिलहाल स्वीकार किया है के विरुद्ध भी कारण बताने का अधिकार रखता है।[2] दूसरे शब्दों में दोषी अधिकारी का यह दूसरा अवसर

---

१ अनुच्छेद ३११ (२) इस प्रकार है —

'उपर्युक्त प्रकार का कोई व्यक्ति तब तक पदच्युत नहीं किया जायगा अथवा पद से नहीं हटाया जायगा अथवा पंक्तिच्युत नहीं किया जायगा जब तक ऐसी जांच जिसमें उसे अपने विरुद्ध दोषारोपों से अवगत करा दिया गया है और उन दोषारोपों के सम्बन्ध में सुनवाई का युक्तियुक्त अवसर दिया गया है नहीं करली जाती और जहां ऐसी जांच के पश्चात उस पर कोई शास्ति आरोपित करना प्रस्तावित है वहां जब तक उस प्रस्तावित शास्ति की बाबत अभिवेदन किन्तु ऐसी जांच के दौरान दिये गये साक्ष्य के ही आधार पर, करने का युक्तियुक्त अवसर नहीं दे दिया जाता'

२ पंजाब सरकार बनाम विमल कुमार, ए. आई. आर. १९६३ सर्वोच्च न्यायालय १६१२ गुजरात सरकार बनाम रणछोड़भाई भालाभाई पटेल ए. आई. आर. १९६१ गुजरात १३०। विपरीत राय के लिए देखिये—ए. एम. अनन्त सुब्रमण्यम बनाम केरल सरकार, आई. एल. आर. १९६३ केरल १२१ बसन्त पाडुरंग बनाम सरकार, ६५ बम्बई एल. आर. ४७४ बम्बई सरकार बनाम गजानन ५६ बम्बई एल. आर. १७२

मिलता है जिसमे वह सब बातें कह सकता है और अभिव्यक्त कर सकता है कि उसके विरुद्ध अनुशासनात्मक कार्यवाही करने लायक कोई आधार नहो बनता और तदपुरान्त यह प्रार्थना भी कर सकता है कि यदि वह अपनी निर्दोषता प्रमाणित नहो कर सकता हो तो उसके विरुद्ध प्रस्तावित शास्ति अत्यंत कठोर है अथवा अनावश्यक है।

यह वाछित है कि द्वितीय नोटिस मे उसे जारी करने से पूर्व अनुशासन प्राधिकारी जाच अधिकारी के निष्कर्षों से अपनी सहमति प्रकट करदें। **विमल कुमार के वाद मे**[1] एक प्रश्न उठा कि यदि अनुशासन प्राधिकारी न स्पष्ट रूप मे यह व्यक्त नही किया है कि दोषी अधिकारी के विरुद्ध किए जाच-अधिकारी के निष्कर्ष को उसने स्वीकार कर लिया हैं, तो क्या कार्यवाही में ऐसी निर्बलता आजायगी जिससे अंतिम आज्ञा व्यर्थ हो जावे? सर्वोच्च न्यायालय ने इस प्रश्न का पुष्टिकारक उत्तर देना अस्वीकार किया। उसमे कहा गया है कि दोषी अधिकारी को यह साफ विदित हो गया कि अनुशासन प्राधिकारी द्वारा अस्थायी निष्कर्ष का नोटिस जारी होना जिसमे उसके विरुद्ध दी जाने वाली शास्ति के विषय में सकेत है स्पष्टतया एवं साफ साफ बताना है कि जाच द्वारा लिखित निष्कर्षों को अनुशासन प्राधिकारी ने स्वीकार कर लिया है अन्यथा इस उप नियम अथवा अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत नोटिस जारी करने का कोई अर्थ या प्रयोजन नही है। अतः अनुशासन प्राधिकारी ने दोषी अधिकारी के विरुद्ध रिपोर्ट में लिखे निष्कर्ष स्वीकार कर लिये हैं, यह बात स्पष्ट रूप से व्यक्त नहीं करने के कारण यह अर्थ निकालना उचित नहीं होगा कि उक्त नोटिस से दोषी कर्मचारी को अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत मुख्य अवसर प्रदत्त नहीं हुआ।[2]

यदि अनुशासन प्राधिकारी की राय जाच रिपोर्ट मे लिखे निष्कर्षों से भिन्न है तो यह आवश्यक है कि वह इस विषय मे अपना अस्थायी निष्कर्ष द्वितीय नोटिस मे व्यक्त करदें। यह सभव है कि रिपोर्ट में निष्कर्ष दोषी अधिकारी के पक्ष मे लिखे हो सेवाच्युति प्राधिकारी कथित निष्कर्षों से असहमत हो और अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत नोटिस देने की कार्यवाही करे। ऐसे मामले मे, स्पष्टतया आवश्यक है कि सेवाच्युति प्राधिकारी स्पष्ट रूप से व्यक्त कर दे कि जाच की रिपोर्ट मे लिखे निष्कर्षों से वह असहमत है एवं तत्पश्चात दोषी अधिकारी के विरुद्ध की जाने वाली प्रस्तावित कार्यवाही की प्रकार बतादे। नोटिस मे इस प्रकार से स्पष्टतया व्यक्त किए बिना, नोटिस जारी करना ही सर्वथा असभव हो जायगा।[2]

ऐसे मामले भी हो सकते हैं जिनमे कुछ तनकियात पर रिपोर्ट मे लिखे निष्कर्ष दोषी अधिकारी के पक्ष में हो और कुछ तनकियात पर विपक्ष में हो। यदि अनुशासन प्राधिकारी ऐसे समस्त निष्कर्ष स्वीकार करले तो दूसरी बात है परन्तु यदि अनुशासन प्राधिकारी दोषी अधिकारी के विपक्ष में दिये गये निष्कर्ष तो स्वीकार करले और उसके पक्ष मे दिये गये कुछ अथवा सब निष्कर्षों से असहमत हो और प्रश्न स्वय के परिणामो पर प्रस्तावित कार्यवाही की किस्म व्यक्त करे तो यह आवश्यक होगा कि कथित परिणामो का सक्षेप मे उल्लेख नोटिस में कर दिया जावे। इस वर्ग के मामलो में प्रस्तावित की गई कार्यवाही न केवल दोषी प्राधिकारी के विपक्ष मे लिखित जाच रिपोर्ट पर आधारित होगी परन्तु अनुशासन प्राधिकारी की राय पर भी आश्रित होगी कि अन्य अभियोग जो

१ असम सरकार बनाम विमल कुमार ए आई आर १९६३ सर्वोच्च न्यायालय १६१२ जिसने विमल कुमार बनाम असम सरकार, ए आई आर १९६२ असम ८८ का खडन किया।

२ उपरोक्त नोट १ देखिये।

जांच अधिकारी द्वारा अप्रमाणित करार दिये गये थे वह अनुशासन प्राधिकारी की राय में प्रमाणित है। इस उपनियम अथवा संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत दोषी अधिकारी को बचाव के लिये समुचित अवसर प्रदान करने हेतु यह आवश्यक है कि ऐसे मामलों में अनुशासन प्राधिकारी द्वारा निकाले गये अस्थायी निष्कर्षों का उल्लेख नोटिस में कर दिया जाय। परन्तु जब कि जांच रिपोर्ट को पूर्णतः स्वीकार करने के पश्चात् अनुशासन प्राधिकारी की इच्छा दोषी अधिकारी को नोटिस देने की है तो यह आवश्यक नहीं कि अनुशासन प्राधिकारी को यह उल्लेख कर देना चाहिये कि उसने इस प्रकार से रिपोर्ट स्वीकार करली है, परन्तु यह वांछनीय है कि ऐसे मामलों में इस आशय का वक्तव्य दे दिया जाय।[1]

अनुच्छेद ३११ का तकाजा है कि किसी राज्य कर्मचारी के विरुद्ध पदच्युति, पृथक्करण अथवा पंक्तिच्युति का आदेश तब तक जारी नहीं किया जा सकता जब तक वह प्रस्तावित कार्यवाही से लिखित रूप में अवगत नहीं करा दिया गया है। जब कि प्रार्थी को कारण बताने का ऐसा नोटिस नहीं दिया गया तो यह निर्णय हुआ कि आदेश स्पष्टतया संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) का उल्लंघन था।[2] जब कि बिना कारण बताने का नोटिस दिये कठोर दण्ड इसलिये लागू कर दिया गया कि दोषी अधिकारी ने क्षमा याचना की थी[3] अथवा वह अयोग्य था,[4] अथवा पहले से सहित रजिस्टरों में दर्ज गये रिकार्ड पर आधार 'असंतोषजनक' अंकित था,[5] तो निर्णय हुआ कि अनुच्छेद ३११ (२) की आवश्यकता का पालन नहीं किया गया एवं ऐसा अधिकारी का सेवा से पृथक्करण असंवैधानिक था। इसके विपरीत जब कि कारण बताने के लिये नोटिस तो दिया गया परन्तु कोई उत्तर प्राप्त नहीं हुआ[6] किन्तु बाद में दावा किया कि नोटिस त्रुटिपूर्ण था[7] तो निर्णय हुआ कि अनुच्छेद ३११ के अन्तर्गत युक्तियुक्त अवसर उचित रूप से दिया गया था।

एक प्रश्न यह उठ सकता है कि क्या कारण बताने के नोटिस में सही एवं 'वास्तविक' दण्ड जो अनुशासन प्राधिकारी ने लागू करना तय किया है का उल्लेख करना आवश्यक है? हुकमचन्द के बाद में[8] सर्वोच्च न्यायालय ने इस प्रश्न का उत्तर नकारात्मक दिया। इस मामले में

---

१ उपरोक्त नोट १ पृष्ठ १०७ पर देखें

२ महन्त तिवारी बनाम वरिष्ठ पुलिस अधीक्षक ए आई आर १९६१ इलाहाबाद १७२ रामबराज सिंह बनाम बिहार सरकार ए आई आर १९५६ पटना २६ डा पी रघुनन्द बनाम कुर्ग सरकार ए आई आर १९५७ मसूर ८, पन्नालाल शाह बनाम बिहार सरकार, ए आई आर १९५७ पटना २५७।

३ करतार सिंह बनाम आयुक्त यातायात, ए आई आर १९६५ जम्मू कश्मीर ५३

४ जी अप्पाराव बनाम उप महानिरीक्षक पुलिस, ए आई आर १९५८ आन्ध्र प्रदेश २६९

५ उड़ीसा सरकार बनाम कृष्णास्वामी मूर्ती, ए आई आर १९६४ उड़ीसा २६

६ टी एस रामचन्द्र राव बनाम भारत सरकार, ए आई आर १९५३ हैदराबाद २०१

७ वसन्तराव शंकरराव बनाम बम्बई सरकार, ए आई आर १९५६ बम्बई ४८३

८ हुकमचन्द मल्होत्रा बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५९ सर्वोच्च न्यायालय ५३६ जतीन्द्रनाथनाम विश्वास बनाम आर गुप्ता, ए आई आर १९५४ कलकत्ता ३८२ दयानिधि रथ बनाम बी एस महन्ता ए आई आर १९५५ उड़ीसा ३२ लक्ष्मीनारायण गुप्ता बनाम ए पुरी ए आई आर १९५४ कलकत्ता ३५ एमन्त्र बनाम त्रिपुरा क्षेत्र ए आई आर १९५८ त्रिपुरा ५१, के राजा गोपालराव बनाम उड़ीसा सरकार ए आई आर १९५८ उड़ीसा ७४ दामोदर महान्ती बनाम उड़ीसा सरकार ए आई आर १९५७ उड़ीसा ७८

अनुच्छेद ३११ (२) म उल्लिखित तीनो शास्तियां कारण बताने के नोटिस मे व्यक्त की गई थी, और वास्तविक अथवा सही शास्ति का विशेष नाम नही बताया गया था। यह निर्णय हुआ कि उक्त कारण बताने के लिए दिए गए नोटिस ने संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) का अतिक्रमण नही किया। सर्वोच्च न्यायालय ने निम्न लिखित कारण व्यक्त किए —

(१) यह स्पष्ट है और अनुच्छेद ३११ (२) भी साफ साफ कहता है कि द्वितीय अवस्था म कारण बताने का नोटिस जारी करने का प्रयोजन राज्य कर्मचारी को प्रस्तावित शास्ति क्यों नही दी जावे इसका कारण बताने के लिये समुचित अवसर प्रदान करना है उदाहरणार्थ यदि प्रस्तावित शास्ति पदच्युति है तो संबंधित राज्य कर्मचारी अपने उत्तर मे कह सकता है कि यद्यपि उसके विरुद्ध अभियोग सिद्ध हो गये है परन्तु उसे हल्की शास्ति जैसे पृथक्करण अथवा पंक्तिच्युति से दंडित करना न्याय सगत होगा। यदि दंड प्राधिकारी के लिये द्वितीय अवस्था में कारण बतान के लिये दूसरे नोटिस म सही एव विशेष शास्ति का नाम व्यक्त करना अनिवार्य है तो यदि वह संबंधित राज्य कर्मचारी का उत्तर स्वीकार करने तो एक ततीय नोटिस देने की आवश्यकता हो जायगी। यह कारण बताने के द्वितीय नोटिस के प्रयोजन के विरुद्ध होगा।

(२) यदि कारण बतान के नोटिस म केवल पदच्युति की शास्ति व्यक्त है और अन्य दो शास्तियो का उल्लेख नही है फिर भी अनुशासन प्राधिकारी हल्की शास्तियें–पृथक्करण एव पंक्तिच्युति म से कोई शास्ति लागू करने म स्वतन्त्र है और कारण बतान के नोटिस के सम्बन्ध म अथवा आरोपित वास्तविक शास्ति के विषय म कोई शिकायत नही हो सकती। क्या यह कहा जा सकता है कि कारण बताओ नोटिस म अन्य दो शास्तियें यहां मिलाने के कारण नोटिस अवैध हो गया? कारण बताने के नोटिस म तीनो शास्तियो का उल्लेख करने से दोषी अधिकारी को तीनो म से कोई भी शास्ति नही दी जाने का कारण व्यक्त करने के लिये श्रेष्ठतर एव पूर्णतः अवसर दिया जाता है। एक से अधिक शास्तियो का वैकल्पिक उल्लेख करना प्रस्तावित कार्यवाही को आवश्यक रूप से कम निश्चित नही बनाता। इसके विपरीत ऐसा करना राज्य कर्मचारी को इनमे से प्रत्येक शास्ति लागू की जाने के विरोध म कारण बताने के लिये श्रेष्ठतर अवसर प्रदान करता है, जो उसे नही मिलता यदि नोटिस म केवल सबसे कठोर शास्ति का ही उल्लेख होता और निम्नतर शास्तियें व्यक्त नही की जाती।

यदि अभियोग अधिक हो तो अनुशासन प्राधिकारी प्रत्येक अभियोग के लिये पृथक पृथक शास्ति बता सकता है, अथवा अलग अलग नहीं भी बतावे। जब कि नोटिस मे प्रत्येक अभियोग के लिये प्रार्थी पर प्रस्तावित पृथक पृथक शास्ति नही दर्शाई गई तो निर्णय हुआ कि भिन्न भिन्न अभियोगो के लिये अलग अलग शास्ति व्यक्त नही करने के कारण से नोटिस अवैध नहीं होता है।[1] पुन जब कि प्रार्थी के विरुद्ध आरोपित अतिरिक्त अभियोगो के संबंध म प्रार्थी को द्वितीय नोटिस नही दिया गया तो निर्णय हुआ कि आरंभिक अभियोगो की तुलना म अतिरिक्त अभियोग तुच्छ मात्र थे, इन अतिरिक्त अभियोगो के विषय म प्रस्तावित कार्यवाही का नोटिस नही दिये जाने से पदच्युति की आज्ञा अवैध नही हो सकती।[2] अनुशासन प्राधिकारी पहले इस बात से सन्तुष्ट होना चाहिये कि दोषी

१ गोविन्द शंकर बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर १९६३ मध्य प्रदेश ११५

२ करमदेव सिंह बनाम बिहार सरकार ए आई आर १९५९ पटना २२१, उडीसा सरकार बनाम सल्हारी चटर्जी, ए आई आर १९ २ उडीसा ७३

अधिकारी के विरुद्ध अभियोग सिद्ध हो गए हैं और तब उस पर दण्ड दिए जाने के विषय में जो निर्णय हो वह तय करना चाहिये।[1] यदि नियम निर्धारित नहीं है और संविधान के नियमानुसार दण्ड नहीं है तो उस आधार पर दिया गया नोटिस अवैध होगा और उस पर जारी किया गया पदच्युति का आदेश भी गैर कानूनी होगा।[2]

अनुच्छेद ३११ (१) के अनुसार अखिल भारतीय सेवा का कोई सदस्य अथवा जो राज्य में कोई असैनिक पद धारण किये हो, वह अपने नियुक्ति प्राधिकारी से अधीनस्थ स्तर के प्राधिकारी द्वारा पदच्युत या सेवा से अलग नहीं किया जा सकता। एक प्रश्न यह उठ सकता है कि प्रस्तावित पदच्युति अथवा सेवा से पृथक्करण के मामले में क्या ऐसे अनुशासन प्राधिकारी द्वारा जारी किया गया नोटिस वैध है जो नियुक्ति प्राधिकारी नहीं है? इसका उत्तर स्वीकारात्मक दिया जा सकता है।[3] यह स्पष्ट है कि संविधान का अनुच्छेद ३११ (२) जो पदच्युति के लिए सुनवाई का समुचित अवसर का सिद्धान्त निश्चित करता है, स्पष्ट करता है कि लोक अधिकारी के विरुद्ध अनुशासन प्राधिकारी द्वारा अभियोगों की जांच के पश्चात् जब पदच्युति या पदावनति की शास्ति दिये जाने की प्रस्थापना की जाय तब सक्षम प्राधिकारी (अर्थात् नियुक्ति प्राधिकारी) पर ऐसा समुचित अवसर प्रदान करने का दायित्व आता है। संविधान के अनुच्छेद २२७ तथा २३५ के अन्तर्गत उच्च न्यायालयों एवं अधीनस्थ न्यायालयों पर प्रशासनिक तथा न्यायिक दोनों प्रकार के नियन्त्रण प्रयोग करने का अधिकार उच्च न्यायालय को है। इसलिये केवल उच्च न्यायालय को ही अधिकार है कि न्यायिक अधिकारियों के विरुद्ध लगाये गये अभियोगों की जांच करे और अभियोग सिद्ध हो जाने पर और उच्च न्यायालय द्वारा पदच्युति अथवा सेवा से पृथक्करण की शास्ति अस्थायी तौर पर प्रस्तावित हो चुके। पर, पदच्युति प्राधिकारी (नियुक्ति प्राधिकारी) प्रस्तावित विनिष्ट शास्ति लागू किये जाने के विरुद्ध कारण बताने का अवसर देने के लिये फिर नोटिस देगा और अन्त में अन्तिम रूप से फैसला करेगा कि प्रस्तावित शास्ति दी जाय अथवा नहीं।

---

१ किशन नारायण मुखर्जी बनाम सरकार ए. आई. आर. १९६० उड़ीसा ७

२ माधुलाल बनाम सरकार ए. आई. आर. १९५८ राजस्थान १४३; पंजाब सरकार बनाम औंकार नाथ जोशी, ए. आई. आर. १९६० पंजाब ८, गोपालसिंह बनाम सरकार ए. आई. आर. १९५४ राजस्थान ७३०।

३ कृष्ण नाथ बागची बनाम मुख्य शासन सचिव ए. आई. आर. १९६१ कलकत्ता ८१, मोहम्मद गौस बनाम आन्ध्र प्रदेश सरकार, ए. आई. आर. १९५५ आन्ध्र प्रदेश ६५, ए. आई. आर. १९५७ सर्वोच्च न्यायालय २४६, ए. आई. आर. १९५६ मध्य प्रदेश ४७८, ए. एन. डी सिल्वा बनाम भारतीय संघ, ए. आई. आर. १९६२ सर्वोच्च न्यायालय ११३०, मथाराम बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए. आई. आर. १९५४ इलाहाबाद ४८७।

'नियुक्ति प्राधिकारी' 'अनुशासन प्राधिकारी' की परिभाषाओं पर टिप्पणी देखिये। इसके विपरीत सम्मति के लिये देखिये—ज्योति नाथ शास्त्री बनाम आसाम सरकार ए. आई. आर. १९५५ आसाम १७२। इस वाद में कारण बताने के लिये नोटिस स्थानीय अधीक्षक ने दिया था न कि राज्य के प्रशासन सचिव ने जो कि नियुक्ति प्राधिकारी था। निर्णय हुआ कि अनुच्छेद ३११ (२) यह स्पष्ट करता प्रतीत होता है कि नोटिस सक्षम प्राधिकारी द्वारा जो कि उस अधिकारी को सेवा से पृथक् कर सकने वाले प्राधिकारी के साथ कार्य करता है जारी होना चाहिये। न्यायालय तो केवल यह मान कर चलेगा कि नोटिस उस प्राधिकारी की इच्छानुसार था जिसने अभियुक्त अधिकारी की नियुक्ति की थी और वह नोटिस था।

**लोक सेवा आयोग से परामर्श**—उपनियम १० (ii) प्रावधान करता है कि जब कि परामर्श लेना आवश्यक हो तब अनुशासन प्राधिकारी लोक सेवा आयोग से परामर्श लेगा। नियम १५ (२) के अन्तर्गत राज्य सेवाओं के संबंध में, जिनकी नियुक्ति के अधिकार किसी अधीनस्थ प्राधिकारी को सुपुर्द नहीं किये गये हैं निंदा एवं वेतन वृद्धि पर रोक के अतिरिक्त और कोई भी शास्ति लागू करने से पूर्व लोक सेवा आयोग से परामर्श लेना होगा।[1] ऐसे मामलों में अनुशासन प्राधिकारी लोक सेवा आयोग को निम्नांकित अभिलेख भेजेगा —

(१) जांच प्राधिकारी की रिपोर्ट,

(२) अनुशासन प्राधिकारी द्वारा नियम १० (i) के अन्तर्गत दिये गये नोटिस की प्रतिलिपि, एवं

(३) ऐसे नोटिस के उत्तर में दोषी अधिकारी का उत्तर।

यह उपनियम तथा संविधान का अनुच्छेद ३२० (३) (ग) राज्य कर्मचारी को कोई सत्व प्रदान नहीं करते। परामर्श का अभाव अथवा परामर्श में अनियमितता, असैनिक कर्मचारी को किसी न्यायालय में विनायदावा या समाधान पाने का अधिकार प्रदान नहीं करते। अनुच्छेद ३२० (३) (ग) के प्रावधान आज्ञात्मक नहीं हैं।[2] जब कि पदच्युति अथवा पदच्युति की आज्ञा जारी करने से पहले आयोग से परामर्श नहीं लिया गया तो निर्णय हुआ कि चूंकि उक्त आज्ञा राज्य सरकार के अतिरिक्त किसी अन्य प्राधिकारी ने जारी की थी इसलिये परामर्श आवश्यक नहीं था।[3]

लोक सेवा आयोग को शास्ति की आज्ञा जारी करने अथवा किसी असैनिक कर्मचारी को आगामी नियुक्ति से वंचित रखने का अधिकार नहीं है।[4] आयोग एक संवैधानिक संस्था है जिसको कुछ संवैधानिक अधिकार कर्तव्य एवं आभार दिये गये हैं। निर्देश की परिधि में, जो संविधान लोक सेवा आयोग के लिये निर्धारित करता है आयोग को कार्य करना पड़ता है। न तो वह संवैधानिक आभारों को अस्वीकार कर सकता है न अतिरिक्त संवैधानिक आभार स्वीकार कर सकता है और न वह अतिरिक्त संवैधानिक क्षमता ही हासिल कर सकता है।[5]

अधीनस्थ लेखक वर्गीय अथवा चतुर्थ श्रेणी के कर्मचारियों को किसी भी शास्ति से दंडित करने की दशा में आयोग से परामर्श लेना आवश्यक नहीं होगा।[6] इसी प्रकार, यदि राज्य सेवा का कोई व्यक्ति राज्य सरकार के अतिरिक्त किसी अन्य प्राधिकारी द्वारा नियुक्त हुआ है तो आयोग से परामर्श लेना आवश्यक नहीं होगा।[7]

---

१ विस्तृत टिप्पणी नियम १५ (२) के नीचे देखिये।

२ उत्तर प्रदेश सरकार बनाम मनबोधनलाल, ए आई आर १९५७ सर्वोच्च न्यायालय ९१२

३ वामन बनाम सरकार ए आई आर १९५३ नागपुर ६९ कार्तिक चन्द्र बनाम डिस्ट्रिक्ट ट्रैफिक सुपरिन्टेंडेंट ए आई आर १९५७ पटना ६७६

४ के आई एन्टोनी बनाम लोक सेवा आयोग ए आई आर १९५८ केरल ३५२

५. मारा चटर्जी बनाम लोक सेवा आयोग ए आई आर. १९५८ कलकत्ता ३४५

६ भानुप्रसाद बनाम सरकार ए आई आर १९५६ सौराष्ट्र १४ मनीपुर राज्य बनाम सारंग थम एन सिंह ए आई आर १९५७ मनीपुर ७

७ करमेन्द्र सिंह बनाम बिहार सरकार, ए आई आर. १९५६ पटना २२८, वामन बनाम सरकार, ए आई आर १९५३ नागपुर ६९

आयोग की मन्त्रणा प्राप्त हो जाने पर अनुशासन प्राधिकारी अभिवेदन और आयोग की मन्त्रणा पर विचार करेगा और जैसा उचित समझा जावेगा वैसा आदेश जारी करेगा। मन्त्रणा प्राप्त हो जाने के पश्चात ऐसे अधिकारी को पुनः नोटिस देना आवश्यक नहीं है।

जब कि नियम १५ (२) के अनुसार आयोग से परामर्श लेना आवश्यक नहीं हो, तो अनुशासन प्राधिकारी ऐसे अधिकारी के अभिवेदन पर विचार करेगा और मामले में उचित आदेश जारी करेगा। पदच्युति या सेवा से पृथक्करण का आदेश केवल नियुक्ति प्राधिकारी जारी कर सकता है कोई अधीनस्थ प्राधिकारी नहीं कर सकता।

(१०) उपनियम (११)-लघु शास्तियें लागू करना—यह उप नियम प्रावधान करता है कि निष्कर्षों पर विचार करने के पश्चात यदि अनुशासन प्राधिकारी की सम्मति यह है कि केवल लघु शास्तियें लागू की जावें तो आयोग से परामर्श लेने के पश्चात यदि आवश्यक हो तो वह ऐसा आदेश जारी कर सकता है। राज्य सेवाओं के व्यक्तियों पर निन्दा अथवा वेतन वृद्धियों में रोक लगाने की शास्ति आरोपित करने के लिये आयोग से सलाह लेना आवश्यक नहीं है। परन्तु राज्य सेवाओं के सदस्यों पर पदोन्नति रोकने तथा असावधानी आदि के कारण सरकार को हानि वेतन से वसूल करके पूर्ति करने की शास्ति की दशा में आयोग से परामर्श लेना आवश्यक है। परामर्श प्राप्त करने के पश्चात आयोग की सलाह पर विचार करने के बाद अनुशासन प्राधिकारी आदेश जारी कर सकता है।

ऐसे मामलों में नियम १६ (१०) अथवा संविधान के अनुच्छेद ३११ (२) द्वारा निर्धारित कारण बताने के लिये दिखाव नोटिस देना आवश्यक नहीं है। परन्तु यदि कार्यवाही नियम १६ के अन्तर्गत आरम्भ हुई हो तो अनुशासन प्राधिकारी पश्चात कार्यवाही का परिवर्तन नियम १७ के अनुसार नहीं कर सकता जब तक कि दोषी अधिकारी को सूचना नहीं दी गई हो। नियम १६ के अन्तर्गत की गई कार्यवाही में दोषी अधिकारी को व्यक्तिगत सुनवाई या किसी गवाह की जांच करने का अवसर देना चाहिये जो नियम १७ के अन्तर्गत आवश्यक नहीं होता।[1]

(११) उप नियम (१२)-राज्य कर्मचारी को आज्ञा की सूचना देना—यह उप नियम प्रावधान करता है कि जब कि राज्य कर्मचारी को आज्ञा सूचित की जावे तो उसे निम्न लिखित दस्तावेज भी दिये जाने आवश्यक हैं

(क) जांच प्राधिकारी के प्रतिवेदन की प्रतिलिपि

(ख) निष्कर्षों का विवरण, जांच प्राधिकारी के निष्कर्षों से असहमति के संक्षिप्त कारणों सहित (यदि कोई हो) (यदि उप नियम १० के अन्तर्गत न पहले से नहीं दे दिये हों),

(ग) लोक सेवा आयोग की सम्मति की प्रतिलिपि

(घ) निष्कर्षों का विवरण आयोग की सलाह से असहमत होने के संक्षिप्त कारणों सहित। जब कि नियम १४ के खंड (१) से (३) तक में निर्दिष्ट कोई शास्ति दी गई हो तो राज्य कर्मचारी को जांच अधिकारी के रिपोर्ट की प्रतिलिपि देना आवश्यक नहीं होगा।

---

१ विजयसिंह बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर १९६६ राजस्थान ५५

अनुशासन प्राधिकारी के लिये आवश्यक है कि वह राज्य कर्मचारी को उपरोक्त दस्तावेज दवे ताकि वह निकटतम के उच्चतर प्राधिकारी के समक्ष अपील प्रस्तुत कर सके। यदि राज्य सरकार ही अनुशासन प्राधिकारी है तो उसकी किसी आज्ञा की अपील नहीं होती।

(१२) पुन जाच —उप नियम (१) प्रावधान करता है (१) कि जाच प्राधिकारी के प्रतिवेदन पर विचार करते हुए यदि अनुशासन प्राधिकारी को यह विश्वास करने का कारण हो कि अब तक की गई जाच म किसी प्रकार से कोई कमी रह गई है, तो वह सही एव पर्याप्त कारणों से जिनको अभिलेख में लिखगा, आगे अथवा नई जाच करने के लिये मामले को वापिस भज सकता है। इसका तात्पय यह हुआ कि ऐसी पुन जाच के लिये य देश तभी दिये जा सकते हैं जब कि वह जाच प्राधिकारी क निष्कर्षों से सहमत न हो, और उसने दोषी अधिकारी के विरुद्ध कोई शास्ति अन्तिम रूप स नहीं दी हो। उप-नियम (६) में अनुशासन प्राधिकारी को ताजा जाच के लिये मामले को फिर से खोलने का अधिकार उस दशा म नहीं दिया है जब कि उसने एक बार मामले को तय कर दिया हो और शास्ति लागू कर दी हो अथवा राज्य कर्मचारी को दोषमुक्त कर दिया हो।

एक प्रश्न यह उठ सकता है कि क्या उन्हीं तथ्यों पर राज्य सरकार अथवा अनुशासन प्राधिकारी पुन जाच करने का आदेश दे सकते हैं? इस विषय पर बहुत विवाद रहा है। कुछ उच्च न्यायालय जसे राजस्थान और इलाहाबाद इस सम्मति के थे कि एक ही तथ्य पर दुबारा जाच करना अनुमति योग्य नहीं है।[१] इसके विपरीत असम, केरल और मणिपुर उच्च न्यायालयो की राय थी कि अनुशासन प्राधिकारी निसदेह त्रुटि का सुधार करने और उन्हीं आरोपो के विषय म ताजा जाच करने मे सक्षम है।[२] यह विवाद अभी तक सर्वोच्च न्यायालय द्वारा देवेन्द्र प्रताप के वाद द्वारा शात नहीं हुआ है।[३] इस वाद मे उच्च न्यायालय का निर्णय था कि प्रार्थी सविधान के अनुच्छेद ३११ के सरक्षण से वचित रहा। प्रार्थी सेवा म पुन स्थापित किया गया और बाद म फिर से निलबित कर दिया गया। यह निर्णय दिया गया कि किसी फैसले का बाध्यकारी प्रभाव उसके टक्नीकल विचारो को प्रारूप पर आधारित नहीं होता बल्कि उसके तथ्य पर आधारित होता है। उच्च न्यायालय ने इस आधार पर फैसला किया कि शास्ति लागू करने की कार्यप्रणाली अनियमित थी, और इसलिये सर्वोच्च न्यायालय ने कहा कि यह फसला सरकार को अन्य जाच शुरू करने से नहीं रोक सकता। सर्वोच्च न्यायालय ने अभी तक यह प्रश्न खुला छोड़ दिया है कि यदि निर्णय म कोई वधानिक (टक्नीकल) अशुद्धि नहीं हो तो क्या ऐसे मामलो मे पुन जाच की जा सकती है अथवा नहीं। राजस्थान उच्च न्यायालय ने इस प्रश्न पर

---

१ द्वारकाचद बनाम राजस्थान सरकार ए आई आर. १६५८ राजस्थान ३८, हरबस लाल बनाम डिवीजनल सुपिरिंटेंडेंट, सेन्ट्रल रेलवे, ए आई आर १६६० इलाहाबाद १६४

२ श्रीकेशबचन्द्र शर्मा बनाम असम सरकार ए आई आर १६६२ असम १७, लसाराम तोम्बी सिंह बनाम लसाराम गोपाल सिंह, ए आई आर १६६३ मणिपुर २८, एन नीलमणि सिंह बनाम भारतीय सघ, ए आई आर. १६६४ मणिपुर ८, बाम्ली भूपा बनाम सरकार, ए आई आर १६६० केरल २६४

३ देवेन्द्र प्रताप नारायण बनाम उत्तर प्रदेश सरकार, ए आई आर १६६२ सर्वोच्च न्यायालय १३३४

द्वारकाचंद के मामले में विस्तृत विवेचन किया है।[१] इस मामले में तहसीलदार की रिपोर्ट पर कि प्रार्थी के विरुद्ध रिश्वत लेने का आरोप है, पुलिस के उप अधीक्षक (भ्रष्टाचार विरोधी शाखा) द्वारा उसे गिरफ्तार कर लिया गया यद्यपि बाद में जमानत पर उसे छोड़ दिया गया था। यह रिपोर्ट प्राप्त होने पर प्रार्थी जिलाधीश द्वारा निलंबित कर दिया गया। जिलाधीश ने विभागीय जांच की और इस निष्कर्ष पर पहुँचा कि प्रार्थी के विरुद्ध कोई मामला नहीं बनता। तत्पश्चात भ्रष्टाचार विरोधी पदाधिकारी के निवेदन पर, जिलाधीश ने जांच पुनः प्रारम्भ कर दी, नया आरोप (चार्ज) कायम किया गया और प्रार्थी को कारण स्पष्ट करने का आदेश दिया। प्रार्थी ने इस नई विभागीय जांच को चुनौती दी और प्रार्थना की कि जिलाधीश को ताजा विभागीय जांच करने से रोका जाय। यह निर्णय हुआ कि उन्हीं आक्षेपों पर द्वितीय जांच करने का आदेश नहीं हो सकता। मुख्य न्यायाधीश वांचू ने व्यक्त किया कि, "जब कि एक बार विभागीय जांच समाप्त हो जाती है और किसी सार्वजनिक कर्मचारी को दोषमुक्त कर दिया जाता है तो जब तक सेवा नियमों अथवा और किसी कानून में दोष मुक्ति को आज्ञा के पुनरावलोकन (नजरसानी) करने का विशेष प्रावधान नहीं हो तब तक उन्हीं तथ्यों पर विभागीय जांच दुबारा करने का कोई आदेश नहीं दिया जा सकता। सेवा नियमों का यह मकसद नहीं था कि विभागीय जांच पर सार्वजनिक कर्मचारी की दोषमुक्ति उसी प्रकार से पुनरावलोकन के लिये खुला हो जिस प्रकार जाब्ता फौजदारी के अन्तर्गत अभियुक्त के बरी होजाने पर अपील का रास्ता खुला है। न्याय, निष्पक्षता एवं सद्भावना के सिद्धान्तों पर, सेवा नियमों में प्रावधान के अभाव में ऐसा दुबारा विभागीय जांच की अनुमति देना गलत है।

यह बात कि इस दृष्टिकोण से सरकार के विरुद्ध बहुत पक्षपात होगा, क्योंकि पहले के जांच अधिकारी ने जांच बहुत असावधानी से अथवा बेईमानी वश से की होगी और सरकार निःसहाय रहेगा, मानने योग्य नहीं है। यदि कोई वरिष्ठ पदाधिकारी विभागीय जांच उस प्रकार से करता है तो सरकार निःसन्देह उस वरिष्ठ पदाधिकारी के विरुद्ध कार्यवाही कर सकता है। दूसरे शब्दों में विभागीय जांच में दोषमुक्त हो जाने के बावजूद अथवा जैसा भी विभागीय पदाधिकारी ने तय किया हो—सही अथवा गलत उसके बावजूद सरकार के लिये उस व्यक्ति के विरुद्ध फौजदारी मुकदमा दायर करने का रास्ता खुला है। इसके विपरीत, यदि द्वितीय विभागीय जांच की आज्ञा दी जा सकती है तो उससे सार्वजनिक कर्मचारी की परेशानी का खतरा बहुत ज्यादा होगा। इसके बाद के एक मामले में मद्रास उच्च न्यायालय ने[२] इस मामले की जांच की और व्यक्त किया कि "हम उस निर्णय के निष्कर्ष से असहमति नहीं है लेकिन विद्वान न्यायाधीशों के प्रति बहुत आदर रखते हुए हम यह कहते हैं कि इतने ही प्रबल कारण इससे विपरीत राय के लिए दिए जा सकते हैं अर्थात यह कि प्रशासन की पवित्रता के हित में विशेषतया प्रजातांत्रिक प्रणाली के हित में अनिवार्य नहीं तो कम से कम वांछित अवश्य है कि उन मामलों में जिनमें किसी अधिकारी के विरुद्ध सबंधित प्राधिकारी द्वारा अभियोग समाप्त कर दिये गये हो और जब कि सरकार सन्तुष्ट है कि उक्त निर्णय न केवल अन्यायपूर्ण बल्कि अनुचित अथवा भ्रष्ट है तो ऐसे मामलों का पुनरावलोकन सरकार के सुरक्षित अन्तर्निहित अधिकार के अन्तर्गत हो जाय। यद्यपि ऐसी शक्ति अथवा ताजी जांच करने की सीमा तक जिसमें किसी व्यक्ति के अधिकारों पर कोई अवांछित परिणाम होना हो नहीं या दी जाय

---

१ द्वारका चन्द बनाम राजस्थान सरकार, ए. आई. आर. १९५८ राजस्थान ३८

२ मद्रास सरकार बनाम सामी अय्यर, ए. आई. आर. १९६३ मद्रास १४

तो भी उचित कारण पर पुनरावलोकन का अधिकार आरोपों को समाप्त करने अथवा स्पष्ट साक्ष्य के अभाव में भ्रष्ट निष्कर्षों के संबंध में प्रयोग में लाना तर्कयुक्त प्रतीत होता है।

एक दूसरा प्रश्न यह उठ सकता है कि फौजदारी न्यायालय द्वारा राज्य कर्मचारी के बरी हो जाने के पश्चात उन्हीं तथ्यों पर विभागीय जांच उचित होगी ? इस विषय पर भी विभिन्न उच्च न्यायालयों में मतभेद है। उडीसा और पटना उच्च न्यायालयों की राय है कि राज्य कर्मचारी को फौजदारी न्यायालय द्वारा बरी (दोषमुक्त) कर दिये जाने के पश्चात उन्हीं तथ्यों पर राज्य सरकार विभागीय जांच बिठा सकती है।[1] इसके विपरित मैसूर और मध्य प्रदेश न्यायालयों की सम्मत्ति है कि उन्हीं अभियोग पर पुन जांच करना और जो शहादत फौजदारी अदालत में पेश हुई थी और वह दोषमुक्त हो गया था उसी शहादत पर उसे अपराधी करार देना अनुशासन प्राधिकारी के लिये बेहद गैरवाजिब होगा।[2] यह सामान्य न्याय के सिद्धांतों के प्रतिकूल होगा। प्रतीत होता है कि यह बाद वाली राय सही है। एक विभागीय प्राधिकारी को कानूनी अदालत पर निर्णय के लिये बैठने की अनुमति नहीं दी जानी चाहिये जैसे कि वह कोई अधीन प्राधिकारी हो।

एक तृतीय प्रश्न यह उठ सकता है कि किसी दीवानी अदालत द्वारा पदच्युति अथवा सेवा से पृथक्करण की मांग खारिज कर दिये जाने के पश्चात् उसी विषय पर विभागीय जांच दुबारा करना उचित होगा ? ऐसे मामले में, अदालत द्वारा विपरीत आदेश नहीं दिये जाने के अभाव में, अनुशासन प्राधिकारी आगे विधिवत कार्यवाही करने में स्वतन्त्र है।[3]

इसी प्रकार एक अन्य प्रश्न उठ सकता है कि क्या विभागीय जांच में राज्य कर्मचारी के दोषमुक्त हो जाने के पश्चात, राज्य सरकार उसके विरुद्ध फौजदारी अदालत में मुकदमा चला सकती है ? प्रतीत होता है कि विभागीय जांच में, विभागीय पदाधिकारी चाहे जैसा भी निर्णय दे फिर भी कानूनी अदालत में उस व्यक्ति के विरुद्ध मुकदमा चलाने में राज्य सरकार स्वतन्त्र है।[4] जब कि एक बार कोई मामला फौजदारी अदालत के सामने लाया जा चुका है तो यह उचित होगा कि विभागीय जांच स्थगित कर दी जावे। यदि वह स्थगित नहीं की गई है तो विभागीय जांच और अदालत में फौजदारी मुकदमा साथ साथ भी चल सकते हैं।[5]

---

१. राधाकान्त पटनायक बनाम उडीसा सरकार ए आई आर १९६२ उडीसा १२५, कामदेव सिंह बनाम बिहार सरकार ए आई आर १९५५ पटना २२८

२. वी एकाम्बरम पोन्नुस्वामी बनाम जोइन्ट मनजर ए आई आर १९६२ मैसूर ८४, रामस्वरूप शर्मा बनाम डिवीजनल कर्माशियल सुप्रिंटेंडेंट, ए आई आर १९६४ मध्य प्रदेश १५५ कासर अली वहीद अली बनाम मध्य प्रदेश सरकार, ए आई आर १९५९ मध्य प्रदेश ४९

३. राम चन्द्र वर्मा बनाम आर डी वर्मा ए आई आर १९५८ इलाहाबाद ५३२

४. द्वारका चंद बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर १९५८ राजस्थान ३८, धनजी चन्द बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९६५ पंजाब १५३, खेम चन्द बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३००

५. भगत सिंह बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९६० सर्वोच्च न्यायालय १२१०, मध्य प्रदेश सरकार बनाम तारन सिंह ए आई आर १९५८ मध्य प्रदेश ३२५, नारप्पू उदायर बनाम मद्रास सरकार ए आई आर १९५६ मद्रास ४६०

१७ लघु शास्तियां देने का तरीका —(१) नियम १४ के खण्ड (१) से (३) में निर्दिष्ट कोई भी शास्ति की आज्ञा तब तक नहीं दी जायगी जब तक कि—

(क) राज्य कर्मचारी को उसके विरुद्ध प्रस्तावित कार्यवाही और जिन आरोपों पर वह प्रस्तावित है उनकी सूचना नहीं दी गई हो और उसे उसकी इच्छानुसार अभिवेदन करने का अवसर नहीं दे दिया गया हो,

(ख) यदि कोई ऐसा अभिवेदन हो, तो उस पर अनुशासन प्राधिकारी ने विचार नहीं कर लिया हो,

(ग) जिन मामलों में ऐसा करना अनिवार्य हो, उनमें आयोग से परामर्श नहीं कर लिया हो।

(२) ऐसे मामलों में कार्यवाही के अभिलेख में सम्मिलित होगी —

(i) राज्य कर्मचारी को दी गई प्रस्तावित कार्यवाही की सूचना की प्रतिलिपि

(ii) अभिकथनों के विवरण की प्रतिलिपि जो उसे सूचित की गई,

(iii) उसका अभिवेदन, यदि कोई हो,

(iv) आयोग की सलाह यदि कोई हो, और

(v) मामले में दी गई आज्ञा, कारणों सहित।

## टिप्पणी

यह नियम प्रावधान करता है कि जब अनुशासन प्राधिकारी निम्नांकित शास्तियों में से कोई शास्ति अधिरोपित करना चाहता है तो वह इस नियम के अन्तर्गत कार्यवाही आरम्भ कर सकता है —

(१) निंदा,

(२) वेतन वृद्धि पर रोक

( ) पदोन्नति रोकना

(४) राज्य कर्मचारी की असावधानता आदि के फलस्वरूप राजकीय क्षति की पूर्ति पूर्ण तया अथवा आंशिक रूप से राज्य कर्मचारी के वेतन से करना।

जब तक अनुशासन प्राधिकारी निम्नलिखित कार्यवाही नहीं कर लेता तब तक राज्य कर्मचारी के विरुद्ध वह उपरोक्त लघु-शास्तियां लागू नहीं कर सकता —

(१) यह कि उसके विरुद्ध की जाने वाली प्रस्तावित कार्यवाही की सूचना उसे लिखित रूप में दी गई है,

(२) यह कि अभिकथनों के आधार पर कार्यवाही प्रस्तावित है उनके विवरण की प्रतिलिपि उसे दी जा चुकी है

(३) यह कि उन एवं प्रस्तावों एवं आरोपों के विवरण पर अभिवेदन प्रस्तुत करने का मौका दिया जा चुका है,

(४) यह कि उसके अभिवेदन पर अनुशासन प्राधिकारी ने विचार कर लिया है,

(५) यह कि पदोन्नति पर रोक अथवा राज्य कर्मचारी की असावधानता आदि के फलस्वरूप राजकीय हानि दोषी अधिकारी के वेतन से वसूल करने की शास्तियें लगू करने की दशा में आयोग से परामर्श प्राप्त कर लिया गया है। ऐसा परामर्श केवल राज्य सेवाओं के व्यक्तियों के मामलों में ही आवश्यक है।

नियम १६ के अन्तर्गत अनुशासन प्राधिकारी को अभियोगों की प्रतिलिपि आरोपों के विवरण सहित देनी होती हैं और उसके पश्चात् एक नियमित जांच की जाती है जिसमें जांच प्राधिकारी ऐसी दस्तावेजी शहादत एवं मौखिक साक्ष्य ग्रहण करता है जो सारभूत हो। तत्पश्चात दोषी राज्य कर्मचारी गवाहों से जिरह कर सकता है और उसके गवाहों से भी अभियोगी जिरह कर सकता है। परन्तु नियम १७ के अन्तर्गत ऐसी कोई कार्यप्रणाली नहीं होती। यदि कार्यवाही नियम १६ के अन्तर्गत प्रारंभ की गई हो तो वह दोषी अधिकारी को बिना सूचना दिये नियम १७ में परिवर्तित नहीं हो सकती। जब कि प्रार्थी के विरुद्ध अभियोग यह थे कि उसने (१) सर्विस स्टाम्पों का उपयोग निजी कार्य के लिये किया (२) बीमार नहीं होते हुए भी बीमारी की छुट्टी ली और (३) उच्चतर प्राधिकारियों तक पहुँचने में अनुशासन भंग किया एक आरोप के संबंध में प्रार्थी को नोटिस ५ वर्ष पश्चात दिया और अन्य आरोप के संबंध में अढ़ाई वर्ष बाद दिया। जब अनुशासन प्राधिकारी ने नोटिस दिया तो प्रार्थी को पूछा कि क्या वह व्यक्तिगत सुनवाई चाहता है और क्या वह अपनी प्रतिरक्षा में कोई दस्तावेजी अथवा मौखिक साक्ष्य प्रस्तुत करना चाहता है। किन्तु उसने अकस्मात कार्यवाही का तरीका बदल दिया और नियम १६ के अन्तर्गत कार्यवाही करने के बजाय नियम १७ के अन्तर्गत कार्यवाही करने लगा। इस परिवर्तन का कोई कारण नहीं बताया गया और बिना व्यक्तिगत सुनवाई किये और उसकी उपस्थिति में उसके पक्ष में या विपक्ष में बिना किसी की गवाही लिये प्रार्थी को शास्ति देनी गई। यह निर्णय हुआ कि यह एक ऐसा ज्वलंत मामला था जिसमें सामान्य न्याय के बिलकुल प्रथम सिद्धांतों का उल्लंघन हुआ।[1] मुख्य न्यायाधीश दवे ने व्यक्त किया 'यह सच है कि लघु शास्तियें लागू करने हेतु अनुशासन प्राधिकारी बजाय नियम १६ के नियम १७ के अन्तर्गत कार्यवाही कर सकता है परन्तु यदि अनुशासन प्राधिकारी नियम १७ में कार्यवाही करना चाहता हो, तो उस नियम की मांग है कि राज्य कर्मचारी को उसके विरुद्ध प्रस्तावित कार्यवाही की लिखित में सूचना दी जावे और उन आरोपों से भी अवगत कराया जावे जिनके आधार पर कार्यवाही की जाना प्रस्तावित है। उसको जो अभिवेदन वह करना चाहे उसे प्रेषित करने का अवसर दिया जावे। हमको विदित हुआ है कि प्रार्थी को कोई सूचना नहीं दी गई कि उसके विरुद्ध अनुशासन प्राधिकारी क्या कार्यवाही करना चाहता है और क्या वह नियम १७ के अन्तर्गत अग्रसर होने का इच्छुक है। हमारे कहने का तात्पर्य यह नहीं है कि लघु शास्तियें आरोपित करने के लिये अनुशासन प्राधिकारी को नियम १७ के अन्तर्गत कार्यवाही करने की अनुमति केवल इसी कारण से नहीं है कि प्रारंभिक कार्यवाही नियम १६ के अन्तर्गत की गई, परन्तु यह निश्चयत आवश्यक है कि यदि वह कार्यवाही का नियम १६ से नियम १७ में परिवर्तन करना चाहता है तो नियम १७ के अन्तर्गत कार्यवाही शुरू करने से पूर्व संबंधित व्यक्ति को इस आशय की स्पष्ट सूचना देनी चाहिये। प्रस्तुत मामले की तरह के एक वाद में जब कि प्रतिवादी पांच वर्ष पूर्व अथवा ढाई वर्ष पूर्व की तथाकथित त्रुटि के संबंध में वादी के विरुद्ध कार्यवाही करना चाहता था तो यह और भी

---

१ किशन सिंह बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर. १९६६ राजस्थान ५५

१८ मास तक रोका गया क्योंकि उसने अपने वेतन में कटौती स्वीकार नहीं की और अन्ततः उसे सेवा मुक्ति (डिसचार्ज) का विकल्प प्रदान किया तो निर्णय हुआ कि यदि किसी व्यक्ति को उसका उचित देय वेतन नहीं दिया जाता है तो वेतन रोकने का मुआवजा, ब्याज के स्वरूप में अथवा और कोई उचित क्षतिपूर्ति के रूप में वह अवश्य पाने का अधिकारी है जो ऐसे वेतन को रोकने के तथ्य का सीधा नतीजा है।[1]

कोई असैनिक कर्मचारी का निम्नतर पंक्ति से उच्चतर पंक्ति में पदोन्नति पाने का अधिकार स्वतः रूप से नहीं है। किसी व्यक्ति का पदोन्नति के लिये उपयुक्त होने वाबत किसी पदाधिकारी का निर्णय प्रशासन द्वारा नजरसानी किया जा सकता है। परन्तु वह न्यायिक (जुडिशियल) नजरसानी के लिये उपयुक्त विषय नहीं हो सकता।[2] संविधान का अनुच्छेद ३३३ स्पष्ट करता है कि पदोन्नति के लिये कोई हक नहीं होता। प्रतिनियुक्ति पर काम कर रहे राजकीय कर्मचारी का वरिष्ठता एवं योग्यता के आधार पर पदोन्नति का हक उतना ही है जितना उसे प्रतिनियुक्ति पर नहीं होने की अवस्था में होता।[3] जिस विभाग में उसका पदाधिकार है उस विभाग को उसकी उचित पदोन्नति कायम रखनी चाहिये।[4] अनुसूचित जातियों के लिए चुनाव पदों पर पदोन्नति द्वारा भरे जाने वाले स्थानों के लिये संरक्षण असंवैधानिक नहीं है। जब कि प्रार्थी का मुख्य वाद यह था कि अनुसूचित जातियों एवं अ.दमजातियों के सदस्यों के पक्ष में पदोन्नति का संरक्षण संवैधानिक नहीं था तो यह निर्णय हुआ कि चुनाव पदों को पदोन्नति द्वारा भरने में पिछड़ी जातियों एवं अनुसूचित जातियों के लिये संरक्षण संवैधानिक है और अनुच्छेद १६ (२) द्वारा गारंटी किये गये मौलिक अधिकार का अतिक्रमण नहीं है और इसका बचाव संविधान के अनुच्छेद १६ (४) द्वारा होता है।[5]

जब कि व्यवस्था ने राज्य कर्मचारी को विभाग में एक स्थायी पद से वंचित कर दिया, यद्यपि उसके वर्तमान वेतन पर इसका कोई प्रभाव नहीं पड़ा उसके पेंशन एवं पदोन्नति के अवसर दोनों पर इसका प्रतिकूल प्रभाव पड़ेगा तो निर्णय हुआ कि प्रार्थी कोई सहायता पाने का अधिकारी नहीं था। प्रार्थी के विरुद्ध कोई अनुशासनीय कार्यवाही नहीं की गई थी और अनुच्छेद ३११ का प्रयोग सम्भव नहीं था।[6] जब कि सहायक अभियन्ताओं की प्रतिबंधित अन्तिम सूचि बनाई गई और उसके

---

१ जमिनी कान्तादास बनाम भारतीय संघ ए आई आर १९५५ कलकत्ता ४५

२ नायम तोम्बीसिंह बनाम मणिपुर राज्य ए आई आर १९५९ मणिपुर ३५ बी मा तिवारी बनाम मध्य प्रदेश सरकार, ए आई आर १९६० मध्य प्रदेश २१९, कलकत्ता उच्च न्यायालय बनाम अमलकुमार राय, ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय १७०४

३ मैसूर राज्य बनाम एल आर बेनारी, ए आई आर १९६५ सर्वोच्च न्यायालय ८६८

४ सुधीरकुमार घोस बनाम पश्चिम बंगाल सरकार, ए आई आर. १९५२ कलकत्ता ५८७ परमात्मा शरण बनाम मुख्य न्यायाधीश राजस्थान उच्च न्यायालय १९६३ आर एल डबल्यू २४६

५ जनरल मनेजर बनाम रंगाचारी ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय ३६, रंगाचारी बनाम जनरल मनजर, ए आई आर १९६१ मद्रास ३५ का खंडन

६ पी सी माधवन बनाम ट्रेवनकोर कोचीन सरकार ए आई आर १९५७ ट्रवनकोर कोचीन २३६

विरुद्ध अभिवेदन करने का हक नामजूर कर दिया तो निर्णय हुआ कि सरकार के लिये यह लाजिमी था कि पदोन्नति की सत्रतिबन्ध सूचि बनाती और उसे प्रकाशित करता, ताकि जिन व्यक्तियों पर उसका प्रभाव पड़ा उन्हें उसके विरुद्ध अभिवेदन करने का प्रभावशील अवसर मिलता।[1]

**१८ सयुक्त जाच**—(१) जब किसी मामले मे एक से अधिक राज्य कर्मचारी सम्बन्धित हो, तो सरकार अथवा ऐसा अन्य प्राधिकारी जो उन समस्त राज्य कर्मचारियो को पदच्युति की शास्ति से दण्डित करने मे सशक्त हो, यह आदेश देते हुए आज्ञा जारी कर सकता है कि उन सब के विरुद्ध अनुशासनीय कार्यवाही सयुक्त रूप से की जावे।

(२) ऐसी किसी भी आज्ञा मे यह निर्दिष्ट किया जायगा —

(i) वह प्राधिकारी जो प्रत्येक सयुक्त कार्यवाही के प्रयोजनार्थ अनुशासन प्राधिकारी का कृत्य करेगा,

(ii) नियम १४ मे निर्दिष्ट शास्तियें जो ऐसा अनुशासन प्राधिकारी आरोपित करने मे समर्थ होगा, और

(iii) आया नियम १६ से १७ मे निर्धारित प्रक्रिया प्रयोग मे लाई जाय।

## टिप्पणी

यह नियम सम्मिलित कार्यवाही का सिद्धान्त निर्धारित करता है। यह प्रावधान करता है कि राज्य सरकार अथवा अन्य प्राधिकारी जो मामले मे सम्मिलित रूप से सबधित समस्त कर्मचारियो को बर्खास्तगी की सजा देने मे समर्थ हो, वह सयुक्त जाच के लिये आज्ञा दे सकता है। यदि ऐसे राज्य कर्मचारियो को पदच्युति की शास्ति लागू करने मे सशक्त प्राधिकारीगण भिन्न भिन्न हैं, तो ऐसे प्राधिकारियो मे से उच्चतम प्राधिकारी अन्य की सहमति से सयुक्त कार्यवाही करने के लिये आज्ञा जारी कर सकता है। अतः यदि दो व्यक्ति दो विभिन्न विभागो मे काम करने वाले एव मामले मे सयुक्त रूप से सबधित है तो सम्मिलित अनुशासन कार्यवाही की आज्ञा राज्य सरकार जारी करेगा क्योकि उनमे से कोई भी एक विभागाध्यक्ष अन्य विभागाध्यक्ष के अन्तर्गत काम करने वाले राज्य कर्मचारी को बर्खास्त नहीं कर सकता। ऐसे मामले मे राज्य सरकार किसी भी व्यक्ति को सयुक्त कार्यवाही के प्रयोजनार्थ अनुशासन प्राधिकारी नियुक्त कर सकता है। ऐसी आज्ञा मे इस नियम के उप नियम (२) के उप-खण्ड (i) से (iii) मे निर्धारित आवश्यकतायें निर्दिष्ट होना चाहिये।

पक्षपात के अभाव मे सयुक्त जाच अवैध नहीं होगी। जब कि यह तर्क किया गया कि अपीलांट की जाच दूसरो के साथ सम्मिलित होने से अवैध हो गई, तो निर्णय हुआ कि केवल एक तथ्य जांच सम्मिलित होने का जाच को दूषित नहीं करता जब तक कि कोई पक्षपात न हो।[2]

१ आर आर राय बनाम मध्य प्रदेश सरकार ए आई आर १६६४ मध्य प्रदेश ३०७
२ एम वी जोगाराव बनाम आन्ध्र प्रदेश सरकार, ए आई आर १६५७ आन्ध्र प्रदेश १६७

जब कि प्राथियो पर सम्मिलित मुकदमा चला, तो निर्णय हुआ कि मुलजिम पदाधिकारियों पर सयुक्त मुकदमा नहीं होना चाहिये। जान्ता फौजदारी के प्रावधान मुलजिमो की सयुक्त जाच के विषय मे, विभागीय जाचो के सबध मे आयात नहीं किये जा सकते।[1]

१६ कुछ मामलों मे विशेष प्रक्रिया —नियम १६, १७ एव १८ मे कुछ भी होते हुए भी —

(i) जब कि किसी राज्य कर्मचारी पर किसी ऐसे आचरण के आधार पर शास्ति दी गई हो जिसके फलस्वरूप फौजदारी अभियोग में वह अपराधी करार दिया गया हो, अथवा

(ii) जब कि अनुशासन प्राधिकारी को यह तसल्ली हो जावे, जिसके कारण वह लेख बद्ध करेगा, कि कथित नियमो मे निर्धारित प्रक्रिया का अनुसरण करना युक्तियुक्त रूप से व्यवहार्य नही है, अथवा

(iii) जब कि राज्यपाल को यह तसल्ली हो जावे कि ऐसी प्रक्रिया का अनुसरण करना राज्य की सुरक्षा के हित मे नही है,

तो अनुशासन प्राधिकारी मामले की परस्थितियो पर विचार करेगा और ऐसी आज्ञा जारी करेगा जो वह उपयुक्त समझे,

बशर्ते कि ऐसी आज्ञा जारी करने से पूर्व, जब कि आयोग से परामर्श लेना आवश्यक हो, तो उससे सलाह लेली जावेगी।

नोट —यदि कोई प्रश्न उठे कि क्या किसी व्यक्ति को सविधान के अनुच्छेद ३११ (२) के अन्तर्गत कारण बताने के लिये नोटिस देना वाजिब तौर से व्यवहार्य है, तो ऐसे व्यक्ति को पदच्युत, पृथकीकरण अथवा उसे पदिच्युत करने मे सशक्त प्राधिकारी द्वारा इस प्रश्न पर दिये गये निर्णय की केवल एक अपील निकटतम उच्चतर प्राधिकारी के समक्ष हो सकेगी।

## टिप्पणी

यह नियम स्वभावत नियम १६, १७ एव १८ का अपवाद स्वरूप है, और मामलो को ऐसा तीन श्रेणि मे व्यक्त करता है, जिनमे नियम १६, १७ और १८ की आवश्यक कार्य-प्रणाली लागू नहीं होगी। यह नियम सविधान के अनुच्छेद ३११ (२) के प्रतिबन्धात्मक वाक्य खड (क) से (ग) द्वारा निर्धारित सिद्धान्त पर आधारित है।

खण्ड (i)—फौजदारी अभियोग मे अपराधी करार दिया जाना —यह खड प्रावधान करता है कि नियम १६, १७ और १८ द्वारा प्रदत्त सरक्षण राज्य कर्मचारी को उस दशा म देना आवश्यक नहीं है जब कि शास्ति आचरण के आधार पर दी गई हो जिसके कारण फौजदारी अभियोग म वह अपराधी ठहराया गया हो। नतिक पतन रखन वाले अपराध एव अन्य अपराधो में

1 एस ठाकरजी बनाम आन्ध्र प्रदेश सरकार, ए आई आर. १६५५ आन्ध्र प्रदेश १६८

कोई विभिन्नता नहीं की गई है। जब कि एक पुलिस के सिपाही को सार्वजनिक स्थान पर नशे की हालत में पाये जाने के कारण पुलिस अधिनियम, १८६१ की धारा ३४ के अन्तर्गत अपराधी करार दिया गया तो वह अनुच्छेद ३११ (२) की औपचारिकता का पालन किये बिना बर्खास्त कर दिया गया। प्रार्थी का तर्क यह था कि प्रतिबंधात्मक वाक्य खण्ड में उल्लिखित फौजदारी मुकदमा और अपराधी करार दिया जाना नैतिक पतन से सम्बन्धित होना चाहिये। न्यायालय ने अनुच्छेद ३११ (२) के प्रतिबंधात्मक वाक्य खण्ड (क) में उक्त शब्द आयात करने से इन्कार कर दिया और आगे निर्णय दिया कि पुलिस अधिनियम की धारा ३४ में किसी व्यक्ति का अपराधी करार दिया जाना नैतिक पतन बन गया है।[1]

इस खंड में शब्द अभियोग में कुछ दोषारोपण होना सोचा गया है जो जाब्ता फौजदारी में दिया गया तकनीकी अर्थ मात्र नहीं है। अतः न्यायालय का अपमान करने का दोषी होना जिसमें किसी न्यायालय के अध्यक्ष के प्रति अपमानजनक दोषारोपण होना है, इस खण्ड की सीमा में अपराधी करार दिया जाना है यद्यपि इस प्रकार का अपमान भारतीय दण्ड संहिता के अन्तर्गत कोई जुर्म न भी हो।[2] यदि अपील में अथवा अन्यथा उसको मुलजिम करार देने का फैसला बाद में खारिज कर दिया जाता है, तो पदच्युति का आदेश प्रभावहीन हो जाता है, और जब तक अनुच्छेद ३११ (२) का पालन करते हुए वह बर्खास्त नहीं किया जाता तब तक वह कर्मचारी तुरन्त पुनः स्थापित होने एवं पदच्युति की तारीख से चढ़ा हुआ वेतन पाने का हकदार होता है।[3]

**खंड (ii)—प्रक्रिया का अनुसरण करना युक्तियुक्त रूप से व्यवहार्य नहीं हो**—इस खंड के अन्तर्गत यदि अनुशासन प्राधिकारी लेखबद्ध करदे कि ऐसे व्यक्ति को कारण बताने के अवसर देना उचित रूप में व्यवहार्य नहीं है तो कारण बताने का अवसर देना आवश्यक नहीं है। पदच्युति की आज्ञा आदि का यह संरक्षण लागू करने के लिये निम्नांकित शर्तें पूरी होना जरूरी है—

(क) तसल्ली शासित देने के लिये सक्षम प्राधिकारी की होनी चाहिये, और यदि शास्ति पदच्युति अथवा सेवा से पृथक्करण करने की है तो वह नियुक्ति प्राधिकारी या कोई उच्चतर प्राधिकारी होना चाहिये। जब कि वह केवल उच्चतर प्राधिकारी की आज्ञा क्रियान्वित करता है और राज्य कर्मचारी को तुरन्त बर्खास्त कर देता है तो इस आधार पर आज्ञा कायम नहीं रखी जा सकती कि इस खंड द्वारा प्रदत्त शक्ति का प्रयोग किया गया था।[4] किन्तु इस नियम के नीचे दिया हुआ नोट कहता है कि पदच्युति आदि करने में सक्षम प्राधिकारी का ऐसा निर्णय को रद्द एवं अपील निकटतम उच्चतर प्राधिकारी के समक्ष हो सकेगी।

(ख) पदच्युति आदि करने में सक्षम प्राधिकारी, ऐसी आज्ञा देने से पूर्व नियम
१ १७ और १८ के अन्तर्गत अवसर देने से इन्कार करने के कारण लेखबद्ध करेगा। नियम

---

१ दुर्गासिंह बनाम पंजाब सरकार, ए आई आर १९५७ पंजाब ९७

२ वेंकटारामा बनाम मद्रास प्रान्त, ए आई आर १९४६ मद्रास ३७५

३ भारतीय संघ बनाम भवर, ए आई आर १९६१ मद्रास ४८६ दिन दयाल बनाम डिविजनल सुपरिंटेंडेंट, ए आई आर १९५९ पंजाब ४०१, दास बनाम डिविजनल सुपरिंटेंडेंट, ए आई आर १९६० इलाहाबाद ५३८

४ मुगाराम बनाम पुलिस अधीक्षक, ए आई आर १९५४ मद्रास १८

१६,१७ या १८ अथवा अनुच्छेद ३११ (२) के उल्लंघन मे आज्ञा जारी करने के पश्चात् और आज्ञा को चुनौती दिये जाने के बाद, यह तर्क नहीं किया जा सकता कि इस खंड की वजह से उक्त आज्ञा वध है।[1]

(ग) पदच्युति आदि करने में सक्षम प्राधिकारी को लिखित रूप में व्यक्त करना चाहिये कि नियम १६ १७ या १८ मे निर्धारित कार्य प्रणाली का अनुसरण करना उचित रूप से व्यवहार में नहीं लाया जा सकता। शब्द "युक्तियुक्त रूप से व्यवहार्य" ऐसी संभावना को दृष्टिगोचर करते हैं जिसमे दोषी कर्मचारी उपलब्ध नहीं हो अथवा जब उसको नोटिस देना संभव या साक्ष्य नहीं हो।[2] खंड (i) से खण्ड (ii) की तुलना करने पर प्रतीत होता है कि खंड (ii) के अन्तर्गत दिये गये कारणों को कम से कम बदनीयती के आधार पर चुनौती दी जा सकती है।

खंड (iii)—राज्य की सुरक्षा के हित मे—ऐसे मामले हो सकते हैं जिनमे केवल आरोप को प्रकट कर देने मात्र से राज्य की सुरक्षा पर प्रभाव पड़ता हो। ऐसे मामलो में, राज्यपाल जांच संचालन करना अथवा कारण बताने के लिये नोटिस देना मुक्त कर सकता है। इस खंड में उल्लिखित तसल्ली पर कोई प्रतिबन्ध आरूढ नहीं हैं। इसका नतीजा यह है कि राज्यपाल के लिये कोई जांच करना आवश्यक नहीं है,[3] और इस खंड के अन्तर्गत दिये गये किसी आदेश के लिये कारण व्यक्त करना आवश्यक नहीं है। परन्तु राज्य सेवाओं के व्यक्तियो के विरुद्ध निंदा अथवा वेतन वृद्धियों पर रोक लगाने के अतिरिक्त किसी अन्य शास्ति देने के लिये लोक सेवा आयोग से परामर्श लेना आवश्यक है।

किन्तु जब कि राज्यपाल ने अनुच्छेद ३०९ के अन्तर्गत कोई नियम बनाये हो और नियमो के अन्तर्गत अग्रसर हुआ हो, मसलन राजस्थान प्रशासनिक सेवाएं (राष्ट्रीय सुरक्षा का बचाव) नियम १९५४, तो उन नियमो द्वारा निर्धारित प्रक्रिया का पालन होना चाहिये, और यदि उन नियमो की आवश्यकताएं पालन नहीं की गई हैं तो राज्यपाल वापिस इस खंड द्वारा प्रदत्त शक्ति का आश्रय नहीं ले सकता।[4]

किन्तु तसल्ली राज्यपाल की व्यक्तिगत तसल्ली हो ऐसा जरूरी नहीं है। यदि अनुच्छेद १६६ की अनुपालना मे इसका उपयोग किया गया हो तो पर्याप्त होगा, क्यो कि किसी राज्य कर्मचारी के विरुद्ध अनुशासनात्मक कार्यवाही करना राज्य सरकार की अधिशासी शक्ति है।[5] तसल्ली का आधार राज्य कर्मचारी का पूर्व चरित्र, राज्यपाल द्वारा जारी किये गये आदेश से पहले के आचरण सहित

---

१ उपरोक्त नोट ४ पृष्ठ १२२

२ करण सिंह बनाम यातायात आयुक्त ए आई आर १९६५ जम्मू कश्मीर ५१

३ नरेन्द्र बनाम पश्चिम बंगाल सरकार, ए आई आर १९६२ कलकत्ता ४८१। सत्येन्द्र बनाम भारतीय संघ, ए आई आर १९६२ पंजाब ४००

४ बालाकोटिहा बनाम भारतीय संघ (१९५८) एस सी आर १०५२, मैनन बनाम भारतीय संघ, ए आई आर. १९६३ सर्वोच्च न्यायालय ११६०

५ सत्येन्द्र बनाम भारतीय संघ ए आई आर. १९६२ पंजाब ४०० कपूर सिंह बनाम भारतीय संघ, ए आई आर. १९६० सर्वोच्च न्यायालय ४९३

हो सकता है,[1] अथवा राज्य कर्मचारी की विध्वंसक कार्यवाहियां हो सकती है।[2] परन्तु साम्यवादी दल की राजनैतिक कार्यवाहियों में भाग लेना, विध्वंसक कार्यवाहियों में भाग लेना नहीं समझा जावेगा जब तक कि साम्यवादी दल मान्यता प्राप्त राजनैतिक संगठन होना जारी रहता है।[3] जब कि राष्ट्रीय सुरक्षा नियमों के अन्तर्गत भारत के राष्ट्रपति की आज्ञा द्वारा, प्रार्थी को तुरन्त सेवा से बर्खास्त कर दिया गया, तो निर्णय हुआ कि चूंकि राष्ट्रपति ने आक्षेपित आज्ञा, राष्ट्रीय सुरक्षा के कारण अनुच्छेद ३१० व अनुच्छेद ३११ के खण्ड ( २ ) के प्रतिबन्धात्मक खण्ड द्वारा प्रदत्त शक्ति के बल पर दी थी अतः कथित आज्ञा को चुनौती नहीं दी जा सकती।[4]

२० सरकार के अलावा अन्य अनुशासन प्राधिकारी द्वारा दी गई आज्ञाएं अधीनस्थ सेवाओं और लिपिक वर्गीय सेवाओं के मामलों में सरकार को सूचित की जायेंगी और चतुर्थ श्रेणी की सेवा के मामलों में अनुशासन प्राधिकारी द्वारा दी गई आज्ञा अगले उच्चतर प्राधिकारी को सूचित की जावेगी।

## टिप्पणी

यह नियम निर्धारित करता है कि अनुशासन संबंधी प्रत्येक मामले में अनुशासन प्राधिकारी (राज्य सरकार के अतिरिक्त) अपनी आज्ञा की प्रतिलिपि (i) अधीनस्थ सेवा अथवा (ii) लिपिक वर्गीय सेवा की दशा में राज्य सरकार को और चतुर्थ श्रेणी के व्यक्तियों के विषय में निकटतम उच्चतर प्राधिकारी को प्रेषित कर सकते हैं। यह नियम निर्देशात्मक है, आज्ञात्मक नहीं। आज्ञा को आगे सूचित नहीं करने से कार्यवाही अवैध नहीं होगी, न इससे राज्य कर्मचारी के किसी अधिकार का हनन होता है। यह प्रक्रिया आवश्यक है ताकि अधीनस्थ पदाधिकारियों द्वारा दिये गये दण्डादेशों का पुनरावलोकन राज्य सरकार समय समय पर कर सके।

सरकार के अतिरिक्त किसी अन्य अनुशासन प्राधिकारी द्वारा राज्य सेवा के व्यक्तियों के मामलों के विषय में यह नियम कुछ नहीं कहता कि क्या ऐसी आज्ञाएं सरकार को सूचित की जावें अथवा नहीं। अन्य सेवाओं की समानता को देखते हुए यह श्रेष्ठतर होगा यदि ऐसी आज्ञाएं राज्य सरकार को सूचित की जावें ताकि दोषी अधिकारी द्वारा अपील नहीं करने की दशा में सरकार आज्ञा का पुनरावलोकन कर सके।

---

१ दारा कान्हिा बनाम भारतीय संघ ए. आई. आर. १९५८ सर्वोच्च न्यायालय २३२

२ मनन बनाम भारतीय संघ ए. आई. आर. १९६१ सर्वोच्च न्यायालय ११६०

३ उपरोक्त नोट २।

४ जगन्नाथ दाजीबा बनाम महालिंगपा, बम्बई, ए. आई. आर. १९५८ बम्बई ५८३

# भाग ६

## अपीलें

**२१ सरकार द्वारा दी जाने वाली आज्ञाओं की अपील नहीं** —इस भाग में कुछ भी समावेश होने के बावजूद, सरकार द्वारा नियम १४ में निर्दिष्ट कोई भी शास्ति लागू करने की किसी भी आज्ञा की अपील नहीं होगी।

## टिप्पणी

राजस्थान असैनिक सेवाएं (वर्गीकरण, नियंत्रण एवं अपील) नियम १९५८ में राज्य सरकार उच्चतम एवं अंतिम अपील न्यायालय है। परन्तु यह नियम प्रावधान करता है कि यदि कोई आज्ञा मौलिक अथवा अपील क्षेत्र में राज्य सरकार जारी करती है और नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति लागू की जाती है, तो ऐसी आज्ञा की अपील नहीं की जा सकेगी। किन्तु ऐसी आज्ञा का पुनरावलोकन सरकार स्वयं कर सकती है। जब कि सरकार द्वारा जांच की जाने का प्रभाव अपील के हक को इन्कार करना हुआ, तो निर्णय हुआ कि सरकार ने स्वयं ने जांच की और यद्यपि इसका प्रभाव प्रार्थी को अपील से वंचित करना हुआ तो भी इससे कार्यवाही दूषित नहीं हुई।[1] उच्च न्यायालय का यह काम नहीं है कि सरकार अथवा उसके पदाधिकारियों द्वारा की गई जांच के विरुद्ध अपील में बैठे। उच्च न्यायालय कोई अपील की अदालत नहीं है परन्तु वह यह निर्णय देने से संबंध रखती है कि आया जांच करने वाला प्राधिकारी इस प्रयोजन के लिये सक्षम था और आया जांच निर्धारित कार्य प्रणाली के अनुसार की गई और आया सामान्य न्याय के सिद्धांतों का उल्लंघन नहीं हुआ है।[2]

**उपचार (रेमेडीज)** —एक सरकारी कर्मचारी को इन नियमों के अन्तर्गत निम्न उपचार उपलब्ध हैं.—

(क) अपील (नियम २१ से ३१)

(ख) पुनरावलोकन, (नियम ३२ व ३३) एवं

(ग) राज्यपाल द्वारा पुनरावलोकन (नियम ३४)

उपरोक्त उपचारों के अलावा एक सरकारी कर्मचारी को निम्न दो प्रकार के उपचार न्यायालयों द्वारा मिल सकते हैं —

(क) दावा, एवं

(ख) रिट याचिका

---

१ श्री जोन बनयान बनाम आन्ध्र प्रदेश सरकार, ए आई आर १९६३ इलाहाबाद ५५४

२ आन्ध्र प्रदेश सरकार बनाम एस श्री रामाराव ए आई आर १९६३ सर्वोच्च न्यायालय १७२३, प्यारा सिंह मुल्तां बनाम पंजाब सरकार, ए आई आर १९५५ पंजाब २[illegible]

(४) अगर किसी सेवा निवृत्त कर्मचारी की पेंशन बंद कर दी गई है या दी नहीं गई है या कम कर दी गई है तो वह अपनी पूरी पेंशन प्राप्त करने के लिए दीवानी न्यायालय में दावा कर सकता है।[१]

(५) अगर किसी कर्मचारी की नियुक्ति नियमित रूप से हुई है तथा उसे सेवा से पृथक् किसी अन्य व्यक्ति का पुनः स्थापन करने के कारण किया जा रहा हो तो ऐसे कर्मचारी द्वारा घोषणा करने के लिए दावा किया जा सकता है।[२]

परन्तु अगर किसी कर्मचारी को अपील के समय में सेवा से निवृत्त कर दिया गया हो तो वह सेवा में बने रहने के लिए दावा नहीं कर सकता।[३] इसी प्रकार अगर किसी कर्मचारी को ऊपर के पद पर पदोन्नत नहीं किया गया है तो पदोन्नति प्राप्त करने के लिए दावा नहीं कर सकता।[४]

**रिट याचिकाएं**—किसी दिवानी न्यायालय में दावा करने के अलावा राज्य कर्मचारी अपने अधिकार अनुच्छेद ३२ या २२६ के अन्तर्गत सर्वोच्च न्यायालय या उच्च न्यायालय में रिट याचिका दायर कर प्राप्त कर सकता है। किसी कर्मचारी को अगर पदच्युत या सेवाच्युत कर दिया गया है तो वह नियमों के अन्तर्गत प्रशासनिक अधिकारियों के पास अपील कर सकता है। अगर सरकारी कर्मचारी अपील में न जाकर रिट याचिका द्वारा अपने पर लागू शास्ति हटवाना चाहता है तो उच्च न्यायालय ऐसी याचिका सुनने से मना कर सकता है।[५] जब किसी नियमों या अधिनियम में अपील के प्रावधान हो तो पहले उनके अन्तर्गत अपील करनी चाहिए। परन्तु नियमों में दिए गए प्रावधानों के अन्तर्गत कार्यवाही करने के पश्चात् अनुच्छेद २२६ के अन्तर्गत रिट याचिका दायर की जाती है तो उसे इस आधार पर खारिज नहीं किया जा सकता कि प्रार्थी को पहले दीवानी न्यायालय में दावा प्रस्तुत करना चाहिए था।[६] सिर्फ उसके मूलभूत अधिकारों या अनुच्छेद ३११ के प्रावधानों का उल्लंघन होने पर ही उच्च न्यायालय से याचिका द्वारा आदेश प्राप्त कर सकता है।[७] सिर्फ नियमों के उल्लंघन मात्र से उच्च न्यायालय को अनुच्छेद २२६ के अन्तर्गत याचिका स्वीकार नहीं करनी चाहिए,[८] वरन् उच्च न्यायालय को ऐसे मामलों में हस्तक्षेप अत्यन्त सावधानी से करना चाहिए।[९] परन्तु

---

१ गुरुदेवसिंह बनाम संघ सरकार, ए आई आर. १९६२ पंजाब ८, एक विपरीत राय के लिए सज्जनम् बनाम मद्रास सरकार, ए आई आर. १९६३ मद्रास ४९ देखें।

२ मकरेना मम्मामा बनाम मकरेना तिरुपतया ए आई आर १९५२ मद्रास ८९५

३ रामनाथ बनाम संघ सरकार, ए आई आर १९६३ राजस्थान ५७

४ हाई कोर्ट कलकत्ता बनाम अमल कुमार, ए आई आर १९६२ सर्वोच्च न्यायालय १७०४

५ सुखाई बनाम संघ सरकार, आई एल आर. १९५३ राजस्थान १२३ चिरंजीलाल बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर. १९५१ राजस्थान १३४

६ सौभागमल बनाम सरकार, आई एल आर १९५४ राजस्थान ७३३ वा एम बेनी बनाम पेप्सू सरकार ए आई आर. १९५३ पेप्सू १९६, एस महेन्द्रसिंह बनाम पेप्सू सरकार, ए आई आर. १९५५ पेप्सू १०६

७ जगन्नाथ सिंह बनाम असिस्टेन्ट एक्साइज कमीश्नर, ए आई आर. १९५१ इलाहाबाद ७३१; आनन्द स्वरूप भटनागर बनाम राज्य सरकार १९६५ आर. एल डब्ल्यू ३७२

८ एम एन वैरावन् नायर बनाम ट्रावनकोर देवस्थान बोर्ड, ए आई आर. १९५९ केरल २१

९ गंगाराम भाटिया बनाम संघ सरकार, ए आई आर १९५९ पंजाब ६४०

अगर सरकारी कर्मचारी का इस कारण पदच्युत किया गया कि उसका चरित्र ठीक नहीं है और साक्ष्य के अभाव में ऐसा निर्णय किया गया है तो उच्च न्यायालय अनुच्छेद २२६ के अन्तर्गत यह जांच कर सकता है कि क्या राज्य सरकार का निर्णय जिस पर कि पदच्युति का आदेश निर्भर है किसी भी शहादत द्वारा अनुमोदित नहीं है।[1] परन्तु शहादत के होने पर अनुच्छेद २२६ के अन्तर्गत याचिका प्रस्तुत होने पर उच्च न्यायालय शहादत का पुनरावलोकन कर किसी स्वतन्त्र निर्णय पर नहीं पहुँच सकता।[2] रिट याचिका दायर करने के लिए कोई नियत अवधि नहीं है।[3] अगर रिट याचिका देरी से प्रस्तुत करने का कारण सतोषजनक है तो उच्च न्यायालय उस पर विचार करना स्वीकार कर सकता है।[4] परन्तु अगर प्रार्थी सतोषजनक कारण प्रस्तुत नहीं कर सकता तो अधिक देरी हो जाने पर उच्च न्यायालय रिट याचिका पर विचार करने से मना कर सकता है।[5] कुछ मामलों में जब डेढ़ साल से ज्यादा समय की देरी हो चुकी थी तो उच्च न्यायालय ने अनुच्छेद २२६ के अन्तर्गत रिट याचिका स्वीकार करने से मना कर दिया।[6]

**२२ निलम्बन की प्राज्ञा के विरुद्ध अपीलें —राज्य कर्मचारी निलम्बन की प्राज्ञा के विरुद्ध अपील उस प्राधिकारी के समक्ष कर सकता है जिसका निलम्बन की प्राज्ञा जारी करने वाला अथवा ऐसा समझा जाने वाला प्राधिकारी निकटतम अधीनस्थ हो।**

## टिप्पणी

जब कि नियम ११ के अन्तर्गत किसी सक्षम प्राधिकारी द्वारा कोई राज्य कर्मचारी निलम्बित किया जाता है तो ऐसे राज्य कर्मचारी को निलम्बन की प्राज्ञा के विरुद्ध अपील करने का अधिकार दिया गया है। यद्यपि निलम्बित कर्मचारी को अपील करने का अधिकार प्रदान किया है फिर भी निलम्बन कोई शास्ति नहीं है।[7] जो राज्य कर्मचारी विभागीय जांच अथवा न्यायिक कार्यवाही के

१ सघ सरकार बनाम एच सी गोयल, ए आई आर १९६४ सर्वोच्च न्यायालय ३६४

२ आध्र प्रदेश सरकार बनाम एस सी रामाराव, ए आई आर १९६३ सर्वोच्च न्यायालय १७२३

३ एस महेन्द्रसिंह बनाम पेप्सू राज्य, ए आई आर १९५५ पेप्सू १०६

४ रूपसिंह देवीसिंह बनाम सचालक पचायत एव समाज सेवा ए आई आर १९६२ मध्यप्रदेश ५० बाबूराम उपाध्याय बनाम उत्तर प्रदेश सरकार ए आई आर १९५८ इलाहाबाद ५८४ रामचन्द्र महेश्वरी बनाम भोपाल राज्य ए आई आर १९५४ भोपाल १२५ पी ए अहमद खां बनाम त्रावनकोर कोचीन राज्य ए आई आर १९५६ टी सी ३५ पूनमाराम बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर १९५९ राजस्थान ६५४

५ गगाराम भाटिया बनाम सघ सरकार ए आई आर १९५९ पजाब ५४३

६ गजराज सिंह भेरूसिंह बनाम मध्य भारत सरकार, ए आई आर १९६० मध्य प्रदेश २९९ भगवानदास बनाम सीनियर सुप्रिन्टेंडेंट, ए आई आर १९५६ पटना २३ बोगम गोरोसिंह बनाम सघ सरकार, ए आई आर १९६२ मणिपुर ५२ अलताफुर रहमान बनाम कलेक्टर सेन्ट्रल एक्साईज, ए आई आर. १९६० इलाहबाद ५५१ सुरेन्द्रनाथ बनाम चीफ कन्जर्वेटर आफ फॉरेस्ट ए आई आर १९५८ पजाब १९ अमरेन्द्रचन्द्र देव वर्मा बनाम सघीय क्षेत्र ए आई आर १९६१ त्रिपुरा २९

७ नियम १३ के नीचे दी गई टिप्पणी भी देखिये -

लोगन निलम्बित किया गया हो उसका पद धारण करना समाप्त नहीं हो जाता, वह केवल फिल हाल अपने पद की शक्तियां प्रयोग करना एवं कार्यालय का काम करना बन्द कर देता है। वह उन्हीं अनुशासन एवं उन्हीं प्राधिकारियों के अधीन रहना जारी रहता है। नियम ३० (१) के अन्तर्गत अपील प्राधिकारी इस बात पर विचार करेगा क्या नियम १३ के प्रावधानों के अनुसार और मामले की परिस्थितियों को ध्यान में रखते हुए निलम्बन उपयुक्त है अथवा नहीं और तदनुसार आज्ञा की पुष्टि अथवा खंडन करेगा। जब निलम्बित राज्य कर्मचारी दंडित किया जायगा तो उसे नियम २३ के प्रावधानों के अनुसार पुन अपील करने का अधिकार होगा।

२३ शास्तियां देने की आज्ञाओं के विरुद्ध अपीलें —(१) पुलिस विभाग, आर ए सी सहित, की अधीनस्थ सेवा का सदस्य[1] या लेखक वर्गीय सेवा या चतुर्थ श्रेणी सेवा का कोई भी सदस्य, नियम १६ में निर्दिष्ट कोई भी शास्ति लागू किये जाने पर, उस प्राधिकारी के समक्ष उक्त आज्ञा के विरुद्ध अपील कर सकेगा जिसके शास्ति प्रदान करने वाला प्राधिकारी निकटतम अधीनस्थ है, जब तक कि सरकार किसी सामान्य अथवा विशेष आदेश द्वारा कोई अन्य प्राधिकारी निर्दिष्ट नहीं करदे।

[2]परन्तु साथ ही, लिपिक वर्गीय सेवा अथवा चतुर्थ श्रेणी सेवा का कोई सदस्य जिसके विरुद्ध, गबन की जांच के मामले के सम्बन्ध में विभागीय जांचों के आयुक्त द्वारा विभागाध्यक्ष की हैसियत से, नियम १६ में निर्दिष्ट कोई शास्ति लागू किये जाने की आज्ञा जारी हुई हो तो वह सम्बन्धित प्रशासनिक विभाग में सरकार के समक्ष अपील कर सकता है।

परन्तु साथ ही यह भी कि, लेखक वर्गीय सेवा अथवा चतुर्थश्रेणी सेवा का कोई सदस्य, जिसके विरुद्ध गबन की जांच के मामले के सम्बन्ध में, गबन के मामलों की जांच के लिये विशेषाधिकारी/सहायक आयुक्त विभागीय जांच द्वारा कार्यालयाध्यक्ष की हैसियत से, नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति लागू किये जाने की आज्ञा जारी हुई हो तो वह विभागीय जांचों के आयुक्त के समक्ष अपील कर सकता है।

(२) पुलिस विभाग जिसमें आर ए सी सम्मिलित है के अतिरिक्त अधीनस्थ सेवा का सदस्य[3] निम्न लिखित के समक्ष अपील कर सकता है —

(क) नियुक्ति प्राधिकारी के समक्ष उसके अधीनस्थ प्राधिकारी द्वारा दिये गये आदेश के विरुद्ध,

(ख) सरकार के समक्ष, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा दिये गये आदेश के विरुद्ध,

जिसमें नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति उस पर लागू की गई हो।

[4]परन्तु साथ ही अधीनस्थ सेवा का कोई सदस्य, जिसके विरुद्ध गबन की जांच के मामले के सम्बन्ध में विभागीय जांचों के आयुक्त द्वारा विभागाध्यक्ष की हैसियत

१ अधिसूचना संख्या एफ २(१) नियुक्ति ए/६० ग्रुप ३ दि० १६-९-६० दि० ८-१-६१

२ अधिसूचना संख्या एफ ३(३) नियुक्ति (ए) ग्रुप ३ दिनांक २८ अप्रेल १९६४ द्वारा जोड़ा गया तथा ९-७-६१ से प्रभाव में होगा

३ अधिसूचना सं० एफ ३(१) नियुक्ति(ए ३)/६३ दि० १९-८-६० द्वारा जोड़ा गया

४ अधिसूचना सं० एफ ३(१) नियुक्ति(ए ३)/६० दि० १६-८-६० एवं ६-१-६१ द्वारा जोड़ा गया

से नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति लागू की जाने की कोई आज्ञा हुई हो, तो वह सम्बंधित प्रशासनिक विभाग में सरकार के समक्ष अपील कर सकता है।

(३) राज्य सेवा का कोई सदस्य, जिसके विरुद्ध नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति की आज्ञा सरकार के अतिरिक्त किसी अन्य प्राधिकारी ने जारी की हो तो वह ऐसी आज्ञा के विरुद्ध अपील सरकार के समक्ष कर सकता है।

[1]परन्तु साथ ही राजस्थान न्यायिक सेवा का कोई सदस्य जिसके विरुद्ध पृथकी-करण अथवा पदच्युति के अतिरिक्त नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति की आज्ञा किसी प्राधिकारी ने जारी की हो तो वह अपील केवल ऐसी समिति[2] के समक्ष कर सकता है जिसमें मुख्य न्यायाधीश एवं उसके द्वारा मनोनीत राजस्थान उच्च न्यायालय के दो न्यायाधीश[3] होंगे।

परन्तु साथ ही यह भी कि राज्य सेवा का कोई सदस्य, जिसके विरुद्ध गबन की जांच के मामले के सम्बन्ध में विभागीय जांचों के आयुक्त द्वारा विभागाध्यक्ष की हैसियत से प्रत्यायुक्त प्राधिकार के अन्तर्गत नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति लागू की जाने की आज्ञा जारी हुई हो, तो वह सम्बंधित प्रशासनिक विभाग में सरकार के समक्ष अपील कर सकता है।

(४) चतुर्थ श्रेणी सेवा के मामलों के अतिरिक्त, नियम १४ के खंड (४) से (७) में निर्दिष्ट कोई शास्ति, अपील प्राधिकारी द्वारा जारी की जाने की आज्ञा के विरुद्ध अंतिम अपील सरकार के समक्ष की जासकेगी, और सरकार उस पर आज्ञा प्रदान करने से पूर्व लोक सेवा आयोग से परामर्श करेगी।

परन्तु साथ ही यह कि सिविल और सेशन न्यायालयों के लेखक वर्गीय सेवाओं के मामले में अंतिम अपील उच्च न्यायालय में होगी।

(५) उपनियम (१) से (३) में कुछ भी होने के उपरान्त नियम १८ के अन्तर्गत संयुक्त कार्यवाही में दी गई आज्ञा के विरुद्ध अपील उस प्राधिकारी के समक्ष होगी जिसका उक्त कार्यवाही के प्रयोजनार्थ काम करने वाला अनुशासन प्राधिकारी निकटतम अधीनस्थ हो।

(६) जब कि इस नियम के अन्तर्गत अपील सरकार के समक्ष होती हो तो उस पर निर्णय लोक सेवा आयोग से परामर्श जहां ऐसा परामर्श आवश्यक हो,[2] करने के पश्चात् लिया जायगा।

स्पष्टीकरण—इस नियम में अभिव्यक्त, "असैनिक सेवा का सदस्य" में वह व्यक्ति भी सम्मिलित है जिसकी सेवा की सदस्यता समाप्त हो चुकी हो।

---

१ अधिसूचना संख्या एफ ३(३) नियुक्ति (ए ३)/६० दिनांक २७-४-६४ द्वारा जोड़ा गया तथा दिनांक ६-७-५६ से प्रभाव में होगा।

२. अधिसूचना संख्या एफ ३(१) नियुक्ति ए /६३ दिनांक ६/१२ मई १९६४ द्वारा जोड़ा गया।

३ अधिसूचना क्रमांक एफ३(१)नियुक्ति(ए)६०।ग्रुप (iii) दिनांक २७ अक्तूबर १९६० द्वारा जोड़ा गया एवं इसी क्रमांक की अधिसूचना दि० ९ जनवरी १९६१ द्वारा संशोधित किया गया।

## टिप्पणी

नियम १४ में उल्लिखित शास्तियों की आज्ञाओं के विरुद्ध अपीलें किन प्राधिकारियों के समक्ष हो सकती हैं उनका निर्धारण इस नियम में किया गया है। इस नियम को नियम २१ के साथ पढ़ना चाहिए जिसमें यह प्रावधान किया गया है कि सरकार द्वारा जारी की गई किसी भी आज्ञा की अपील नहीं होगी। इस नियम के प्रावधानों के अनुसार अपीलें इस प्रकार की जा सकती हैं —

| सेवा | मौलिक आज्ञा देने वाला | प्रथम अपील किसके पास होगी (नियम १४ में किसी भी शास्ति के विरुद्ध) | द्वितीय अपील किसके पास होगी (नियम १४ के खंड (४) से (७) तक की शास्ति के विरुद्ध) |
|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ |
| राज्य सेवा का सदस्य | सरकार के अतिरिक्त कोई अधिकारी | सरकार | — |
| | | राजस्थान न्यायिक सेवा के मामले में अपील मुख्य न्यायाधीश एवं उनके द्वारा मनोनीत राजस्थान उच्च न्यायालय के दो न्यायाधीशों की समिति में होगी यदि शास्ति सेवा से पृथक्करण अथवा पदच्युति के अलावा कोई अन्य है। | सरकार |
| अधीनस्थ सेवा का सदस्य (पुलिस विभाग एवं आर ए सी के अतिरिक्त) | नियुक्ति प्राधिकारी का निकटतम अधीनस्थ प्राधिकारी | नियुक्ति प्राधिकारी | सरकार |
| ,, ,, | नियुक्ति प्राधिकारी | सरकार | — |
| पुलिस विभाग एवं आर ए सी की अधीनस्थ सेवा का सदस्य | अनुशासन प्राधिकारी | प्राधिकारी जिसका शास्ति देने वाला प्राधिकारी निकटतम अधीनस्थ है। | सरकार |
| लिपिक वर्गीय सेवा का सदस्य | ,, ,, | ,, ,, | सरकार [ सिविल एवं सेशन न्यायालय से व्यथित होने की दशा में उच्च न्यायालय ] |

| १ | २ | ३ | ४ |
|---|---|---|---|
| चतुर्थ श्रेणी सेवा का सदस्य | अनुशासन प्राधिकारी | प्राधिकारी जिसका शास्ति देने वाला प्राधिकारी निकटतम अधीनस्थ है | — |
| समस्त सेवाएं (जब आज्ञा नियम १८ के अन्तर्गत की गई हो) | " | " | सरकार |
| **गबन की जांच सम्बन्धी मामलों के विषय में —** | | | |
| राज्य सेवा का सदस्य | आयुक्त विभागीय जांच | प्रशासन विभाग में सरकार | — |
| अधीनस्थ सेवा का सदस्य | " | " | — |
| लिपिक वर्गीय सेवा का सदस्य | " | " | |
| लिपिक वर्गीय सेवा का सदस्य | जिलाधिकारी, गबन की जांच के मामलों में अथवा सहायक आयुक्त विभागीय जांच | आयुक्त, विभागीय जांच | प्रशासन विभाग में सरकार |
| चतुर्थ श्रेणी सेवा का सदस्य | आयुक्त, विभागीय जांच | प्रशासन विभाग में सरकार | — |
| " " | जिलाधिकारी, गबन की जांच के मामलों में अथवा सहायक आयुक्त, विभागीय जांच | आयुक्त विभागीय जांच | — |

प्रथम अपील राज्य सरकार को होने की दशा में यह आवश्यक होगा कि इन नियमों के नियम १५ (२) के अनुसार यदि लोक सेवा आयोग से परामर्श करना जरूरी हो तो ऐसा परामर्श ले लिया जावे।[1] राज्य सरकार के समक्ष अन्तिम अपील होने की दशा में, उस पर आज्ञा जारी करने से पूर्व समस्त मामलों में, सरकार को लोक सेवा आयोग से सलाह लेनी चाहिये। परन्तु जब अपील उच्च न्यायालय को की गई हो तो उच्च न्यायालय द्वारा आयोग से परामर्श लेना आवश्यक नहीं

१ नियम १५ (२) के नीचे टिप्पणी देखिये।

२५. **अपीलों के लिए मयाद**—इस भाग के अन्तर्गत कोई अपील विचार हेतु स्वीकृत नहीं की जायगी जब तक कि वह अपीलान्ट द्वारा जिस आज्ञा के विरुद्ध अपील की गई है उसकी प्रतिलिपि प्राप्त होने की तारीख से तीन महीना की अवधि में प्रेषित नहीं कर दी गई हो।

परन्तु साथ ही यह कि यदि अपीलेट अधिकारी को तसल्ली हो कि अवधि के भीतर अपील प्रेषित नहीं करने का अपीलान्ट के पास पर्याप्त कारण था, तो वह कथित मयाद समाप्त होने के पश्चात भी अपील विचार हेतु स्वीकृत कर सकता है।

## टिप्पणी

यह नियम प्रावधान करता है कि जब तक नियम २४ के अन्तर्गत दी गई आज्ञा की प्रतिलिपि सक्षम अधिकारी से प्राप्त होने की तारीख से तीन महीना की मयाद में अपील प्रेषित नहीं की गई हो तब तक दोषी अधिकारी की अपील विचार के लिए स्वीकार नहीं की जावगी। यह समय की अवधि प्रथम एवं द्वितीय दोनों अपीलों की दशा में लागू होगी। इस नियम में सलग्न प्रतिबंध प्रावधान करता है कि उक्त अवधि समाप्त हो जाने के बाद भी अपीलेट प्राधिकारी कोई अपील स्वीकृत कर सकता है यदि उसे यह भरोसा हो जावे कि अपील कर्ता उचित कारण से मयाद के भीतर अपील पेश नहीं कर सका था। शब्द 'पर्याप्त कारण' का अर्थ उदारता से लगाना चाहिये, ताकि जब प्रार्थी की ओर से कोई असावधानी या असमर्थता न हो और न उसकी सद्भावना में अभाव ही बताया जा सकता हो, तो उसे वास्तविक न्याय दिया जासके।[1] मयाद समाप्त होने की तारीख के बाद अपील प्रस्तुत करने में जो विलम्ब हुआ उसका स्पष्टीकरण अपील कर्ता को करना होता है परन्तु यदि यह पाया जावे कि वह पूर्वकालीन गफलत या असमर्थता का दोषी था अथवा उसमें सद्भावना का अभाव था तो अपील प्राधिकारी उसके पक्ष में अपना स्वविवेक उपयोग में लाने से इन्कार कर सकता है चाहे वह मयाद समाप्त होने की तारीख से विलम्ब का स्पष्टीकरण करने में सफल भी हो जाव।[2] दोषी अधिकारी द्वारा अपीलेट प्राधिकारी का भरोसा दिलाया जाना चाहिये कि निर्धारित अवधि के भीतर अपील दायर नहीं कर सकने का पर्याप्त कारण था, और यह सदैव माना गया है कि स्पष्टीकरण विलम्ब के पूरे काल का होना चाहिये अर्थात उसे प्रत्येक दिन की देर का कारण समझाना है।

यह विचारणीय है कि कानून मयाद १९६३ के अनुच्छेद ११३ के अन्तर्गत, अवैध पदच्युतियों के सब वाद चाहे घोषणा के रूप में हो अथवा चढ़े हुए वेतन के लिये हो, तीन वर्षों की मयाद के भीतर पेश किये जा सकते हैं।

**रिट याचिकाएं तथा विभागीय अपीलें**—यह तथ्य कि विभागीय अपील का वैकल्पिक उपचार उपलब्ध होते हुए उसका उपयोग नहीं किया गया, उपयुक्त मामलों में रिट प्रदान करने के

१ कृष्णा बनाम सपप्पान १३ मद्रास ७ ६ (फुल बैंच) जिसका अनुमोदन हुआ ज्ञान वसु बनाम जदुमनी ए आई आर (१९५४) सर्वोच्च न्यायालय ४११

२ भगवत स्वरूप बनाम राम गोपाल, ए आइ आर (१९६६) इलाहाबाद ३७८, यह भी देखिये सीताराम रामचरन बनाम एम् एन नगरीनाथ, ए आई आर (१९६०) सर्वोच्च न्यायालय २६०

लिये कोई रोक नहीं माना गया।[1] विभागीय जांच में सम्बद्ध नियमों के पालन नहीं करने के फलस्वरूप प्रार्थी का पदच्युत हुआ यह कारण संविधान के अनुच्छेद २२६ के अन्तर्गत न्यायालय का अधिकार क्षेत्र प्राप्त करने के लिये पर्याप्त माना गया।[2] ऐसी याचिका प्रस्तुत करने के लिये कोई समय की अवधि निर्धारित नहीं है फिर भी सामान्यतया याचिका आवेदन में मांगी गई सहायता के लिये विनाश कारण उत्पन्न होने के बाद जहां तक व्यवहार्य हो शीघ्र ही पेश कर लेना चाहिये।[3] यह तथ्य कि याचिका बहुत विलम्ब से की गई प्रार्थी को, उच्च न्यायालय में असाधारण अधिकार क्षेत्र का उपयोग करते हुए सहायता मांगने में अनधिकृत नहीं बनाता।[4] एक मामले में डेढ़ साल का विलम्ब घातक नहीं माना गया।

२६ अपील का प्रारूप तथा विषय वस्तु —(१) प्रत्येक अपील करने वाला व्यक्ति अलग अलग और अपने नाम से अपील प्रेषित करेगा।

(२) अपील उस प्राधिकारी को सम्बोधित होगी जिसके समक्ष अपील हो सकती हो, उसमें वे सब सारभूत विवरण एवं तर्क होंगे जिनका आश्रय अपीलकर्ता लेता है उसमें कोई अपमानपूर्ण या अनुचित भाषा नहीं होगी और वह अपने आप में पूर्ण होगी।

## टिप्पणी

यह नियम निर्धारित करता है कि अपील किस रूप में प्रस्तुत की जायगी। उपनियम (१) के अनुसार प्रत्येक राज्य कर्मचारी अपने खुद के नाम से अपील पेश करेगा वह अपनी अपील किसी वकील अथवा इन नियमों के नियम १६ (५) में उल्लिखित किसी अन्य राज्य कर्मचारी के मारफत प्रेषित नहीं करेगा। यदि नियम १८ के अन्तर्गत किसी संयुक्त जांच में अनुशासन प्राधिकारी ने दो अथवा अधिक राज्य कर्मचारियों के विरुद्ध शास्तियें अधिरोपित की हों तो प्रत्येक राज्य कर्मचारी अपनी पृथक अपील अपने निजी नाम से अपने अपील प्राधिकारी को पेश करेगा।

उप नियम (२) प्रावधान करता है कि इन नियमों के नियम २३ में निर्धारित निकटतम उच्च अपील प्राधिकारी को अपील पेश की जायगी। ऐसी अपील में वे समस्त सारभूत विवरण एवं तर्क होंगे जिन पर अपीलकर्ता आश्रय लेता है। अपील का कोई विशेष अथवा टक्नीकल फार्म इन नियमों द्वारा निर्धारित किया हुआ नहीं है। केवल यह आवश्यक है कि उसमें सब आवश्यकताओं का

1 सुब्रह्मण्यम बनाम जी एस एस राजे ए आई आर. १९५३ मद्रास ५४ ए आर एम चौधरी बनाम भारतीय संघ ६० सी डब्लू एन ६३३ डा० कृष्ण लाल बनाम शिमला नगर पालिका, ए आई आर. १९५३ पंजाब ८८

2 ए बी एन श्रीवास्तव बनाम पुलिस महानिरीक्षक, ए आई आर. १९५७ नागपुर ८८

3 महिन्द्र सिंह बनाम पटियाला सरकार ए आई आर. १९५५ पेप्सू १०६, सुरेन्द्र नाथ बनाम मुख्य संरक्षक, वन विभाग ए आई आर. १९५८ पंजाब १६

4 धामय मल एवं अन्य बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर. १९५८ राजस्थान १६२ वेंकटेश्वरलू बनाम मद्रास सरकार, ए आई आर. १९५४ मद्रास ५८७

5 पंडित गोपानाथ बनाम जम्मू कश्मीर सरकार, ए आई आर. १९५८ जम्मू कश्मीर ११

वास्तविक पूर्ति हो जानी चाहिये, अर्थात विवरण जिन पर अपील आधारित है सारभूत होने चाहिए, और दूसरी बात यह है कि सारे आवश्यक तर्कों का उसमें उल्लेख कर दिया जावे। अपील में कोई अनादरपूर्ण या अनुचित भाषा का प्रयोग नहीं होना चाहिये। नियम २७ के अन्तर्गत अपील उचित प्रणाली के मारफत प्रेषित की जावे। इसीलिये यह आवश्यक है, कि अपील कर्त्ता को ऐसे पदाधिकारियों के प्रति अपमानभरी भाषा नहीं लिखनी चाहिये, जो उसकी अपील, अपील प्राधिकारी को अग्रसर करेंगे। अपील की भाषा शिष्ट एवं नम्र निवेदन के रूप में होनी चाहिये। मन्त्रीगण सरकार के ही अंग हैं। इस लिये मन्त्रीगण के प्रति राज्य कर्मचारी द्वारा कलंक लगाना अपने स्वामी की प्रतिष्ठा को प्रभावित करने वाला होता है और ऐसे कारणों पर स्वामी को अधिकार होगा कि वह कर्मचारी को बर्खास्त कर दे।[1]

२७ अपीलें प्रेषित करना—प्रत्येक अपील उचित माध्यम (प्रणाली) द्वारा उस अधिकारी को प्रेषित की जायगी जिसने वह आज्ञा प्रदान की थी जिसके विरुद्ध अपील की जा रही है।

परन्तु यह कि यदि ऐसा प्राधिकारी उस कार्यालय का अध्यक्ष नहीं है जिसमें अपीलकर्त्ता काम कर रहा हो या यदि वह सेवा में नहीं हो तो अपील उस कार्यालय के अध्यक्ष के द्वारा प्रेषित की जायगी जिसमें वह अन्तिम बार काम कर रहा था, या जिसके अधीनस्थ अब वह नहीं है तो अपील ऐसे कार्यालयाध्यक्ष के पास प्रेषित कर दी जायगी जो उस तुरन्त ही ऐसे कथित प्राधिकारी को अग्रसर कर देगा।

परन्तु यह भी कि अपील की एक प्रतिलिपी अपील अधिकारी को सीधी भेजी जा सकती है।

## टिप्पणी

यह नियम यह सिद्धांत स्थापित करता है कि सब अपीलें चाहे प्रथम हो अथवा अंतिम अपील प्राधिकारी को उचित प्रणाली के माध्यम से भेजी जायेंगी। सबंधित प्राधिकारी को नियम २८ के अन्तर्गत जो विशेष अधिकार दिये हैं उनको दृष्टिगोचर करते हुए विभागीय जाच में यह प्रावधान आवश्यक है। प्रथम प्रतिबन्धात्मक उपखंड के अनुसार, यदि आज्ञा तहसीलदार द्वारा जारी की गई हो और अपील जिलाधीश को दायर करनी हो, तो राज्य कर्मचारी अपील तहसीलदार के सामने प्रस्तुत करेगा, जो अपनी टिप्पणी सहित जिलाधीश को अग्रसर कर देगा। यदि किसी व्यक्ति का स्थानान्तरण अन्य तहसील में हो गया हो तो ऐसा अन्य तहसीलदार उसकी अपील जिलाधीश को आगे भेजेगा। किसी व्यक्ति के सेवा निवृत्त हो जाने की दशा में, वह भी अपनी अपील ऐसे कार्यालय के अध्यक्ष के माध्यम से भेजेगा जिसमें वह अंतिम बार नौकरी करता था। द्वितीय प्रतिबंध में व्यक्त किया गया है कि अपीलकर्त्ता अपील की एक प्रतिलिपि अपील प्राधिकारी को सीधी भी भेज सकता है। यह अ वश्यक है त कि यदि उचित प्रणाली का कार्यवाही म अन्य प्राधिकारी द्वारा

[1] मगनलाल जगजीवनदास मोदी बनाम गुजरात सरकार, ए आई आर १९६२ गुजरात ११८, रामेश्वर राव बनाम उड़ीसा सरकार, ए आई आर १९५६ उड़ीसा ६६, प्रतापसिंह बनाम पंजाब सरकार ए आई आर. १९६४ सर्वोच्च न्यायालय ७२

अपील रोक ली जाय, तो अपील अधिकारी अपने आप अपील पर कार्यवाही आरम्भ कर सकता है।

२८ अपीलें रोक लेना—(१) जिस आज्ञा की अपील की गई है उसे जारी करने वाला प्राधिकारी अपील को रोक सकता है यदि–

(i) अपील ऐसी आज्ञा के विरुद्ध है जिसकी कोई अपील नहीं होती या

(ii) उसमें नियम २६ के किसी प्रावधान का पालन नहीं किया गया है, या

(iii) उसे नियम २५ में निर्दिष्ट अवधि के भीतर प्रेषित नहीं किया है और विलम्ब के लिये कोई कारण व्यक्त नहीं किया गया है, या

(iv) वह पहले से तयशुदा अपील की पुनरावृत्ति है और उसमें कोई नये तथ्य या परिस्थितियां नहीं बताई गई हैं।

परन्तु यह कि जो अपील केवल इस आधार पर रोकली गई हो कि उसमें नियम २६ के प्रावधानों का पालन नहीं किया गया है, तो वह अपीलकर्ता को लौटा दी जायगी, और यदि वह एक महीने के भीतर उन प्रावधानों का पालन करने के पश्चात् पुनः प्रेषित करदे, तो वह रोकी नहीं जायगी।

(२) जब कोई अपील रोकी गई हो, तो अपीलकर्ता को इस तथ्य से मय इसके कारणों के सूचित किया जायगा।

(३) प्रत्येक तिमाही के प्रारम्भ में, किसी प्राधिकारी द्वारा पिछली तिमाही में रोकी गई अपीलों की एक सूची मय उन्हें रोकने के कारणों के उस प्राधिकारी द्वारा अपील प्राधिकारी को भेजी जायगी।

## टिप्पणी

राज्य कर्मचारी को नियम २७ के अन्तर्गत अपनी अपील उचित प्रणाली के माध्यम से प्रेषित करनी पड़ता है। इसका तात्पर्य यह है कि अपील सर्व प्रथम उस प्राधिकारी के समक्ष प्रस्तुत होगी जिसने ऐसी आज्ञा प्रदान की थी। ऐसा प्राधिकारी अपील को रोक सकता है यदि वह अपील नियम २३, २५ या २६ में निर्धारित प्रावधानों के उल्लंघन में हो अथवा वह पहले से ही तयशुदा अपील की पुनरावृत्ति मात्र हो और कोई नये तथ्य या परिस्थितियां नहीं बताई गई हों। ऐसी अपील प्रबल कारणों से ही रोकी जानी चाहिए और उन कारणों से दोषी अधिकारी को सूचित करना चाहिये। रोकने वाले पदाधिकारी का पक्षपातमय नहीं होना चाहिए और अपील को शुद्ध दिमाग से जांचना चाहिए।

२९ अपीलें भेजना—(१) वह प्राधिकारी जिसकी आज्ञा के विरुद्ध अपील की गई है और जो नियम २८ के अन्तर्गत रोकी नहीं गई है, ऐसी प्रत्येक अपील को, बिना परिहार्य (टालने योग्य) विलम्ब के, उस पर अपनी टिप्पणी एवं सारभूत रेकर्ड सहित अपील प्राधिकारी को भेज देगा।

(२) वह प्राधिकारी जिसको अपील होती हो आदेश दे सकता है कि नियम २८ के अन्तर्गत कोई रोकी हुई अपील उसके पास भेज दी जावे, जिस पर उक्त अपील रोकने वाला प्राधिकारी उस पर अपनी टिप्पणी एवं सारभूत रेकर्ड सहित उस को भेज देगा।

## टिप्पणी

इस नियम में स्थापित किया गया है कि अपीलें यथा संभव शीघ्र अपील प्राधिकारी को भेज दी जावें। उस प्राधिकारी को जिसकी आज्ञा के विरुद्ध अपील की गई है, दायी प्राधिकारी द्वारा प्रस्तुत अपील के आधारों के विषय में अपनी आलोचना एवं ऐसे मामले में संबंधित अभिलेख भी अपील के साथ भेजने चाहियें। यदि अपील वापिस ले ली गई हो तो ऐसी दशा में उसे अपील प्राधिकारी को भेजने की आवश्यकता नहीं है। उप नियम (२) के अन्तर्गत अपील प्राधिकारी को यह शक्ति दी गई है कि वह अपील भेजने के लिए आदेश दे सकता है। यह प्रावधान स्पष्ट एवं पक्षपातहीन न्याय हेतु आवश्यक है। यदि नीचे के प्राधिकारी ने लम्बे समय से अपील रोक रखी हो, तो दायी अधिकारी अपील प्राधिकारी को रेकर्ड प्रेषित करने का आदेश देने हेतु प्रार्थना कर सकता है। ऐसा कार्यवाही होने पर भी अपील को रोक रखने वाला प्राधिकारी अपील करने वाले राज्य कर्मचारी द्वारा व्यक्त अपील के आधारों पर अपनी टिप्पणी लेखबद्ध करने के लिए स्वतन्त्र होगा।

३० अपीलों पर विचार—(१) निलम्बन की आज्ञा के विरुद्ध अपील होने की दशा में, अपील प्राधिकारी विचार करेगा कि आया नियम १३ के प्रावधानों के प्रकाश में तथा मामले की परिस्थितियों को ध्यान में रखते हुए, निलम्बन की आज्ञा न्यायोचित है अथवा नहीं एवं तदनुसार उक्त आज्ञा को पुष्ट अथवा निरस्त करेगा।

(२) नियम १४ में निर्दिष्ट कोई भी शास्ति लागू करने की आज्ञा के विरुद्ध अपील होने की दशा में, अपील प्राधिकारी विचार करेगा कि—

(क) आया इन नियमों में निर्धारित प्रक्रिया का पालन किया गया है, और यदि नहीं तो आया ऐसे अपालन के फलस्वरूप संविधान के किन्हीं प्रावधानों का उल्लंघन हुआ है अथवा न्याय की विफलता हुई है,

(ख) आया जिन तथ्यों के आधार पर आज्ञा जारी की गई वह स्थापित (सिद्ध) हो चुके हैं,

(ग) आया स्थापित तथ्य जारी की गई आज्ञा को न्यायोचित ठहराते हैं और

(घ) आया दी गई शास्ति अत्यधिक, पर्याप्त अथवा अपर्याप्त है तथा यदि आयोग से उस मामले में परामर्श करना आवश्यक हो तो ऐसे परामर्श के पश्चात् आज्ञा जारी करेगा—

(i) शास्ति को निरस्त करने, कम करने, पुष्ट करने अथवा बढ़ाने की अथवा

(ii) मामले का उस प्राधिकारी के पास जिसने शास्ति दी थी या किसी अन्य

प्राधिकारी के पास वापिस भेजने की और साथ ही मामले की परिस्थितियों को ध्यान मे रखते हुए जसा उचित समझे वैसा आदेश देगा

परन्तु यह कि —

(i) अपील प्राधिकारी ऐसी कोई वधित शास्ति नहीं लगायेगा जिसे न तो वह स्वय न वह प्राधिकारी जिसकी आज्ञा के विरुद्ध अपाल की गई थी, लागू करने म समक्ष है

(ii) शास्ति वढान की कोई आज्ञा तब तक जारी नही की जायगी जब तक कि अपीलकर्ता को एसी वधित शास्ति क विरुद्ध अभिवदन करने का अवसर नही द दिया गया हो

(iii) यदि अपील प्राधिकारी द्वारा प्रस्तावित शास्ति नियम १४ के खड (६) स (७) मे निर्दिष्ट कोई शास्तिया मे से एक हो, और मामले में नियम १६ के अतगत कोई जाच पहल स की हुई नहीं हो तो नियम के प्रावधानो के अधीन रहते, वह स्वय ऐसी जाच करगा अथवा एसी जाच करवाने का आदेश देगा, और तत्पश्चात ऐसी जाच की कायवाही पर विचार करन पर और ऐसी शास्ति के विरुद्ध अभिवेदन दने का अवसर अपीलकर्ता को दन के बाद वह जसी उचित समझे वसी आज्ञा जारी करगा।

•राजस्थान सरकार का निर्णय—इस विभाग के इसी क्रमाक के परिपत्र दिनाक ६ दिसम्बर १६६२ पर, जिसमे मृतक राज्य कमचारी के पीछे उसके वैध प्रतिनिधियो का उसके द्वारा प्रस्तुत की गइ अपील का पीछा करन का अधिकार निर्धारित हुआ है आगे जाच की गई है। इस जाच के फलस्वरूप यह निर्णय लिया गया है कि राजस्थान प्रसनिक सेवाए (वर्गीकरण नियत्रण एव अपील) नियमो क अतगत अपीलो के मामलो मे समाप्ति तथा प्रतिस्थापना के अधिकार का प्रश्न नही उठता, राज्य कमचारी की मृत्यु के बावजूद, अपील प्राधिकारी को मृतक राज्य कमचारी के उत्तराधिकारियो या वैध प्रतिनिधियो को बिना फरीक बनाये इन नियमो मे निर्दिष्ट तरीके से अपील का निपटारा करना चाहिये।

२ अत उपरोक्त विभागीय परिपत्र का निरस्त करत हुए यह निर्णय किया गया है कि ऐसी परिस्थितियो मे अपील प्राधिकारी को सलाह दी जायगी कि राज्य कमचारी की मृत्यु के उपरात एव अभिलेख मे उसके उत्तराधिकारियो या वैध प्रतिनिधियो की अनुपस्थिति मे, परन्तु मामले मे मृतक क उत्तराधिकारियो वैध प्रतिनिधियो को फरीक बनाये बिना, राजस्थान प्रसनिक सेवाए (वर्गीकरण नियत्रण एव अपील) नियमो, १६५८ के नियम ३० द्वारा निर्धारित तरीके से अपील का निपटारा करना चाहिये

• नियुक्ति ( A III ) विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ ३ (५) नियुक्ति (A)/६२ दिनाक १८ ४ ६३ द्वारा निविष्ट किया गया।

ि संदेह वस्तुस्थित की प्रकृति से हो, ऐसे मामलो मे रिमांड (वापसी) अथवा शास्ति को बढाने की आवश्यकता उत्पन्न नही होगी।

## टिप्पणी

यह नियम उन सिद्धान्तो का गठन करता है जिन पर अपील प्राधिकारी उसके समक्ष विचाराधीन अपील पर फैसला करने से पहले गौर करेगा। अनुशासन प्राधिकारी द्वारा नियम १३ के अन्तर्गत निलम्बन की आज्ञा जारी की गई हो तो उस दशा म अपील नियम २२ म उल्लिखित प्राधिकारी के समक्ष होगी। ऐसा अपील प्राधिकारी विचार करेगा आया (१) नियम ११ के प्रावधानों के प्रकाश म, अथवा (२) मामले की परीस्थितियां का ध्यान रखते हुए निलम्बन की आज्ञा उचित है या नही। अपील प्राधिकारी आज्ञा को पुष्टि कर सकता है अथवा उसे निरस्त कर सकता है, परन्तु नियम १४ म निर्दिष्ट कोई शास्ति यह नही दे सकता। अपील प्राधिकारी का कर्तव्य यह देखने का है आया मामले की परस्थितिया म निलम्बन आवश्यक है अथवा नहीं। अपील प्राधिकारी यह भी ध्यान म रख सकते है कि प्रत्येक अनुशासनात्मक प्रक्रिया से पूर्व या किसी फौजदारी मुकदमा विचाराधीन रहते, निलम्बन आवश्यक नहीं है। यदि निलम्बन दण्ड स्वरूप हुआ है, तो अपील प्राधिकारी निलम्बन आज्ञा निरस्त कर सकता है क्योंकि ऐसे मामलों म नियम १६ या १७ (जैसा भी मामला हो) का अनुसरण करना आवश्यक होता है।

नियम १४ म निर्दिष्ट किसी भी शास्ति की आज्ञा के विरुद्ध अपील प्रस्तुत होने की दशा म, प्रथम अथवा अंतिम अपील प्राधिकारी इस बात पर विचार करेगा आया उक्त आज्ञा उप नियम (२) के खण्ड ( क ) से ( घ ) म निर्धारित आवश्यकताओं के अनुसार है अथवा नहीं। अपील प्राधिकारी को देखना है कि नियम १६ या १७ मे निर्धारित प्रक्रिया का पालन पूर्णतया हुआ है अथवा नही या प्रक्रिया का पालन नहीं करने से संविधान के अनुच्छेद ३११ के कोई प्रावधानों का उल्लंघन हुआ है अथवा नही। आया तथ्य स्थापित (सिद्ध) हुए थे या नही और यदि तथ्य साबित हो चुके थे तो आया अपील करने वाले राज्य कर्मचारी के विरुद्ध वैसी शास्ति लागू करने के लिये वे पर्याप्त थे। आया दी गई शास्ति ऐसी है जो नियम १४ म निर्धारित है, और आया उक्त शास्ति अत्यधिक है पर्याप्त है अथवा अपर्याप्त है। प्रथम अथवा अंतिम अपील राज्यसरकार की होनेकी दशा म, कोई आज्ञा जारी करने से पूर्व सरकार आयोगसे परामर्श लेगी। ऐसा परामर्श लेना नियम १५(२), २३(६) या २ (४) म उल्लिखित मामलों के लिये आवश्यक होता है। प्रत्येक मामले म सरकार का आयोग की सम्मति से सहमत होना आवश्यक नहा है। अपील प्राधिकारी राज्य कर्मचारी को दी गई शास्ति निरस्त कर सकता है या हल्की कर सकता है या बढ़ा भी सकता है। दंड देने वाले प्राधिकारी को वह मामला वापिस भी भेज सकता है। वह दंड देने वाले के अतिरिक्त किसी अन्य प्राधिकारी को भी ऐसे आदेशों सहित मामला भेज सकता है जो मामले की परिस्थितियां को देखते हुए वह उपयुक्त समझे। जिस प्राधिकारी के पास मामला रिमांड होकर आया है वह उसका निर्णय अपील प्राधिकारी के आदेशो को दृष्टिगोचर करते हुए करेगा।

**शास्ति में वृद्धि**—अपील प्राधिकारी को शास्ति बढ़ाने की शक्ति एक प्रतिबन्धित शक्ति है। यदि अपील प्राधिकारी स्वयं को कोई विशेष शास्ति देने का अधिकार नहा हो तो वह अपील प्राधिकारी की हैसियत से अपील मे शास्ति वृद्धि के अधिकारों के अन्तर्गत, ऐसी शास्ति नहीं दे

सकता। उदाहरण के लिए यदि किसी राज्य कर्मचारी का नियुक्ति प्राधिकारी जिलाधीश हो और सहायक कलेक्टर ने उसके विरुद्ध कोई लघु शास्ति लगाई हो तब यदि ऐसा राज्य कर्मचारी उपर्युक्त अधिकारी (एस. डी. ओ.) के समक्ष अपील प्रस्तुत करता है तो उक्त अधिकारी शास्ति को बढ़ाकर पदच्युति अथवा सेवा से पृथक्करण का आदेश, जिसे लागू करने के लिए स्वयं सक्षम नहीं है, नहीं दे सकता, क्योंकि ऐसी शास्ति केवल नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा ही लगाई भी जा सकती है। दूसरी बात यह है कि यदि बढ़ी शास्ति लगानी हो तो अपील प्राधिकारी अपील कर्ता को एक प्रस्तावित बढ़ी शास्ति के विरुद्ध अभिवेदन जो वह करना चाहे, प्रस्तुत करने का अवसर प्रदान करेगा। यदि ऐसा अवसर दिए बिना शास्ति बढ़ाई जाती है तो वह इस नियम के प्रावधानों के प्रतिकूल होगा। तीसरी बात यह है कि यदि प्रस्तावित वर्धित शास्ति नियम १४ के खंड (४) से (७) में उल्लिखित शास्तियों में से कोई एक है और मामले में पहले ही नियम १६ के अन्तर्गत कोई जांच नहीं हुई हो तो अपील प्राधिकारी या तो इस प्रकार की जांच करने के लिए आदेश देगा अथवा ऐसी जांच स्वयं करेगा। ऐसी जांच में नियम १६ और संविधान के अनुच्छेद ३११ की समस्त आवश्यकताओं का पालन होना चाहिए। तत्पश्चात् अपील प्राधिकारी जांच के प्रतिवेदन (रिपोर्ट) पर विचार करेगा और यदि वह शास्ति बढ़ाने का विचार रखता हो तो वह अपीलार्थी को उसकी इच्छानुसार पुनः अभिवेदन प्रस्तुत करने का अवसर देगा और उसके पश्चात् जैसा वह उचित समझे वैसा आदेश जारी करेगा। जब कि पुलिस के महानिरीक्षक ने दो वेतन वृद्धियें रोकने तथा निन्दा की शास्ति देने का आदेश जारी था, सरकार ने अन्ततः प्रार्थी को हैड कॉन्स्टेबल पद से प्रथम पद पर हास के लिए पदावनति करने का आदेश दिया। तो यह निर्णय हुआ कि विभाग पर सरकार का पूर्ण अधिकार (पावर) होते हुए भी यदि वह महसूस करे कि अधीनस्थ अनुशासनिक प्राधिकारी द्वारा प्रदत्त शास्ति पर्याप्त नहीं है तो वह उसे बढ़ाकर शास्ति देने के लिए सक्षम है।[1] परन्तु शास्ति बढ़ाने के लिए निर्धारित प्रक्रिया का यदि सरकार ने पालन नहीं किया है तो राज्य सरकार का आदेश अधिकार के बाहर होना घोषित किया जा सकता है।[2]

**व्यक्तिगत सुनवाई का अधिकार**—अपील करने का अधिकार केवल कार्यप्रणाली का विषय नहीं है परन्तु यह एक मौलिक अधिकार है।[3] यह कार्यवाही सक्षम प्राधिकारियों के समक्ष अर्द्ध न्यायिक कार्यवाही का रूप धारण करती और इसमें मामले का स्पष्ट उल्लेख व अवधारण करने का प्रावधान हो न सका। इसी प्रकार अपील प्राधिकारी का यह कर्तव्य है कि वह कार्यवाही का औचित्य अथवा अन्यथा पर, जो कि अपील का विषय है, निर्णय देना सम्मिलित है। इसी कारण से अपील की सुनवाई करने में अपीलार्थी से व्यक्तिगत रूप से सुनवाई करता है व उसका पालन करता है। सर्वोच्च न्यायालय ने इस अवस्था को एक से अधिक निर्णयों में स्पष्ट किया है। अब जब कि किसी प्राधिकारी को अपील के कानूनी अधिकार दिए गये हैं, तो ऐसा समझा जाना चाहिए कि

1. ए. वेंकटा बनाम हैदराबाद सरकार, ए. आई. आर. १९५६ हैदराबाद १०३, राजस्थान उच्च न्यायालय ने पुराने वर्गीकरण, नियंत्रण एवं अपील नियम १९५० के अन्तर्गत इन मामलों में भिन्न राय दी है पूरन राम बनाम राजस्थान सरकार, आई. एल. आर. १९५९ राजस्थान ६५८, दौलतसिंह बनाम राजस्थान सरकार, आई. एल. आर. १९५८ राजस्थान ६५३
2. महेश्वर नाथ बनाम बिहार सरकार, ए. आई. आर. १९६२ पटना २०६
3. मोहनराज बनाम राजस्थान सरकार, आई. एल. आर. (१९६१) ११ राजस्थान ७९३

वह अपील का निपटारा करने में न्यायिक कार्य कर रहा है । किसी भी दशा में उनके कर्त्तव्य अर्ध न्यायिक कार्यवाही का रूप ग्रहण कर लेते हैं और इसमें अपील अन्तिम रूप से खारिज किये जाने से पूर्व अपील की पुष्टि में अपील कर्त्ता को सुनवाई का महत्वपूर्ण स्वत्व एवं विशेषाधिकार सम्मिलित है । इस तथ्य से यह भी अर्थ निकलता है कि अपील खारिज करने से अपीलकर्त्ता के विरुद्ध की गई शास्ति की कार्यवाही का पुष्टिकरण हो जाता है और इस विषय में उसके अधिकार का अंतिम निपटारा हो जाता है । जब कि प्रार्थी पुलिस अधीक्षक द्वारा दंडित किया गया और उसने अपील में उप महानिरीक्षक, पुलिस के समक्ष व्यक्तिगत सुनवाई के अधिकार का दावा किया, तो यह निर्णय हुआ कि अपनी अपील की पुष्टि में उसे सुनवाई का अधिकार था ।[1] यह सत्य है कि नियम में यह प्रावधान है कि जिन तर्कों पर अपीलकर्त्ता अपनी अपील की पुष्टि हेतु निर्भर है वह उन्हें वह अपील के आवेदन पत्र में ही व्यक्त करदे परन्तु इससे अपील के समर्थन में सुनवाई का अपीलकर्त्ता के सामान्य अधिकार का अन्त नहीं होता है ।

**अपीलकर्त्ता की मृत्यु**—अपीलकर्त्ता की मृत्यु हो जाने के बावजूद अपील प्राधिकारी को चाहिये कि स्वर्गीय व्यक्ति के वारिस अथवा कानूनी प्रतिनिधियों को फरीक बनाए बिना अपील का निर्णय करदे । ऐसी दशा में रिमाड (वापिस भेजने) अथवा शास्ति को बढाने का प्रश्न ही पैदा नहीं होता ।[2]

**३१ अपील में दी गई आज्ञा का अनुपालन**—जिस प्राधिकारी की आज्ञा के विरुद्ध अपील की गई थी, वह प्राधिकारी, अपील प्राधिकारी द्वारा दी गई आज्ञाओं को प्रभावशील करेगा ।

## टिप्पणी

समस्त विवादों की द्वितीय अवस्था आज्ञा का अनुपालन होती है जब कि प्रथम अवस्था अन्तिम निर्णय अथवा आज्ञा तक होती है । आज्ञा का अनुपालन, डिगरी की तामील की तरह अनुशासन प्राधिकारी की सहायता से आज्ञा का क्रियान्वित करना होता है ताकि राज्य कर्मचारी को उनके कर्मों की सजा मिले । स्वभावतया, अनुपालन का तरीका शास्ति की प्रकृति एवं अनुपालन प्राधिकारी से क्या सहायता मांगी गई है, इस पर निर्भर है । यदि राज्य कर्मचारी का स्थानान्तरण अन्य विभाग में हो चुका हो तो जिस अधिकारी की आज्ञा के विरुद्ध अपील की गई हो वह ऐसे अन्य विभाग के प्राधिकारी को निवेदन कर सकता है कि अपील प्राधिकारी का आज्ञा को क्रियान्वित करे । जब कि एक बार विभागीय जाच समाप्त हो जाती है, और सार्वजनिक कर्मचारी के विरुद्ध आज्ञा का अनुपालन हो चुका हो तो उन्हीं तथ्यों पर द्वितीय विभागीय जांच करने का आदेश नहीं हो सकता, जब तक कि सेवा नियमों में कोई विशेष प्रावधान न हो ।[3]

---

१ धरणी मोहन बनाम असम सरकार, ए आई आर. १९६३ असम १८३ इसके विपरीत राय के लिये देखिये-जोगेन्द्र चन्द्र बनाम उप आयुक्त, ए आई आर. १९६२ असम २८, रवीन्द्र मोहन सरकार बनाम त्रिपुरा क्षेत्र, ए आई आर १९६१ त्रिपुरा १

२ नियुक्ति विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ ३ (५) नियुक्ति (ए)।६२ ग्रुप (iii) दिनांक १८ ४ ६३

३ द्वारका चंद बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर १९५८ राजस्थान ३८

# भाग ७

## पुनरवलोकन

३२ वह प्राधिकारी जिसके समक्ष नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति प्रदान करने के विरुद्ध अपील की जा सकती हो यदि उसकी कोई अपील नहीं की गई हो तो वह अपने आप अथवा अन्यथा उसके अधीनस्थ किसी प्राधिकारी द्वारा की गई अनुशासन कार्यवाही का अभिलेख मंगवाकर जांच कर सकता और यदि आवश्यकता हो तो आगे तहकीकात करने के पश्चात और जब आयोग से परामर्श आवश्यक हो तो ऐसा परामर्श करने के पश्चात, ऐसे मामले में दी गई आज्ञा का पुनर्निरीक्षण कर सकता है तथा

(क) आज्ञा का पुष्टिकरण, परिवर्तन अथवा निरस्तीकरण कर सकता है,

(ख) कोई शास्ति दे सकता है या उक्त आज्ञा द्वारा दी गई शास्ति को कम कर सकता है, पुष्ट कर सकता है अथवा बढ़ा सकता है,

(ग) आज्ञा जारी करने वाले प्राधिकारी को या किसी अन्य प्राधिकारी के पास मामला वापिस भेजकर जैसा उचित समझे इस प्रकार से आगे कार्यवाही करने या जांच करने का आदेश दे सकता है, अथवा

(घ) ऐसी आज्ञा जारी कर सकता है जैसी वह उपयुक्त समझे,

परन्तु यह कि—

(i) कोई शास्ति लागू करने या किसी शास्ति को बढ़ाने की आज्ञा तब तक *नहीं दी जायगी जब तक कि सम्बन्धित व्यक्ति को ऐसी वधित शास्ति के* विरुद्ध उसकी इच्छानुसार अभिवेदन करने का अवसर नहीं दे दिया गया हो,

(ii) यदि अपील प्राधिकारी किसी मामले में नियम १४ के खंड (४) से *(७) तक में निर्दिष्ट कोई शास्ति देना प्रस्तावित करता हो जिसमें कि* नियम १६ के अन्तर्गत जांच नहीं हुई हो तो वह नियम १६ के प्रावधानों के अधीन रहते, ऐसी जांच करने का आदेश देगा, एवं तत्पश्चात् ऐसी जांच की कार्यवाही पर विचार करने पर तथा सम्बन्धित व्यक्ति को ऐसी शास्ति के विरुद्ध उसकी इच्छानुसार अभिवेदन करने का अवसर प्रदान करने के पश्चात् जैसा उपयुक्त समझे वैसा आज्ञा प्रदान करेगा,

(iii) इस नियम के अन्तर्गत परिवर्तित की जाने वाली आज्ञा की तारीख से ६ महीनों से अधिक समय के पश्चात कार्यवाही प्रारम्भ नहीं की जावेगी।

## टिप्पणी

इस परिच्छेद का शीर्षक पहले निगरानी था जिसको १९६१ में संशोधन करके अब शीर्षक 'पुनरावलोकन (नजरसानी) रख दिया गया। वास्तव में इस नियम की भाषा अब भी अपील प्राधिकारी की निगरानी करने की शक्ति के विषय में कहती है। इस नियम के अन्तर्गत नियम ३३ में निर्दिष्ट निकटतम अपील प्राधिकारी के समक्ष यदि कोई अपील नहीं की गई हो तो ऐसा अपील प्राधिकारी, या तो अपनी स्वेच्छा से अथवा सम्बन्धित राज्य कर्मचारी की प्रार्थना पर निम्न लिखित प्रयोजनों के लिये अभिलेख (रेकार्ड) मंगवाकर जांच कर सकता है —

(i) आगे तफतीश करने के लिये, अथवा

(ii) अधीनस्थ अधिकारी द्वारा जारी की गई आज्ञा की वैधता या औचित्य अथवा कार्यवाही नियमित होने के विषय में तसल्ली करने के लिये।

अपील अधिकारी अपने क्षेत्राधिकार के अन्तर्गत, शास्ति को पुष्ट करने, संशोधन करने निरस्त करने, कम करने या बढ़ाने के लिये सक्षम होगा, या मामले को वह वापिस भेज सकता है अथवा ऐसी कोई आज्ञा जारी कर सकता है जिसे वह उपयुक्त समझे।

**प्रतिषेधात्मक वाक्य खंड—अभिवेदन करने का अवसर देना**—इस नियम के अन्तर्गत कोई आज्ञा जारी करने से पूर्व, अपील प्राधिकारी को चाहिये कि वह सम्बन्धित राज्य कर्मचारी को अभिवेदन करने का अवसर प्रदान करे। लिखित उत्तर प्रेषित करने के लिये राज्य कर्मचारी को समुचित समय दिया जाना चाहिये, परन्तु गवाहों के बयान लेने अथवा जांच करने की आवश्यकता नहीं होगी जब तक कि नियम १६ में निर्धारित तरीके से जांच की हुई नहीं हो और प्राधिकारी कोई कठोर शास्ति लागू करना चाहता हो। अपील प्राधिकारी को चाहिये कि वह राज्य कर्मचारी को अपनी राय सूचित करे और यह व्यक्त करे कि वह शास्ति क्या देना चाहता है या क्या बढ़ाना चाहता है और यह अभिवेदन प्रेषित करने के लिये अवसर प्रदान करने का नोटिस देगा। उद्देश्य यह है कि राज्य कर्मचारी को अपील प्राधिकारी के समक्ष अपना दृष्टिकोण प्रस्तुत करने के लिये अवसर मिलना चाहिये। सामान्य न्याय के सिद्धान्त का तकाजा है कि बिना सुनवाई किये कोई व्यक्ति दंडित नहीं किया जा सकता। यह 'Audi alteram Partem' के सूत्र पर आधारित है (अर्थात् दूसरे पक्ष की भी बात सुनो)।

जब कि एक बार विभागीय जांच समाप्त हो गई हो और सार्वजनिक कर्मचारी दोषमुक्त कर दिया गया हो, तो जब तक कि सेवा नियमों में या किसी अन्य कानून में दोषमुक्ति की आज्ञा का पुनरावलोकन (रिव्यू) करने का कोई विशेष प्रावधान न हो तब तक उन्हीं तथ्यों पर दुबारा विभागीय जांच करने का आदेश नहीं दिया जा सकता।[1]

**अपील नहीं की गई—क्या पुनरावलोकन हो सकता है**—यह निःसंदेह सत्य है कि सामान्यतया, कर्मचारी को नियम ३२ के अन्तर्गत अपील प्राधिकारी के समक्ष प्रस्तुत हो सकने से पहले उसे अपने अपील करने का अधिकार पूरा कर लेना चाहिये। परन्तु कानून का यह नियम दृढ़ नहीं

---

१ ताराचन्द बनाम राजस्थान सरकार, ए आई आर १९५८ राजस्थान ३८

है। ऐसी परिस्थितियां भी हो सकती हैं जिनमें, नियम २३ के अन्तर्गत अपील नहीं की गई हो तो भी अपील प्राधिकारी द्वारा हस्तक्षेप करना उचित प्रतीत हो। अपील तीन महीने की अवधि में की जा सकती है परन्तु पुनरावलोकन का आवेदन छः महीने की अवधि में किया जा सकता है। राज्य सरकार पुनरावलोकन का आवेदन सक्षम प्राधिकारी के समक्ष तीन महीनों की अवधि समाप्त होने से पहले भी कर सकती है।

३३. राज्य सेवाओं के सदस्यों के विरुद्ध अनुशासनात्मक मामलों में आज्ञाओं का पुनरावलोकन (नजरसानी)—सरकार अपने आप या अन्यथा, उन मामलों का अभिलेख मंगा सकती है जिसमें नियम १४ में निर्दिष्ट कोई शास्ति राज्य सेवाओं के किसी सदस्य के विरुद्ध लागू की गई हो और उस मामले में दी गई किसी आज्ञा का पुनरावलोकन कर सकती है, और जहां आयोग से परामर्श करना आवश्यक हो तो आयोग से परामर्श कर लेने के पश्चात्, जैसा उचित समझे वैसी आज्ञा जारी कर सकती है।

परन्तु यह कि किसी शास्ति को बढ़ाने की आज्ञा तब तक नहीं दी जायगी जब तक कि सम्बन्धित व्यक्ति को ऐसी बढ़ाई गई शास्ति के विरुद्ध, उसकी इच्छानुसार, अभिवेदन करने का अवसर नहीं दे दिया गया हो,

परन्तु आगे यह भी कि, पुनरावलोकन किये जाने वाली आज्ञा की तारीख से तीन महीनों से अधिक समय के पश्चात्, इस नियम के अन्तर्गत कोई कार्यवाही प्रारम्भ नहीं की जायगी।

नोट[1]—यह नियम राजस्थान न्यायिक सेवा (आर. जे. एस.) के किसी सदस्य के मामले में लागू नहीं होता जिसके विरुद्ध नियम १४ में निर्दिष्ट, सेवा से पृथक्करण या पदच्युति के अतिरिक्त कोई शास्ति की आज्ञा प्रशासनिक न्यायाधीश या उच्च न्यायालय के मुख्य न्यायाधिपति द्वारा मनोनीत किसी न्यायाधीश द्वारा जारी की गई हो अथवा जब कि कोई आज्ञा उच्च न्यायालय की समिति[1] द्वारा अपील में जारी की गई हो।

टिप्पणी

निरस्त कर सकती है कम कर सकती है या बढा सकती है अथवा जैसा उचित समझे वैसी आज्ञा जारी कर सकती है। कोई आज्ञा जारी करने से पूर्व उन मामलों में लोक सेवा आयोग से परामर्श लेगी जिनमें इन नियमों के नियम १५ (२) के अनुसार ऐसा करना आवश्यक हो।[1] राज्य कर्मचारी को सूचित करने से पहले आज्ञा का पुनरावलोकन किया जा सकता है। जब कि पैप्सू के राजस्व मन्त्री ने यह सम्मति प्रकट की कि चूंकि अपील कर्ता एक शरणार्थी था और एक बड़े परिवार का पालन पोषण करता है इसलिये उसको पदच्युत करना अत्यधिक कठोर होगा और यह कि उसे सेवा बर्खास्त करने के बजाय उसे कानूनगो के पद पर प्रत्यावर्तन कर देना चाहिये। पैप्सू का पंजाब राज्य में विलीनी करण होने के पश्चात पत्रावली पंजाब के राजस्व मन्त्री के सामने पेश की गई। पंजाब के मुख्य मन्त्री ने आज्ञा प्रदान की कि सेवा से पदच्युति सही शास्ति थी तथा दोषी अधिकारी के प्रति कोई उदारता नहीं दिखाई जावे। यह निर्णय हुआ कि जब तक कि प्रभावित व्यक्ति को आज्ञा सूचित नहीं की गई तब तक मन्त्री मण्डल इस विषय पर बारम्बार पुनर्विचार कर सकता था। मुख्य मन्त्री द्वारा जारी की गई आज्ञा, यद्यपि वह राजस्व मन्त्री के विभाग से सबंधित मामला था मन्त्री मण्डल की आज्ञा होनी समझी जावेगी।[2]

**प्रतिबन्धात्मक वाक्य खण्ड—अभिवेदन करने के लिये अवसर प्रदान करना**—आज्ञा का पुनरावलोकन (नजरसानी) करने की शक्ति के अन्तर्गत यदि सरकार शास्ति बढ़ाना चाहे तो उसे सम्बन्धित राज्य कर्मचारी को अभिवेदन प्रस्तुत करने का अवसर देना चाहिये। लिखित उत्तर प्रेषित करने के लिये राज्य कर्मचारी को समुचित समय दिया जाना चाहिये। राज्य सरकार को चाहिये कि शास्ति लागू करने अथवा बढाने की राय कारण सहित राज्य कर्मचारी को सूचित करे और उसे अभिवेदन प्रेषित करने का अवसर प्रदान करते हुए नोटिस दिया जावे। उद्देश्य यह है कि राज्य कर्मचारी को अपना दृष्टिकोण समझाने का अवसर मिलना चाहिये। सामान्य न्याय के सिद्धान्त का तकाजा है कि बिना सुनवाई किये कोई दण्डित नहीं किया जावे।

इस नियम का द्वितीय प्रतिबन्धात्मक वाक्य खंड सरकार द्वारा नजरसानी करने की मियाद तीन महीनों की अवधि निर्धारित करता है। सरकार के समक्ष अपील प्रस्तुत करने की मियाद भी तीन महीने की ही है। यह निःसदेह सत्य है कि सामान्यतया, किसी कर्मचारी को सरकार के समक्ष नजरसानी या अपील करने का अधिकार पूर्व कर लेना चाहिये। परन्तु यह कानून का कोई दृढ नियम नहीं है। ऐसी भी परिस्थितियां हो सकती है जिनमें नियम ३१ के अन्तर्गत अपील प्रस्तुत नहीं का हो फिर भी, सरकार द्वारा हस्तक्षेप करना न्यायोचित हो। अतः अपील करने के लिये नियत अवधि के भीतर भी सरकार अभिलेख का पुनरावलोकन कर सकती है।

**३४ राज्यपाल की पुनरावलोकन की शक्ति**—इन नियमों में कुछ भी समावेश होने के बावजूद, राज्यपाल अपने आप अथवा अन्यथा, मामले का अभिलेख मंगवाने के पश्चात ऐसी आज्ञा का पुनरावलोकन (नजरसानी) कर सकता है जो इन नियमों के अन्तर्गत अथवा नियम ३५ द्वारा निरस्त नियमों के अन्तर्गत जारी हुई हो या अपील योग्य हो, और जिसमें आयोग से परामर्श करना आवश्यक हो, इसमें ऐसा परामर्श करने के पश्चात—

---

१ नियम १५ (२) के अन्तर्गत टिप्पणी भी देखिये।

२ बचितर सिंह बनाम पंजाब सरकार ए आई आर १९६३ सर्वोच्च न्यायालय ३९५

इन नियमों के अन्तर्गत अनुशासन प्राधिकारी ने आज्ञा जारी की हो, या (ii) जब कि इन नियमों के अन्तर्गत कोई ऐसी आज्ञा जारी हुई हो जिसकी अपील की जा सकती हो या (iii) वह आज्ञा जो भूतपूर्व राजस्थान असैनिक सेवाएं (वर्गीकरण नियन्त्रण एवं अपील) नियम, १९५० के अन्तर्गत जारी हुई हो या अपील योग्य थी। अपने कार्यक्षेत्र में राज्यपाल शास्ति का पुष्टिकरण करने, संशोधन करने निरस्त करने, कम करने या बढ़ाने अथवा मामले को वापिस भेजने अथवा जैसी उचित समझे वैसी आज्ञा प्रदान करने के लिये सक्षम है।

**प्रतिबन्धात्मक वाक्य खंड—अभिवेदन प्रस्तुत करने के लिये अवसर**—इस नियम के अन्तर्गत कोई भी आज्ञा जारी करने से पूर्व सम्बन्धित राज्य कर्मचारी को अभिवेदन प्रस्तुत करने का अवसर राज्यपाल द्वारा दिया जाना चाहिये। लिखित उत्तर प्रेषित करने के लिये राज्य कर्मचारी को वाजिब समय दिया जाना चाहिये, परन्तु न गवाहों के बयान लिये जायेंगे न जांच की जायगी जब तक कि नियम १६ द्वारा निर्धारित तरीके से जांच नहीं की जा चुकी हो और प्राधिकारी कोई कठोर शास्ति लागू करना चाहता हो। राज्यपाल, राज्य कर्मचारी को अपनी सम्मति सूचित करेंगे कि वह शास्ति क्या लागू करना अथवा बढ़ाना चाहते हैं और अभिवेदन प्रेषित करने के लिये अवसर प्रदान करते हुए नोटिस देंगे। उद्देश्य यह है कि राज्य कर्मचारी को अपना दृष्टिकोण राज्यपाल के समक्ष स्पष्ट करने का अवसर मिलना चाहिये। सामान्य न्याय की भी मांग है कि बिना सुनवाई किये कोई व्यक्ति दंडित नहीं किया जाना चाहिये। यदि कोई मामला नियम १६ के प्रावधानों में नहीं आता हो तो बिना इस नियम के प्रावधानों का पालन किये, राज्यपाल किसी राज्य कर्मचारी को पदच्युत अथवा सेवा से पृथक नहीं कर सकता। जब कि यह तर्क किया गया कि अन्य सार्वजनिक कर्मचारियों की तरह राज्यपाल के प्रसन्न रहते प्रार्थी पद धारण कर सकता था और जब कि राज्यपाल ने उसे पदच्युत कर दिया इसलिये वह कोई नोटिस आदि का अधिकारी नहीं था। न्यायालय ने इस वाद को ठुकरा दिया और निर्णय दिया कि यद्यपि राज्यपाल ने स्वयं ने बर्खास्त किया था फिर भी संविधान के अनुच्छेद ३११ द्वारा लगाये गये प्रतिबन्धों की अवहेलना करते हुए वह ऐसा कर नहीं सकता था।[1] समय समय पर न्यायालयों ने निर्णय दिये हैं कि शास्ति की किसी आज्ञा का संशोधन करने के लिये राज्यपाल को अनुच्छेद ११ (२) के अनुसार कार्यवाही करनी चाहिये।[2] न्यायालय ने इस बात को भी मान्यता दी कि अनुच्छेद ३१० में उल्लिखित राज्यपाल की प्रसन्नता अनुच्छेद ३११ (२) द्वारा प्रतिबन्धित है।[3] वास्तव में धींगरा के वाद में[4] सर्वोच्च न्यायालय ने भी व्यक्त किया है कि संविधान का अनुच्छेद ३११, अनुच्छेद ३१० का प्रतिबन्धात्मक खण्ड है। जब कि पुलिस के सहायक थानेदार को पुलिस अधीक्षक ने दंडित किया और राज्यपाल ने आज्ञा का संशोधन करते हुए शास्ति बढ़ा दी और प्रार्थी को सेवा से बर्खास्त कर दिया, तो निर्णय हुआ कि नियमों के अन्तर्गत, प्रार्थी को शास्ति बढ़ाने एवं उसे बर्खास्त करने के लिये राज्यपाल सक्षम था।[5]

---

१ वेंकटेश्वर राव बनाम मद्रास राज्य ए आई आर १९५४ मद्रास १०४३

२ मुनीराम बनाम पुलिस अधीक्षक ए आई आर १९५४ आसाम १८

३ एम ए वहीद बनाम सरकार ए आई आर १९५४ नागपुर २२९

४ पुरुषोत्तम लाल धींगरा बनाम भारतीय संघ, ए आई आर. १९५८ सर्वोच्च न्यायालय ३६

५ कनकचन्द्र बनाम पुलिस अधीक्षक, ए आई आर. १९५५ आसाम २४०

